बहुत ही मितभाषी थे। परंतु जब उनके प्रिय विषयोंकी – जैसे कि स्थापत्य, इतिहास, चित्र आदिकी – चर्चा चलती तब उसमें वे इतने निमग्न हो जाते थे कि कितने ही घण्टे व्यतीत हो जाने पर भी वे उससे थकते नहीं थे और न किसी तरहकी व्याकुलताका अनुभव करते थे।

उनकी बुद्धि अत्यंत तीक्ष्ण थी। किसी भी वस्तुको समझने या उसका मर्म पकड़नेमें उनको थोड़ा सा भी समय नहीं लगता था। विज्ञान और तत्त्वज्ञानकी गंभीर बातें भी वे अच्छी तरह समझ सकते थे और उनका मनन करके उन्हें पचा लेते थे। तर्क और दलीलबाजीमें वे बड़े बड़े कायदाबाजोंसे भी बाजी मार लेते थे तथा चाहे जैसा चालाक भी उन्हें अपनी चालाकीसे चकित या मुग्ध नहीं बना सकता था।

अपने सिद्धान्त या विचारमें वे बहुत ही दृढमनस्क थे। एक बार कोई विचार निश्चित कर लेनेके बाद और किसी कार्यका स्वीकार कर लेनेके बाद उसमेंसे चल-विचल होना वे बिलकुल पसंद नहीं करते थे।

व्यवहारमें भी वे बहुत ही प्रामाणिक वृत्तिवाले थे। दूसरे धनवानोंकी तरह व्यापारमें छल-प्रपंच, धोखाघड़ी या सच-झूठ करके धन प्राप्त करनेकी तृष्णा उनको यत्किंचित् भी नहीं होती थी। उनकी ऐसी व्यावहारिक प्रामाणिकताको लक्ष्यमें रख करके इंग्लेण्डकी मर्केन्टाइल बेङ्कके डायरेक्टरोंकी बोर्डने अपनी कलकत्ताकी शाखाके बोर्डमें, एक डायरेक्टर होनेके लिये उनसे खास प्रार्थना की थी। इसके पहले किसी भी हिंदुस्तानी व्यापारीको यह मान प्राप्त नहीं हुआ था।

प्रतिभा और प्रामाणिकताके साथ उनमें योजनाशक्ति भी बहुत उच्च प्रकारकी थी। उन्होंने अपनी ही स्वतंत्र बुद्धि और कुशलता द्वारा एक ओर अपनी बहुत बड़ी जमींदारीकी और दूसरी ओर कोलियारी आदि माइनिङ्गके उद्योगकी, जो सुव्यवस्था और सुघटना की थी; उसे देख करके उस-उस विषयके ज्ञाता लोग चकित हो जाते थे। अपने घरके छोटे से छोटे कामसे शुरु करके ठेठ कोलियारी जैसे बड़े कारखाने तकमें – जहाँ कि हजारों मनुष्य काम करते रहते हैं – बहुत ही नियमित, सुव्यवस्थित और सुयोजित रीतिसे काम चला करे, वैसी उनकी सदा व्यवस्था रहती थी। दरबानसे लगा कर अपने समवयस्क जैसे पुत्रों तकमें, एक समान, उच्च प्रकारका शिस्त-पालन और शिष्ट-आचरण उनके यहाँ दृष्टिगोचर होता था।

सिंघीजीमें ऐसी समर्थ योजकशक्ति होने पर भी, और उनके पास संपूर्ण प्रकारकी साधन-सम्पन्नता होने पर भी, वे प्रपंचमय जीवनसे दूर रहते थे और अपने नामकी प्रसिद्धिके लिये या लोगोंमें बड़े आदमी गिनानेके लिये वैसी कोई प्रवृत्ति नहीं करते थे। रायबहादुर, राजाबहादुर या सर-नाइट इत्यादि सरकारी उपाधियोंको धारण करनेकी या कोंसिलोंमें जा करके ऑनरेबल बननेकी उनकी कभी इच्छा नहीं हुई थी। ऐसी आडम्बरपूर्ण प्रवृत्तियोंमें पैसेका दुर्व्यय करनेकी अपेक्षा वे सदा साहित्योपयोगी और शिक्षणोपयोगी कार्योंमें अपने धनका सद्व्यय किया करते थे। भारतवर्षकी प्राचीन कला और उससे संबंध रखनेवाली प्राचीन वस्तुओंकी ओर उनका उत्कट अनुराग था और इसलिये उसके पीछे उन्होंने लाखों रुपये खर्च किये थे।

सिंघीजी के साथ मेरा प्रत्यक्ष परिचय सन् १९३० में प्रारम्भ हुआ। उनकी इच्छा अपने सद्गत पुण्यश्लोक पिताके स्मारकमें, जिससे जैन साहित्यका प्रसार और प्रकाश हो वैसी, कोई विशिष्ट संस्था स्थापित करनेकी थी। मेरे जीवनके सुदीर्घकालीन सहकारी, सहचारी और सन्मित्र पंडितप्रवर श्रीसुखलालजी, बाबू श्री डालचंदजीके विशेष श्रद्धाभाजन थे; अतएव श्री बहादुर सिंहजी भी इन पर उतना ही विशिष्ट सद्भाव रखते थे। पंडितजीके परामर्श और प्रस्तावसे, उन्होंने मुझसे इस कार्यकी योजना और व्यवस्था हाथमें लेनेके लिये प्रार्थना की और मैंने भी अपनी अभीष्टतम प्रवृत्तिके आदर्शके अनुरूप, उत्तम कोटिके साधनकी प्राप्ति होती देख कर, उसका सहर्ष और सोल्लास स्वीकार किया।

सन् १९३१ के पहले दिन, विश्ववंद्य कवीन्द्र श्री रवीन्द्रनाथ ठाकुरके विभूतिविहारसमान विश्वविख्यात शान्तिनिकेतनके विश्वभारती विद्याभवनमें 'सिंघी जैन ज्ञानपीठ' की स्थापना की और वहाँ जैन साहित्य के अध्ययन – अध्यापन और संशोधन – संपादन आदिका कार्य प्रारम्भ किया। इस प्रसंगसे सम्बन्धित कुछ प्राथमिक वर्णन, इस ग्रन्थमालामें सबसे प्रथम प्रकाशित 'प्रबन्ध चिंतामणि' नामक ग्रन्थकी प्रस्तावनामें दिया गया है। इसलिये उसकी यहां पुनरुक्ति करना अनावश्यक है।

सिंघीजीने मेरी प्रेरणासे 'सिंघी जैन ज्ञानपीठ' की स्थापनाके साथ, जैन-साहित्यके उत्तमोत्तम ग्रन्थरत्नोंको आधुनिक शास्त्रीय पद्धतिपूर्वक, योग्य विद्वानों द्वारा सुन्दर रीतिसे, संशोधित – संपादित करवाके प्रकाशित करनेके लिये और वैसा करके जैन साहित्यकी सार्वजनिक प्रतिष्ठा स्थापित करनेके लिये इस 'सिंघी

जैन ग्रन्थमाला' की विशिष्ट योजनाका भी सहर्ष स्वीकार किया और इसके लिये आवश्यक और अपेक्षित अर्थव्यय करनेका उदार उत्साह प्रदर्शित किया ।

प्रारम्भमें शान्तिनिकेतनको लक्ष्यमें रख कर, एक ३ वर्षका कार्यक्रम बनाया गया और तदनुसार वहाँ काम प्रारम्भ किया गया । परन्तु इन तीन वर्षोंके अनुभवके अन्तमें, शान्तिनिकेतनका स्थान मुझे अपने कार्य और स्वास्थ्यकी दृष्टिसे बराबर अनुकूल प्रतीत नहीं हुआ । अतएव अनिच्छापूर्वक मुझे वह स्थान छोड़ना पड़ा और अहमदाबादमें 'गुजरात विद्यापीठ'के सन्निकट 'अनेकान्त विहार' बना करके वहाँ इस कार्यकी प्रवृत्ति चालू रखी । इस ग्रन्थमालामें प्रकाशित ग्रन्थोंकी सर्वत्र उत्तम प्रशंसा, प्रसिद्धि और प्रतिष्ठा देख कर सिंघीजीका उत्साह खूब बढ़ा और उन्होंने इस सम्बन्धमें जितना खर्च हो उतना खर्च करनेकी, और जैसे बने वैसे अधिक संख्यामें ग्रन्थ प्रकाशित होते हुए देखनेकी अपनी उदार मनोवृत्ति मेरे सामने वारंवार प्रकट की । मैं भी उनके ऐसे अपूर्व उत्साहसे प्रेरित हो कर यथाशक्ति इस कार्यको, अधिक से अधिक वेग देनेके लिये प्रयत्नवान् रहा ।

सन् १९३८ के जुलाई मासमें, मेरे परम सुहृद् श्रीयुत कन्हैयालाल माणेकलाल मुंशीका – जो उस समय बंबईकी काँग्रेस गवर्नमेण्टके गृहमंत्रीके उच्च पद पर अधिष्ठित थे – अकस्मात् एक पत्र मुझे मिला, जिसमें इन्होंने सूचित किया था कि 'सेठ मुंगालाल गोएनकाने दो लाख रुपयोंकी एक उदार रकम मुझे सुप्रत की है, जिसका उपयोग भारतीय विद्याओंके किसी विकासात्मक कार्यके लिये करना है और उसके लिये विचार-विनिमय करने तथा तदुपयोगी योजना बनानेके सम्बन्धमें मेरी आवश्यकता है अतएव मुझे तुरत बंबई आना इष्ट है' – इत्यादि । तदनुसार मैं तुरत बंबई आया और हम दोनोंने साथमें बैठ करके इस योजनाकी रूपरेखा तैयार की; और उसके अनुसार संवत् १९९५ की कार्तिक शुक्ला पूर्णिमाके दिन, श्री मुंशीजीके निवासस्थानपर 'भारतीय विद्याभवन' की, एक बृहत् समारम्भके साथ, स्थापना की गई ।

भवनके विकासके लिये श्रीमुंशीजीका अथक उद्योग, अखण्ड उत्साह और उदार आत्मभोग देख कर मेरी भी इनके कार्यमें यथायोग्य सहकार अर्पित करनेकी पूर्ण उत्कण्ठा हुई और मैं इसकी आन्तरिक व्यवस्थामें प्रमुख रूपसे भाग लेने लगा । भवनकी विविध प्रवृत्तियोंमें साहित्य प्रकाशन सम्बन्धी जो एक विशिष्ट प्रवृत्ति स्वीकृत की गई थी, वह मेरे इस ग्रन्थमालाके कार्यके साथ, एक प्रकारसे परस्पर साहायक स्वरूपकी ही प्रवृत्ति थी । अतएव मुझे यह प्रवृत्ति मेरे पूर्व-अंगीकृत कार्यमें बाधक न हो कर उलटी साधक ही प्रतीत हुई और इसलिये मैंने इसमें यथाशक्ति अपनी विशिष्ट सेवा देनेका निर्णय किया । सिंघीजीको जब इस सारी वस्तुस्थितिसे परिचित किया गया, तब वे भी भवनके कार्यमें रस लेने लगे और इसके संस्थापक सदस्य बन करके इसके कार्यके प्रति उन्होंने अपनी पूर्ण सहानुभूति प्रकट की ।

जैसे मैंने ऊपर बतलाया है वैसे, ग्रन्थमालाके विकासके लिये सिंघीजीका उत्साह अत्यन्त प्रशंसनीय था और इसलिये मैं भी मेरे स्वास्थ्य आदिकी किसी प्रकारकी परवाह किये बिना, इस कार्यकी प्रगतिके लिये सतत प्रयत्न करता रहता था । परन्तु ग्रन्थमालाकी व्यवस्थाका सर्व प्रकारका भार मेरे अकेलेके सिर पर आश्रित था, अतएव मेरा शरीर जब यह व्यवस्था करता करता रुक जाय, तब इसकी स्थिति क्या होगी इसका विचार भी मैं वारंवार किये करता था । दूसरी ओर सिंघीजीकी भी उत्तरावस्था होनेसे वे वारंवार अस्वस्थ होने लगे थे और वे भी जीवनकी अस्थिरताका आभास अनुभव करने लगे थे । इसलिये ग्रन्थमालाके भावीके विषयमें कोई स्थिर और सुनिश्चित योजना बना लेनेकी कल्पना हम बराबर करते रहते थे ।

भा० वि० भवनकी स्थापना होनेके बाद ३–४ वर्षमें ही इसके कार्यकी विद्वानोंमें अच्छी तरह प्रसिद्धि और प्रतिष्ठा जमने लगी थी और विविध विषयक अध्ययन-अध्यापन और साहित्यिक संशोधन-संपादनका कार्य अच्छी तरहसे आगे बढ़ने लगा था। यह देख कर सुहृद्वर मुंशीजीकी खास आकांक्षा हुई कि 'सिंघी जैन ग्रन्थमाला'की कार्यव्यवस्थाका सम्बन्ध भी यदि भवनके साथ जोड़ दिया जाय, तो उससे परस्पर दोनोंके कार्यमें सुंदर अभिवृद्धि होनेके अतिरिक्त ग्रन्थमालाको स्थायी स्थान प्राप्त होगा और भवनको भी विशिष्ट प्रतिष्ठाकी प्राप्ति होगी, और इस प्रकार भवनमें जैन-शास्त्रोंके अध्ययनका और जैन-साहित्यके प्रकाशनका एक अद्वितीय केन्द्र बन जायगा । श्रीमुंशीजीकी यह शुभाकांक्षा; ग्रन्थमाला सम्बन्धी मेरी भावी चिंताका योग्य रूपसे निवारण करनेवाली प्रतीत हुई और इसलिये मैं उस विषयकी योजनाका विचार करने लगा । यथावसर सिंघीजीको मैंने श्रीमुंशीजीकी आकांक्षा और मेरी योजना सूचित की । वे भा० वि० भ० के स्थापक-सदस्य तो थे ही और तदुपरान्त श्रीमुंशीजीके खास स्नेहास्पद मित्र भी थे। इसलिये उनको भी यह योजना अपना लेने योग्य प्रतीत हुई । पंडितप्रवर श्री सुखलालजी जो इस ग्रन्थमालाके

प्रारम्भसे ही अंतरङ्ग हितचिंतक और सक्रिय सहायक रहे हैं, उनके साथ भी इस योजनाके सम्बन्धमें मैंने उचित परामर्श किया और संवत् २००१ के वैशाख शुक्ल ( मई सन् १९४३ ) में सिंघीजी कार्य-प्रसङ्गसे बंबई आये तब, परस्पर निर्णीत विचार-विनिमय करके, इस ग्रन्थमालाकी प्रकाशनसम्बन्धिनी सर्व व्यवस्था भवनके अधीन की गई। सिंघीजीने इसके अतिरिक्त उस अवसर पर, मेरी प्रेरणासे भवनको दूसरे और १० हजार रुपयोंकी उदार रकम भी दी, जिसके द्वारा भवनमें उनके नामका एक 'हॉल' बांधा जाय और उसमें प्राचीन वस्तुओं तथा चित्र आदिका संग्रह रखा जाय।

भवनकी प्रबंधक समितिने सिंघीजीके इस विशिष्ट और उदार दानके प्रतिघोषरूपमें भवनमें प्रचलित 'जैनशास्त्र-शिक्षणविभाग'को स्थायी रूपसे **'सिंघी जैनशास्त्र शिक्षापीठ'** के नामसे प्रचलित रखनेका सविशेष निर्णय किया।

ग्रन्थमालाके जनक और परिपालक सिंघीजी, प्रारम्भसे ही इसकी सर्व प्रकारकी व्यवस्थाका भार मेरे ऊपर छोड कर, वे तो केवल खास इतनी ही आकांक्षा रखते थे कि ग्रन्थमालामें किस तरह अधिकाधिक ग्रन्थ प्रकाशित हों और कैसे उनका अधिक प्रसार हो। इस सम्बन्धमें जितना खर्च हो उतना वे बहुत ही उत्साहसे करनेके लिये उत्सुक थे। भवनको ग्रन्थमाला समर्पण करते समय उन्होंने मुझसे कहा कि– "अब तक तो वर्षमें लगभग २–३ ही ग्रन्थ प्रकट होते रहे हैं परन्तु यदि आप प्रकाशित कर सकें तो प्रति-मास दो दो ग्रन्थ प्रकाशित होते देख कर भी मैं तो अतृप्त ही रहूँगा। जब तक आपका और मेरा जीवन है तब तक, जितना साहित्य प्रकट करने–करानेकी आपकी इच्छा हो तदनुसार आप व्यवस्था करें। मेरी ओरसे आपको पैसेका थोडासा भी संकोच प्रतीत नहीं होगा।" जैन साहित्यके उद्धारके लिये ऐसी उत्कट आकांक्षा और ऐसी उदार चित्तवृत्ति रखने वाला दानी और विनम्र पुरुष, मैंने मेरे जीवनमें दूसरा और कोई नहीं देखा। अपनी उपस्थितिमें ही उन्होंने मेरे द्वारा ग्रन्थमालाके खाते लगभग ७५००० (पोने लाख) रुपये खर्च किये होंगे। परन्तु उन १५ वर्षोंके बीचमें एक बार भी उन्होंने मुझसे यह नहीं पूछा कि कितनी रकम किस ग्रन्थके लिये खर्च की गई है या किस ग्रन्थके सम्पादनके लिये किसको क्या दिया गया है? जब जब मैं प्रेस इत्यादिके बिल उनके पास भेजता तब तब, वे तो केवल उनको देख कर ही ऑफिसमें वह रकम चुकानेकी रिमार्कके साथ भेज देते। मैं उनसे कभी किसी बिलके बारेमें बातचीत करना चाहता, तो भी वे उस विषयमें उत्साह नहीं बतलाते और इसके बजाय ग्रन्थमालाकी साइज, टाईप, प्रिंटींग, बाईंडींग, हेडिङ्ग आदिके बारेमें वे खूब सूक्ष्मतापूर्वक विचार करते रहते और उस सम्बन्धमें विस्तारसे चर्चा किया करते। उनकी ऐसी अपूर्व ज्ञाननिष्ठा और ज्ञानभक्तिने ही मुझे उनके स्नेहपाशमें बद्ध किया और इसलिये मैं यत्किंचित् इस प्रकारकी ज्ञानोपासना करनेमें समर्थ हुआ।

उक्त प्रकारसे भवनको ग्रन्थमाला समर्पित करनेके बाद, सिंघीजीकी ऊपर बतलाई हुई उत्कट आकांक्षा लक्ष्यमें आनेसे, मेरा प्रस्तुत कार्यके लिये और भी अधिक उत्साह बढा। मेरी शारिरिक स्थिति, इस कार्यके अविरत श्रमसे प्रतिदिन बहुत अधिक तीव्रताके साथ क्षीण होती रहती है, फिर भी मैंने इस कार्यको अधिक वेगवान् और अधिक विस्तृत बनानेकी दृष्टिसे कुछ योजनाएँ बनानी शुरु कीं। अनेक छोटे बडे ग्रन्थ एकसाथ प्रेसमें छपनेके लिये दिये गये और दूसरे वैसे अनेक नवीन नवीन ग्रन्थ छपानेके लिये तैयार किये जाने लगे। जितने ग्रन्थ अब तकमें कुल प्रकट हुए थे उतने ही दूसरे ग्रन्थ एक साथ प्रेसमें छपने शुरु हुए और उनसे भी दूनी संख्याके ग्रन्थ प्रेस कॉपी आदिके रूपमें तैयार होने लगे।

इसके बाद थोडे ही समयके पीछे-अर्थात् सेप्टेम्बर १९४३ में-भवनके लिये कलकत्ताके एक निवृत्त प्रोफेसरकी बडी लाईब्रेरी खरीदनेके लिये मैं वहाँ गया। सिंघीजीके द्वारा ही इस प्रोफेसरके साथ बात-चीत की गई थी और मेरी प्रेरणासे यह सारी लाईब्रेरी, जिसकी किंमत ५० हजार रुपये जितनी मांगी गई थी, सिंघीजीने अपनी ओरसे ही भवनको भेट करनेकी अतिमहनीय मनोवृत्ति प्रदर्शित की थी। परन्तु उस प्रोफेसरके साथ इस लाईब्रेरीके सम्बन्धमें योग्य सोदा नहीं हो सका तब सिंघीजीने कलकत्ताके सुप्रसिद्ध स्वर्गवासी जैन सद्गृहस्थ बाबू पूर्णचन्द्रजी नाहरकी बडी लाईब्रेरी ले लेनेके विषयमें मुझे अपनी सलाह दी और उस सम्बन्धमें स्वयं ही योग्य प्रकारसे उसकी व्यवस्था करनेका भार अपने सिर पर लिया।

कलकत्तामें और सारे बंगालमें उस वर्ष अन्न-दुर्भिक्षका भयंकर कराल-काल चल रहा था। सिंघीजीने अपने वतन अजीमगंज–मुर्शिदाबाद तथा दूसरे अनेक स्थलोंमें गरीबोंको मुफ्त और मध्यवित्तोंको अल्प मूल्यमें हजारों मन धान्य वितीर्ण करनेकी उदार और बडी व्यवस्था की थी, जिसके निमित्त उन्होंने इस वर्षमें

लगभग तीन साढे-तीन लाख रुपये खर्च खाते लिख डाले थे। बंगालके निवासियोंमें और जमींदारोंमें इतना बड़ा उदार आर्थिक भोग उस निमित्तसे अन्य किसीने दिया हो वैसा प्रकाशमें नहीं आया।

अक्टूबर-नवम्बर मासमें उनकी तबियत बिगड़नी शुरु हुई और वह धीरे धीरे अधिकाधिक शिथिल होती गई। जनवरी, १९४४ के प्रारम्भमें, मैं उनसे मिलनेके लिये फिर कलकत्ता गया। ता. ६ जनवरीकी संध्याको उनके साथ बैठ कर ३ घण्टे पर्यंत ग्रन्थमाला, लाईब्रेरी, जैन इतिहासालेखन आदिके सम्बन्धमें खूब उत्साह पूर्वक बातचीत हुई; परन्तु उनको मानों अपने जीवनकी अल्पताका आभास हो रहा हो उस प्रकारसे, वे बीच बीचमें वैसे उद्‌गार भी निकालते जाते थे। ५-७ दिन रह करके मैं बंबई आनेके लिये निकला तब वे बहुत ही भावप्रवणतापूर्वक मुझे विदाई देते समय बोले कि "कौन जाने अब फिर अपने मिलेंगे या नहीं?" मैं उनके इन दुःखद वाक्योंको बहुत ही दबे हुए हृदयसे सुनता और उद्वेग धारण करता हुआ उनसे सदाके लिये अलग हुआ। उसके बाद उनका साक्षात्कार होनेका प्रसङ्ग ही नहीं आया। ५-६ महीने तक उनकी तबियत अच्छी-बुरी चलती रही और अंतमें जुलाईकी (सन् १९४४) ७ वीं तारीखको वे अपना विनश्वर शरीर छोड़ कर परलोकमें चले गये। मेरी साहित्योपासनाका महान् सहायक, मेरी क्षुद्र सेवाका महान् पोषक और मेरी कर्तव्य निष्ठाका महान् प्रेरक सहृदय सुपुरुष, इस असार संसारमें मुझे शून्य हृदय बना करके स्वयं महाशून्यमें विलीन हो गया।

यद्यपि सिंघीजीका इस प्रकार नाशवान् स्थूल शरीर इस संसारमेंसे विलुप्त हो गया है परन्तु उनके द्वारा स्थापित इस ग्रन्थमालाके द्वारा उनका यशःशरीर, सैंकडों वर्षों तक, इस संसारमें विद्यमान् रह करके उनकी कीर्ति और स्मृतिकी प्रशस्तिका प्रभावदर्शक परिचय भावी जनताको सतत देता रहेगा।

## सिंघीजीके सुपुत्रोंका सत्कार्य

सिंघीजीके स्वर्गवाससे जैन साहित्य और जैन संस्कृतिके महान् पोषक नररत्नकी जो बड़ी कमी हुई है उसकी तो सहज भावसे पूर्ति नहीं हो सकती है। परन्तु मुझे यह देख कर हृदयमें ऊँची आशा और आश्वासक आह्लाद होता है कि उनके सुपुत्र श्री राजेन्द्र सिंहजी, श्री नरेन्द्र सिंहजी और श्री वीरेन्द्र सिंहजी अपने पिताके सुयोग्य संतान हैं। अतएव वे अपने पिताकी प्रतिष्ठा और प्रसिद्धिके कार्यमें अनुरूप भाग ले रहे हैं और पिताकी भावना और प्रवृत्तिका उदारभावसे पोषण कर रहे हैं।

सिंघीजीके स्वर्गवासके बाद इन बंधुओंने अपने पिताके दान पुण्यनिमित्त अजीमगंज इत्यादि स्थानोंमें लगभग ५०-६० हजार रुपये खर्च किये थे। उसके बाद थोड़े ही समयमें सिंघीजीकी वृद्धमाताका भी स्वर्गवास हो गया और इसलिये अपनी इस परम पूजनीया दादीमाके पुण्यनिमित्त भी इन बन्धुओंने ७०-७५ हजार रुपयोंका व्यय किया। 'सिंघी जैन ग्रन्थमाला' का पूरा भार तो इन सिंघी बन्धुओंने पिताजीद्वारा निर्धारित विचारानुसार, पूर्ण उत्साहसे अपने सिर ले ही लिया है और इसके अतिरिक्त कलकत्ताके इण्डियन रीसर्च इन्स्टीट्यूटको बंगालीमें जैन साहित्य प्रकाशित करवानेकी दृष्टिसे सिंघीजीके स्मारकरूपमें ५००० रुपयोंकी प्रारम्भिक मदद दी।

सिंघीजीके ज्येष्ठ चिरंजीव बाबू श्री राजेन्द्र सिंहजीने मेरी कामना और प्रेरणाके प्रेमसे वशीभूत होकर अपने पुण्यश्लोक पिताकी अज्ञात इच्छाको पूर्ण करनेके लिए, ५० हजार रुपयोंकी स्पृहणीय रकम भारतीय विद्याभवनको दान स्वरूप दी और उसके द्वारा कलकत्ताकी उक्त नाहर लाइब्रेरी खरीद करके भवनको एक अमूल्य साहित्यिक निधिके रूपमें भेट की है। भवनकी यह भव्य निधि 'बाबू श्री बहादुर सिंहजी सिंघी लाईब्रेरी' के नामसे सदा प्रसिद्ध रहेगी और सिंघीजीके पुण्यस्मरण की एक बड़ी ज्ञानप्रपा बनेगी। बाबू श्री नरेन्द्र सिंहजीने, अपने पिताने बंगालकी सराक जातिके सामाजिक एवं धार्मिक उत्थानके निमित्त जो प्रवृत्ति चालू की थी, उसको अपना लिया है और उसके संचालनका भार प्रमुख रूपसे स्वयं ले लिया है। गत (सन् १९४४) नवंबर मासमें कलकत्तामें दिगम्बर समाजकी ओरसे किये गये 'वीरशासन जयंती महोत्सव' के प्रसङ्ग पर उस कार्यके लिये इन्होंने ५००० रुपये दिये थे तथा कलकत्तामें जैन श्वेताम्बर समुदायकी ओरसे बांधे जाने वाले "जैन भवन" के लिये ३१००० रुपये दान करके अपनी उदारताकी शुभ शुरुआत की है। भविष्यमें 'सिंघी जैन ग्रन्थमाला' का सर्व आर्थिक भार इन दोनों बन्धुओंने उत्साहपूर्वक स्वीकार कर लेनेकी अपनी प्रशंसनीय मनोभावना प्रकट करके, अपने स्वर्गीय पिताके इस परम पुनीत यशोमंदिरको उत्तरोत्तर उन्नत स्वरूप देनेका शुभ संकल्प किया है। तथास्तु।

भा० वि० भ०; बंबई }
दीसेंबर, ई. स. १९४८ }

–जिनविजय मुनि

# कुछ प्रास्ताविक विचार ।

[ सिद्धसेन दिवाकरके ग्रन्थोंके प्रकाशनकी कुछ कथा ]

मेरे स्वर्गवासी आद्य गुरु, यतिप्रवर श्री देवीहंसजी — जिन्होंने मुझे सबसे पहले 'ॐ नमः सिद्धम् ।' का मंत्र सुनाया और 'अ आ इ ई' इत्यादि स्वरूप प्रथम मातृकापाठ पढाकर मेरे ज्ञानरूपी नेत्रोंका उन्मीलन किया — उन्हींने मुझे पीछेसे 'भक्तामर' और 'कल्याणमन्दिर' नामक प्रसिद्ध दो जैन स्तोत्रोंको भी कण्ठस्थ कराया । मेरी अवस्था उस समय प्रायः १०-१२ वर्षके बीचकी थी । वि. सं.१९५४-५५ का वह समय था । आज उस कालको व्यतीत हुए प्रायः पूरे ५० वर्ष होने आये हैं । बहुत स्पष्ट तो नहीं लेकिन कुछ कुछ स्मरण अवश्य है कि गुरुजीने 'कल्याणमन्दिर' स्तोत्र सिखाते हुए इसके कर्ता – जो श्वेतांबर संप्रदायकी मान्यताके अनुसार सिद्धसेन दिवाकर कहे जाते हैं- के बारेमें भी प्रसंगानुसार कुछ बातें सुनाई थीं । उन वृद्ध यतिजनोंमें यह एक प्रथासी चली आती थी कि वे अपने नूतन शिष्योंको अपने पूर्वाचार्योंके ज्योतिष, वैद्यक और मंत्र-तंत्रादि प्रयुक्त चमत्कारोंका और प्रभावोंका माहात्म्यवर्णन सुनाया करते थे और उसके द्वारा अपने शिष्योंके मनमें उन उन विद्याओंके पढनेमें उत्कंठा और उत्साह उत्पन्न करते रहते थे ।

१ सिद्धसेन दिवाकर उस विक्रम राजाके गुरु थे जिसने उज्जयिनीमें खापरिये चोरको, ५२ वीरोंको, ६४ योगिनियों आदिको वश किया था । सिद्धसेन सूरिने इस 'कल्याण मन्दिर' स्तोत्रके पाठसे उज्जयिनीके महाकालेश्वरके लिंगको फोड कर उसमेंसे पार्श्वनाथ भगवान्की मूर्ति प्रकट की थी । इत्यादि प्रकारकी चमत्कारिक कथाएं यथावसर गुरुजी सुनाया करते थे । उस अबोधावस्थामें कानमें पडे हुए उन बातोंके कुछ अस्पष्ट संस्कार, मुझे जब जैन इतिहासके पढनेकी तरफ अधिक रुचि उत्पन्न हुई, तब फिर शनैः शनैः जागृत होने लगे ।

२ यतिजीके स्वर्गवासबाद ( जिनकी चरणोपासना करनेका दुर्भाग्यसे मुझे सिर्फ प्रायः ३-३॥ वर्ष जितना ही समय मिला था )मैं इधर उधर भटकता हुआ, स्थानकवासी संप्रदायमें दीक्षित हो कर बालसाधु बन गया। उस साधुसंघके साथ भ्रमण करते हुए सं.१९६०-६१ में मेरा उज्जयिनी जाना हुआ । वहां पर, खापरिया चोरकी गुफा, ६४ योगिनियोंका खंभा, महाकालेश्वरका मन्दिर-आदि इतिहासप्रसिद्ध स्थानोंके देखनेके निमित्त जानेका कभी कभी अवसर मिल जाता था । इससे विक्रम राजा और उनके गुरु सिद्धसेन दिवाकरकी जो कथाएं गुरुजीके मुखसे सुनी थीं उनकी कुछ कुछ स्मृति होने लगी । लेकिन उन स्थानकवासी संप्रदायके साधुओंका इतिहासविषयक यत्किंचित् भी ज्ञान न होनेसे मेरी उस संस्कारस्मृतिके उद्बोधित होनेका कोई साधन नहीं मिला । एक दिन हम २-३ साधु मिल कर महाकालका मन्दिर देखनेको चले गये । मन्दिरके द्वारपर बैठे हुए ब्राह्मण पंडे, हम जैन साधुओंको – और उनमें भी फिर मुंहपर मुखपट्टी बांधे हुए और मैले कुचेले वस्त्र धारण किये हुए स्थानकवासी साधुओंको – देख कर खूब हंसने लगे और तीव्र कटाक्ष करने लगे । कहने लगे 'क्या ढूंढिये महाराज ! ( मालवामें स्थानकवासी जैन साधुओंको लोक 'ढूंढियों'के नामसे संबोधते हैं ) महाकालेश्वरका दर्शन करनेको आये हो ?' हमने कहा-'भाई, हम तो यों ही फिरते फिरते मन्दिर देखने चले आये हैं ।' तब पंडाने कहा-'तुम लोग मन्दिरके अन्दर तो इस तरह नहीं जा सकते; यहीं बहारसे खडे खडे देखना हो तो देख लो । यदि मन्दिरके अन्दर जाना हो तो 'सिप्राजी' ( जो वहांकी प्रसिद्ध नदी है ) में जा कर स्नान करो, इन मैले कुचेले कपडोंको साबू लगा कर धो डालो, मुंहपर जो पट्टी बांध रखी है और बगलमें जो गन्दा झाडू ( जैन साधुओंके रजोहरणको उन्होंने झाडूकी उपमा दी ) दबा रखा है, उसे यहां बहार रख दो और फिर बंभोलेका दर्शन करो-' इत्यादि । कहनेकी आवश्यकता नहीं कि हम लोग वहांसे चुपकेसे, मन-ही-मनमें उस ब्राह्मण पंडेको गालियां देते हुए, अपने स्थानकमें चले आये । साथके और साधुओंके मनमें क्या आया होगा सो तो मैं जान नहीं सका, परंतु मेरे अमैधशील क्षुद्र मनमें तो उस समय बडी तीव्र उत्तेजना उत्पन्न हुई थी । मुझे अपने

गुरुजीकी सुनाई हुई, सिद्धसेन दिवाकर द्वारा उसी महाकालेश्वरके लिंगके टुकडे टुकडे कर दिये जानेवाली, कथाका स्मरण हो आया। 'कल्याणमन्दिर' स्तोत्र तो मुझे उस समय भी कंठस्थ था ही। मेरे मनमें आया कि यदि मैं कुछ जरा बडी उम्रका होता और अपने गुरुजीके पाससे विधिपूर्वक कुछ मंत्र-तंत्र सीख पाता, और उसी कल्याणमन्दिर स्तोत्रके पाठ द्वारा, मैं भी आज यहां बैठ कर, इस दुष्ट ब्राह्मण पंडेके सामने ही, उसी तरह महाकालका लिंग स्फोटन कर, जैन मूर्ति प्रकट सकता, तो जैन साधुका कितना माहात्म्य बढा देता और इन जैनद्वेषी ब्राह्मणोंको कैसा नीचा दिखा देता। महाकालके मन्दिरके देखनेकी उस उद्विग्न स्मृतिका चित्र मुझे वर्षोंतक सताता रहा, और सिद्धसेन दिवाकरकेसे मंत्रसामर्थ्यकी प्राप्तिकी मैं झंखना करता रहा।

३ मैंने अपने बाल मनोभावके अनुसार, उस संप्रदायमें जो बडे साधु थे उनसे महाकालके बारेमें कुछ जिज्ञासा की और अपने गुरुजीके पाससे जो सिद्धसेनकी कथा सुनी हुई थी उसके विषयमें कुछ विशेष जानना चाहा; तो उन्होंने झट से उत्तर दे दिया कि 'अरे वे जतडे लोग यों ही गप्पें मारा करते हैं और मन्दिर और मूर्तिका पाखंड चलानेके लिये ऐसी कहानियां घडते रहते हैं!' साधुजी महाराजका यह कथन मुझे कुछ रुचा नहीं। क्यों कि मेरी श्रद्धा मेरे उन स्वर्गवासी गुरुजीके बहुविध ज्ञान और प्रभावशाली व्यक्तित्व पर जैसी जमी हुई थी वैसी इन साधु महाराज पर नहीं जमी थी। उसके बाद मैं मन-ही-मन अनेक कारणोंसे विक्षुब्ध होता रहा। खास करके जैन साहित्य और जैन इतिहासके अध्ययनकी अज्ञात उत्कंठा ज्यों-ज्यों मुझे विशेष सताने लगी त्यों-त्यों मैं उस संप्रदायसे विरक्त होने लगा, और परिणाममें कुछ वर्षों बाद (वि. स. १९६५ में) उसी उज्जैनमें रहते हुए, मैं एक दिन उस संप्रदायसे, पिंजडेमें पडे हुए पशु-पक्षिकी तरह, भाग निकला।

४ इसके बीचमें, मुझे श्वेतांबर मूर्तिपूजक संप्रदायके सुप्रसिद्ध विद्वान् आचार्य श्रीआत्मारामजी महाराजके बनाए हुए 'सम्यक्त्वशल्योद्धार' तथा 'जैनतत्त्वादर्श' आदि ग्रन्थ पढनेको मिले जिससे मेरी श्रद्धा इस संप्रदायकी तरफ विशेष आकर्षित हुई। अतः स्थानकवासी संप्रदायकी दीक्षाका त्याग कर मैंने इस संप्रदायकी दीक्षा ली–या यों कहना चाहिये कि पहली दीक्षाका त्याग कर दूसरी दीक्षाके साथ पुनर्विवाह किया। इस दूसरी दीक्षाने, मुझे अपनी अध्ययनविषयक लालसाको, थोडे बहुत रूपमें सन्तुष्ट करनेका अवसर दिया। इससे अन्यान्य जैन पूर्वाचार्योंके साथ सिद्धसेन दिवाकरके विषयमें भी मुझे कुछ ऐतिहासिक तथ्यके जाननेका सुयोग प्राप्त हुआ।

५ मैं अपने ये 'कुछ प्रास्ताविक विचार' सिद्धसेन दिवाकरकी कृतिसे सम्बद्ध ऐसे एक ग्रन्थके विशिष्ट संस्करणको उद्दिष्ट करके लिखने प्रस्तुत हुआ हूं, इसलिये सिद्धसेन दिवाकरका पुण्य नाम, अपने जीवनमें सबसे पहले मुझे कब श्रवणगोचर हुआ, इसकी स्मृतिके निदर्शक उपर्युक्त स्मरण-संस्कारोंको, यहां पर आलेखित करनेकी ऊर्मिको मैं दबा नहीं सकता और इसलिये मुझे ये कुछ पंक्तियां लिखनी पडीं।

*

६ उक्त प्रकारसे बालपनमें गुरुमुखसे सिद्धसेनका नामश्रवण करने बाद, आत्मारामजीके 'जैनतत्त्वादर्श' नामक पुस्तकमें सबसे पहले सिद्धसेनका कथात्मक इतिहास मुझे पढनेको मिला। बादमें धीरे धीरे जिज्ञासा जैसे बढती गई और अध्ययनकी दृष्टि जैसे खुलती गई, वैसे वैसे इनके विषयकी प्राचीन साहित्यिक सामग्रीका अनुशीलन करनेकी प्रवृत्ति भी बढती रही। इसके परिणाममें प्रबन्धचिन्तामणि आदि ग्रन्थों तथा अन्यान्य वैसे प्रबन्धों आदिके अवलोकन द्वारा, जो कुछ मुझे ऐतिह्य तथ्य ज्ञात हुआ तथा सिद्धसेनकी कुछ कृतियोंके पठन-मननसे जो कुछ सार मेरी समझमें आया, उसके फलस्वरूप, जैन साहित्य और इतिहासके अन्वेषणात्मक लेखों, निबन्धों, विचारों आदिको प्रकाशमें लानेकी दृष्टिसे, सर्व प्रथम मेरे द्वारा संपादित और संचालित 'जैन साहित्यसंशोधक' नामक त्रैमासिक पत्रके प्रथम अंकमें, (सन् १९१९-२० में) 'सिद्धसेन दिवाकर और स्वामी समन्तभद्र' इस नामका एक लेख लिख कर मैंने प्रकट किया।

७ कोई ३० वर्ष पहले लिखे गये उस छोटेसे लेखमें, सिद्धसेनके विषयमें जो कुछ साररूपसे मैंने लिखा है उसमें कुछ विशेष संशोधन या परिवर्तन करने जैसा कोई खास विचार, अभी तक भी प्रकाशमें

नहीं आया है। जैन साहित्यके इतिहासमें सिद्धसेनका क्या स्थान है तथा जैन न्यायके प्रतिष्ठित करनेमें उनका क्या कर्तृत्व है इस विषयमें मैंने उक्त लेखमें जो कुछ विचार प्रदर्शित किये हैं, वे प्रायः वैसे ही अन्य विद्वानोंको भी अभी तक मान्य हैं, यह देख कर मुझे जो कुछ अल्प-स्वल्प आत्म-सन्तोषकी अनुभूति होती हो तो वह भ्रान्त नहीं है ऐसा समझना अनुचित नहीं होगा।

८ तभीसे मेरी यह इच्छा रही कि सिद्धसेन दिवाकरके सभी ग्रन्थ, सुयोग्य विद्वानों द्वारा संशोधित संपादित हो कर प्रकाशमें आवें तो उससे जैन साहित्यकी विशेष गौरववृद्धि होगी। सद्भाग्यसे, उसके बाद तुरन्त ही मैं, **गुजरात विद्यापीठ** (अहमदाबाद) की सेवामें संलग्न हो गया, जिसके अन्तर्गत मेरे तत्त्वाधानमें, महात्माजीने **'गुजरात पुरातत्त्व मन्दिर'**की स्थापना की। उसमें भारतीय प्राचीन साहित्य, इतिहास, दर्शनशास्त्र आदि विषयोंके अध्ययन–अध्यापनके विशिष्ट कार्यके अतिरिक्त, उसके द्वारा जैन, बौद्ध, ब्राह्मण आदि संप्रदायके विविध विषयोंके महत्त्वके ग्रन्थोंका संशोधन प्रकाशन आदि करनेका कार्यक्रम भी बनाया गया। मेरा साग्रह आमंत्रण प्राप्त कर, मुझसे ज्ञान, दर्शन, चारित्र एवं वय आदिमें वृद्ध ऐसे मेरे सुहृन्मित्र पण्डितप्रवर श्री सुखलालजी तथा जैनागमोंके मर्मज्ञ अभ्यासी पंडित श्री बेचरदासजी भी उस मन्दिरके, मेरे सहकारी, पूजारी बने। पण्डित सुखलालजीने, इसके पहले ही, आगरामें रहते हुए, सिद्धसेन दिवाकररचित महाग्रन्थ **'सन्मतितर्क'**का संपादन करना प्रारंभ किया था। मैंने इस ग्रन्थको पुरातत्त्व मन्दिरसे प्रकाशित होनेवाली ग्रन्थावलिमें प्रकट करनेका विचार किया जो पण्डितजीको भी बहुत उपयुक्त लगा और फिर तदनुसार, पण्डित श्री बेचरदासजीके सहयोगमें, इन्होंने उसका विशिष्ट संशोधनकार्य प्रारंभ किया। कई वर्षोंके अथक परिश्रम और बहुत द्रव्यव्ययके पश्चात्, अभयदेवसूरिकी 'वादमहार्णव' नामक महती व्याख्याके साथ, बडे बडे ५ भागोंमें, दिवाकरका यह 'सन्मति प्रकरण' नामक जैन दर्शनका महातर्कग्रन्थ समाप्त होकर प्रसिद्ध हुआ। इस ग्रन्थके संपादनकार्यकी महत्ता और विशिष्टताको देख कर, जर्मनीके प्रो० हर्मन् याकोबी जैसे महान् संस्कृतविद्यानिष्ठ विद्वान्ने लिखा था कि 'भारतीय दर्शनशास्त्रके इस प्रौढतम एवं अतिगहन ग्रन्थका, इस तरहसे सुसंपादन करनेवाला युरोपमें तो आज कोई पण्डित विद्यमान नहीं है' इत्यादि। मूल ग्रन्थका सटीक संपादन समाप्त कर, फिर उसकी प्रस्तावनाके रूपमें, पंडितजीने गुजरातीमें एक और भाग तैयार किया, जिसमें सन्मति के मूलका सविवेचन गुजराती अनुवाद तथा ग्रन्थसे संबद्ध ऐसी ऐतिहासिक एवं तात्त्विक चर्चाका ऊहापोह करनेवाली अनेक बातोंकी मीमांसा की है। इसमें सिद्धसेन दिवाकरके विषयमें प्रायः सभी ज्ञातव्य विचारोंका पण्डितजीने सप्रमाण यथेष्ट विवेचन किया है। प्रज्ञाचक्षु होते हुए भी पण्डितजीने इस ग्रन्थके संपादनकार्यमें अपनी जिस सूक्ष्म विचारदृष्टि और मानसिक अवगाहनशक्तिका अप्रतिम परिचय दिया है वह तज्ज्ञोंके लिये बडा आश्चर्योत्पादक है। केवल जैन शास्त्रोंकी ही दृष्टिसे नहीं, अपितु भारतके सभी दार्शनिक शास्त्रोंके संपादन-संशोधनकी दृष्टिसे पण्डितजीका यह संपादनकार्य एक आदर्शरूप होना चाहिये।

९ 'सन्मति'के संपादनके बाद, पण्डितजीने दिवाकरजीके 'न्यायावतार' सूत्रका गुजराती अनुवाद और उसमें विवेचित पदार्थोंका सारगर्भित विवेचन लिखा, जो मेरे द्वारा संपादित उसी 'जैन साहित्य संशोधक'के तीसरे खण्डमें प्रकाशित हुआ है। इस निबन्धमें पण्डितजीने जैन न्यायशास्त्रके इस आद्य ग्रन्थके विषयमें अभ्यासियोंके जानने और मनन करने लायक सभी विषयोंका, संक्षिप्त परंतु बहुत ही सरल एवं सारभूत शैलीमें, स्पष्टीकरण किया है।

१० इसके बाद, सिद्धसेन दिवाकरकी एक अतिगहन **'वेदवादद्वात्रिंशिका'** नामक काव्यकृति पर पण्डितजीने बहुत परिशीलन करके गुजरातीमें विवरण लिखा, जो मेरे संपादित 'भारतीय विद्या' नामक त्रैमासिक पत्रिकाके 'बहादुरसिंहजीसिंघी स्मारक' रूप तृतीय खण्डमें प्रकाशित हुआ है।

इस द्वात्रिंशिकाके 'किंचित् प्रास्ताविक'में मैंने लिखा था कि–'यह द्वात्रिंशिका, सचमुच, समुच्चय संस्कृत साहित्यमें, एक बहुत गूढ और गम्भीर अर्थपूर्ण रचना है। दार्शनिक और साहित्यिक विद्वानोंको इसका कुछ भी परिचय अद्यावधि प्राप्त नहीं हुआ है। इसका भाव भी समझना बहुत कठिन है। जैन और वेदवादके निगूढ तत्त्वोंका जिसको परिपूर्ण परिचय नहीं है उसको प्रस्तुत द्वात्रिंशिकाका कुछ भी

रहस्य समझमें आ सके वैसा नहीं है। इसी कारणसे, मुझे लगता है कि आज तक किसी जैन विद्वान्ने, इस पर किसी प्रकारकी टीका-टिप्पणी आदि नहीं लिखी। बहुत समयसे मेरी इच्छा थी कि पण्डितजी इस द्वात्रिंशिकाके अर्थपर कुछ प्रकाश डालें। इनके जैसा जैन दार्शनिक और साहित्यिक मर्मज्ञ विद्वान् जैन समाजमें आज अन्य कोई मेरी दृष्टिमें नहीं है। जैनेतर समूहमें भी कोई होगा या नहीं इसकी मुझे शंका है। इस द्वात्रिंशिकाका भावार्थ लिखनेमें पण्डितजीने तब तक जितना वाचन-चिन्तन-मनन किया था उस सबका सार दे दिया है। इसका रहस्य तो वे ही मर्मज्ञ ठीक समझ सकेंगे जिनका इस विषयमें यथेष्ट प्रवेश है।

११ सिद्धसेन दिवाकरकी इन द्वात्रिंशिका स्वरूप गभीर और गहन अर्थपूर्ण काव्यकृतियोंके विषयमें, मैंने अपने पूर्वनिर्दिष्ट उक्त प्रथम लेखमें लिखा था कि "सिद्धसेन सूरिकी ये द्वात्रिंशिकाएं बहुत ही गूढ और गभीरार्थक हैं। इनको ऊपर ऊपरसे हमने कई बार पढ कर देखा, परंतु सबका आशय स्पष्ट रीतिसे बहुत कम समझमें आता है। अफसोस तो इस बातका है कि जैन धर्ममें हजारों ही बड़े बड़े ग्रन्थकार और टीकाकार हो गए हैं परंतु किसीने भी इन द्वात्रिंशिकाओंका अर्थ स्फुट करनेके लिये 'शब्दार्थ मात्र प्रकाशिका' व्याख्या भी लिखी हो ऐसा ज्ञात नहीं होता। इसका कारण हमारी समझमें नहीं आता। इन द्वात्रिंशिकाओंकी अपूर्वार्थता और कर्ताकी महत्ताका खयाल करते हैं, तब तो यह विचार आता है कि इनके ऊपर अनेक वार्तिक और बड़े बड़े भाष्य लिखे जाने चाहिये थे। और 'न्यायावतार' के ऊपर ऐसे वार्तिक और व्याख्यान लिखे भी गये हैं। फिर नहीं मालूम, क्यों इन सबके लिये ऐसा नहीं किया गया। शायद अतिगूढार्थक होनेहीके कारण, इनका रहस्य प्रकट करनेके लिये किसीकी हिम्मत न चली हो। योग्य और बहुश्रुत विद्वानोंके प्रति हमारा निवेदन है कि वे इनका अर्थ स्फुट करनेके लिये अवश्य परिश्रम करें। इन कृतियोंमें बहुत ही अपूर्व विचार भरे हुए हैं। हमारे विचारसे जैन साहित्य भरमें ऐसी अन्य अपूर्व कृतियां नहिं हैं[1]"

१२ तीस वर्ष पहले, अज्ञात भावसे विद्वानोंके प्रति किये गये, मानों मेरे उक्त निवेदनके ही फलस्वरूपमें, पण्डितजी द्वारा इस प्रकार सिद्धसेनीय दो कृतियोंका उत्तम विवेचन हमें प्राप्त हुआ है, ऐसा समझकर मुझे आज विशिष्ट आनन्दका अनुभव होना स्वाभाविक है। मैंने, उक्त वेदवाद द्वात्रिंशिकाके उसी 'किंचित् प्रास्ताविक'में सिद्धसेनकी अन्यान्य द्वात्रिंशिकाओं पर भी पण्डितजी जैसे बहुश्रुत विद्वानके द्वारा अर्थावबोधक विवेचनादि होनेकी निम्न प्रकारसे पुनः आकांक्षा प्रकट की है।

"सिद्धसेन दिवाकरकी और भी ऐसी अनेक द्वात्रिंशिकाएं हैं जो प्रस्तुत अर्थात् वेदवाद द्वात्रिंशिकाके समान ही बहुत गभीर और अर्थपूर्ण हैं। सांख्य, योग, वैशेषिक आदि अनेक मतोंके मन्तव्योंकी इन द्वात्रिंशिकाओंमें इसी प्रकारकी निगूढ चर्चा करनेमें आई है। इन सब द्वात्रिंशिकाओं पर भी इस तरहका भावार्थबोधक विवेचन लिखा जाय तो वह अभ्यासियोंको बहुत उपयोगी हो कर कितने ही विशिष्ट प्रमेयोंका नूतन ज्ञान प्राप्त करानेवाला सिद्ध होगा। मैं चाहता हूं कि पण्डितजीके हाथों इन अन्यान्य द्वात्रिंशिकाओं पर भी ऐसा ही समर्पक विवेचन लिखा जा कर वह निकट भविष्यमें प्रकाश प्राप्त करे[2]।"

## [ न्यायावतारवार्तिक-वृत्तिका प्रस्तुत विशिष्ट संस्करण ]

१३ पण्डितवर्य श्री दलसुख भाई मालवणिया द्वारा संपादित और विवेचित हो कर, प्रस्तुत 'न्यायावतारवार्तिक-वृत्ति' नामक जो ग्रन्थरत्न अब विद्वानोंके सन्मुख उपस्थित है, यह भी उन्हीं सिद्धसेन दिवाकरकी एक कृतिका विवेचनरूप है यह कहनेकी कोई आवश्यकता नहीं है। इस ग्रन्थका, इस तरहके एक अत्यन्त विशिष्ट संस्करणके रूपमें प्रकाशित होनेका प्रधान श्रेय भी पण्डितप्रवर श्री सुखलालजीको ही प्राप्त है। सिंघी जैन ग्रन्थमालामें गुम्फित करनेके लिये प्रारंभहीमें, जिन अनेक ग्रन्थोंकी नामावलि मैंने अपने मनमें सोच रखी थी, उनमें इस ग्रन्थका नाम भी सन्निविष्ट था। बनारससे जो इसका एक संस्करण बहुत वर्षों पहले निकला था वह बहुत ही भ्रष्ट था, इसलिये इसका अच्छा शुद्ध संस्करण प्रकाशित होना मुझे आवश्यक लगता था। प्रसंगवश मैंने पण्डितजीसे अपना अभिप्राय प्रकट किया

१ जैन साहित्यसंशोधक, प्रथम खण्ड, पहला अंक, पृष्ठ ९.

२ देखो, 'वेदवादद्वात्रिंशिका'में मेरा लिखा 'किंचित् प्रास्ताविक' पृ. २.

जिसको इन्होंने पसन्द किया और फिर यह कार्य पण्डित श्री दलसुख भाईको समर्पित करनेका हम दोनोंने निर्णय किया। इसका जो यह सुन्दर फल निर्मित हुआ है, मेरी दृष्टिसे इस ग्रन्थमालाके लिये गौरवकी वस्तु है।

१४ पण्डित श्री दलसुख भाई, पं० श्री सुखलालजीके एक सुयोग्य उत्तराधिकारी शिष्य हैं। इन्होंने वर्षोंसे पण्डितजीका सौहार्दपूर्ण सहवास प्राप्त कर विविध शास्त्रोंका अध्ययन किया है और इनके साथ बैठ कर अध्यापन तथा संशोधन-संपादनका काम किया है। दलसुख भाईका दर्शनशास्त्रविषयक अध्ययन-मनन कितना विशद और विस्तृत है यह तो जो मर्मज्ञ जिज्ञासु, प्रस्तुत ग्रन्थमें लिखे गये इनके विस्तृत टिप्पणों और प्रस्तावनागत विविध प्रकरणोंको मननपूर्वक पढेगा उसीको ठीक ज्ञात हो सकेगा। पण्डित श्री सुखलालजीने अपने 'आदिवाक्य' में इस विषयके अधिकारपूर्ण वचनोंमें जो सारभूत उल्लेख किया है उससे कुछ विशेष कहनेका मैं अपना अधिकार नहीं समझता। मैं सिर्फ इतना कहना चाहूंगा कि जैन साहित्यके ग्रन्थप्रकाशन क्षेत्रमें, पण्डितजीके लिखे गये सर्वप्रथम महत्त्वपूर्ण टिप्पणों और विशद एवं प्रमाणपूत 'प्रास्ताविक विवेचनों'के साथ प्रकाशित होनेवाले **'प्रमाणमीमांसा' 'ज्ञानबिन्दु'** आदि ग्रन्थोंके अतिरिक्त, श्रीयुत दलसुख भाईका यह ग्रन्थ-संस्करण ही एक उक्त कोटिके प्रकाशनक्षेत्रमें अपना विशिष्ट स्थान प्राप्त करने योग्य विद्वानोंको प्रतीत होगा।

*

## [ कृतज्ञता ज्ञापन ]

१५ जैन साहित्यके विशाल भण्डारमें रत्नरूप गिने जानेवाले ग्रन्थोंका इस प्रकार उत्तम स्वरूपमें संशोधन, संपादन हो कर प्रकाशन किया जाना जिनके जीवनकी एक विशिष्ट अभिलाषा थी और जिन्होंने अपनी उस अभिलाषाका मूर्तरूपमें फलित होना देखनेकी भव्य इच्छासे, इस ग्रन्थमालाका अनन्य श्रद्धापूर्वक प्रारंभ कराया था, वे ज्ञानलिप्सु, दानवीर, बाबू श्री बहादुर सिंहजी, यदि इस ग्रन्थका अवलोकन करनेके लिये, आज विद्यमान होते तो मुझे एक प्रकारका अवर्णनीय आनन्द प्राप्त होता। परंतु, दुर्दैवके दुर्विलासने, उस दिव्य आत्माका अनवसरमें ही, हम जैसे उनके सब प्रियजनोंको, दुःखद वियोग करा दिया और हमारे उत्साह, उल्हास और आल्हादको मूर्च्छितसा कर दिया। मेरे लिये कुछ आश्वासनकी जो कोई वस्तु है तो वह यह है कि उन स्वर्गवासी भव्यमूर्तिके सुपुत्र बाबू **श्री राजेन्द्र सिंहजी** तथा **श्री नरेन्द्र सिंहजी,** अपने पूज्य पिताकी अनन्य कामनाका, उसी उत्साहसे परिपूर्ण करनेकी सदिच्छा रखते हैं और मेरे थके हुए मन और झुके हुए शरीरको, अपनी श्रद्धा और सद्भक्तिसे प्रोत्साहित करते रहते हैं।

इस प्रकार पं. श्रीसुखलालजी, पं. दलसुखभाई आदि जैसे मेरे अनेक सम्मान्य विद्वान मित्रोंके साहित्यिक सहकारसे और उक्त सुशील सिंघी बन्धुओंके सौहार्दपूर्ण औदार्यसे, इस ग्रन्थ मालाके संपादन-द्वारा मुझे जो कोई सत्फल मिलता हो तो मैं उसके लिये अपनेको उपकृत मानता हुआ, अपने इन सब सुहृद् बन्धुओंके प्रति अपना हार्दिक कृतज्ञभाव प्रकट करता हूं।

१६ इस ग्रन्थमालाके, इस प्रकार सुन्दर रूपमें प्रकाशित होनेके कार्यमें, यद्यपि गौणरूपसे तथापि अनन्य साधकतम करणके भावसे, जिस कार्यालयका विशेष सहयोग मुझे मिला है उसके प्रति भी मैं आज यहां अपना हार्दिक कृतज्ञभाव प्रकट करना चाहता हूं। वह है बंबईका सुविख्यातनामा **'निर्णयसागर'** मुद्रणालय। 'निर्णयसागर' प्रेसने संस्कृत एवं प्राकृत साहित्यके प्रकाशनकी जितनी बडी सेवा की है उतनी सेवा भारत वर्षके अन्य किसी प्रेसने नहीं की। केवल भारतवर्षमें ही नहीं युरोप और अमेरिकामें भी 'निर्णयसागर'ने अपने सुन्दर प्रकाशन और मुद्रण कार्यके लिये अच्छी ख्याति प्राप्त की है। जर्मनी, इंग्लेंड और अमेरिकाके बडे बडे भारतीय साहित्यप्रेमी विद्वान् भी यह चाहते रहे हैं कि उनके संपादित संस्कृत प्राकृत भाषाके ग्रन्थ 'निर्णयसागर' प्रेसके सुन्दर अक्षरोंमें, सुघड रूपसे, छप कर प्रकाशित हों तो उत्तम हो। मैं जो इस ग्रन्थमालाको इस रूपमें प्रकट करनेमें उत्साहित होता रहा हूं, उसका बहुत कुछ श्रेय 'निर्णयसागर' प्रेस को भी है। इस प्रेसके सरलस्वभावी, कार्यनिष्ठ और प्रामाणिकजीवनजीवी, वृद्ध मैनेजर श्रीयुत रामचन्द्र येसु शेडगेके तंत्रनीचे आज कोई १८ वर्षोंसे इस ग्रन्थमालाके ये अपूर्व ग्रन्थरत्न

छप रहे हैं। यदि मेरे द्वारा संपादित इस ग्रन्थमालाको, मेरी रुचि और कल्पनाके मुताबिक सुन्दर मुद्रण कार्यमें, इनका सहानुभूतिपूर्ण सहयोग न मिलता, तो शायद ही मैं इस प्रकार आज तक इतने ग्रन्थोंको प्रकट करनेमें सफल होता†। विश्वव्यापी दुष्टतम विगत महायुद्धके कारण, संसारके सब व्यवहारोंमें जो महाविषमता उत्पन्न हुई है, उसके निमित्त साहित्यके प्रकाशनमें भी बहुत ही विषम समस्याएं उपस्थित हो गई हैं। ऐसी परिस्थितिमें भी 'निर्णयसागर'के तंत्रवाहक और कर्मकर (कामदार) गणने मुझे, अपनी इस ग्रन्थमालाके कार्यको चालू रखनेमें, यथाशक्य जो सहयोग दिया है और दे रहे हैं, उसके लिये मैं अपनी कृतज्ञता प्रकट करना अपना कर्तव्य समझता हूं।

मार्गशीर्ष शुक्ल १, सं. २००५<br>(ता. १-१२-१९४८)<br>भारतीय विद्या भवन, बंबई

—जिनविजय

* *
*

† यों तो 'निर्णयसागर' प्रेसके साथ मेरा संबंध कोई ३५ वर्षोंसे ऊपरका है। मेरी सबसे पहली संपादित एक 'अज्ञायउंछकुलक' नामक छोटीसी प्राकृत-संस्कृत कृति, सन् १९१४-१५ में, इस प्रेस में छपी थी और उसी समयसे मेरा इस प्रेसके साथ संबन्ध जुडा हुआ है। 'सिंघी जैन ग्रन्थमाला' का आरंभ करनेके पूर्वमें, 'जैन साहित्यसंशोधक ग्रन्थावलि,' तथा 'गुजरात पुरातत्त्वमदिर ग्रन्थावलि'के कई ग्रन्थ भी मैंने इसी प्रेसमें मुद्रणार्थ दिये थे। ऊपर पण्डित सुखलालजी द्वारा संपादित जिस 'सन्मतिप्रकरण' ग्रन्थका जिक्र किया है वह पूरा ग्रन्थ इसी प्रेसमें छपवा कर प्रकट किया गया था।

# आदिवाक्य।

## लेखक — पं० श्री सुखलालजी संघवी।

सिंघी जैन ग्रन्थमालाका प्रस्तुत ग्रन्थरत्न अनेक दृष्टिसे महत्त्ववाला एवं उपयोगी है। इस ग्रन्थमें तीन कर्ताओंकी कृतियाँ सम्मीलित हैं। सिद्धसेन दिवाकर जो जैन तर्कशास्त्रके आद्य प्रणेता हैं उनकी 'न्यायावतार' नामक छोटीसी पद्यबद्ध कृति इस ग्रन्थका मूल आधार है। शान्त्याचार्यके पद्यबद्ध वार्तिक और गद्यमय वृत्ति ये दोनों 'न्यायावतार'की व्याख्याएँ हैं। मूल तथा व्याख्यामें आए हुए मन्तव्योंमेंसे अनेक महत्त्वपूर्ण मन्तव्योंको लेकर उनपर ऐतिहासिक एवं तुलनात्मक दृष्टिसे लिखे हुए सारगर्भित तथा बहुश्रुततापूर्ण टिप्पण, अतिविस्तृत प्रस्तावना और अन्तके तेरह परिशिष्ट — यह सब प्रस्तुत ग्रन्थके संपादक श्रीयुत पंडित मालवणियाकी कृति है। इन तीनों कृतियोंका विशेष परिचय, विषयानुक्रम एवं प्रस्तावनाके द्वारा अच्छी तरह हो जाता है। अत एव इस बारेमें यहाँ अधिक लिखना अनावश्यक है।

## प्रस्तुत ग्रन्थके संपादनकी विशिष्टता।

यदि समभाव और विवेककी मर्यादाका अतिक्रमण न हो तो किसी अतिपरिचित व्यक्तिके विषयमें लिखते समय पक्षपात एवं अनौचित्य दोषसे बचना बहुत सरल है। श्रीयुत दलसुखभाई मालवणिया मेरे विद्यार्थी, सहसंपादक, सहाध्यापक और मित्ररूपसे चिरपरिचित हैं। इन्होंने इस ग्रन्थके संपादनका भार जबसे हाथमें लिया तबसे इसकी पूर्णाहुति तकका मैं निकट साक्षी हूं। इन्होंने टिप्पण, प्रस्तावना आदि जो कुछ लिखा है उसको मैं पहिलेहीसे यथामति देखता तथा उसपर विचार करता आया हूं, इससे मैं यह तो निःसंकोच कह सकता हूं कि भारतीय दर्शनशास्त्रके — खासकर प्रमाणशास्त्रके — अभ्यासियोंके लिये श्रीयुत मालवणियाने अपनी कृतिमें जो सामग्री संचित व व्यवस्थित की है तथा विश्लेषणपूर्वक उसपर जो अपना विचार प्रकट किया है, वह सब अन्यत्र किसी एक जगह दुर्लभ ही नहीं अलभ्यप्राय है। यद्यपि टिप्पण, प्रस्तावना आदि सब कुछ जैन परंपराको केन्द्रस्थानमें रख कर लिखा गया है, तथापि सभी संभव स्थलोंमें तुलना करते समय, करीब करीब समग्र भारतीय दर्शनोंका तटस्थ अवलोकनपूर्वक ऐसा ऊहापोह किया है कि वह चर्चा किसी भी दर्शनके अभ्यासीके लिये लाभप्रद सिद्ध हो सके।

प्रस्तुत ग्रन्थके छपते समय टिप्पण-प्रस्तावना आदिके फॉर्मे (Forms) कई भिन्न भिन्न दर्शनके पंडित एवं प्रोफेसर पढनेके लिये ले गये, और उन्होंने पढ कर विना ही पूछे, एकमतसे जो अभिप्राय प्रकट किया है वह मेरे उपर्युक्त कथनका नितान्त समर्थक है। मैं भारतीय प्रमाणशास्त्रके अध्यापक, पंडित एवं प्रोफेसरोंसे इतना ही कहना आवश्यक समझता हूँ कि वे यदि प्रस्तुत टिप्पण, प्रस्तावना और परिशिष्ट ध्यानपूर्वक पढ जायंगे तो उन्हें अपने अध्यापन, लेखन आदि कार्यमें बहुमूल्य मदद मिलेगी। मेरी रायमें कमसे कम जैन प्रमाणशास्त्रके उच्च अभ्यासियोंके लिये, टिप्पणोंका अमुक भाग तथा प्रस्तावना, पाठ्य ग्रन्थमें सर्वथा रखने योग्य हैं; जिससे कि ज्ञानकी सीमा एवं दृष्टिकोण विशाल बन सके और दर्शनके मुख्यप्राण असांप्रदायिक भावका विकास हो सके।

टिप्पण और प्रस्तावनागत चर्चा, भिन्न भिन्न कालखण्डको लेकर की गई है। टिप्पणोंमें की गई चर्चा मुख्यतया विक्रमकी पंचम शताब्दीसे लेकर १७ वीं शताब्दीतकके दार्शनिक विकासका स्पर्श करती है; जब कि प्रस्तावनामें की हुई चर्चा मुख्यतया लगभग विक्रमपूर्व सहस्राब्दीसे लेकर विक्रमकी पंचमशताब्दी तकके प्रमाण प्रमेय संबंधी दार्शनिक विचारसरणीके विकासका स्पर्श करती है। इस तरह प्रस्तुत ग्रन्थमें एक तरहसे लगभग ढाई हजार वर्षकी दार्शनिक विचारधाराओंके विकासका व्यापक निरूपण है; जो एक तरफसे जैन परंपराको और दूसरी तरफसे समानकालीन या भिन्नकालीन जैनेतर परंपराओंको व्याप्त

करता है। इसमें जो तेरह परिशिष्ट हैं वे मूल व्याख्या और टिप्पणके प्रवेशद्वार या उनके अवलोकनार्थ नेत्रस्थानीय हैं। श्रीयुत मालवणियाकी कृतिकी विशेषताका संक्षेपमें सूचन करना हो, तो इनकी बहुश्रुतता, तटस्थता और किसी भी प्रश्नके मूलके खोजनेकी ओर झुकनेवाली दार्शनिक दृष्टिकी सतर्कता द्वारा किया जा सकता है। इसका मूल ग्रन्थकार दिवाकरकी कृतिके साथ विकासकालीन सामंजस्य है।

*

## जैन ग्रन्थोंके प्रकाशन सम्बन्धमें दो शब्द।

अनेक व्यक्तिओंके तथा संस्थाओंके द्वारा, जैन परंपराके छोटे बडे सभी फिरकोंमें प्राचीन अर्वाचीन ग्रन्थोंके प्रकाशनका कार्य बहुत जोरोंसे होता देखा जाता है, परंतु अधिकतर प्रकाशन सांप्रदायिक संकुचित भावना और स्वाग्रही मनोवृत्तिके द्योतक होते हैं। उनमें जितना ध्यान संकुचित, स्वमताविष्ट वृत्तिका रखा जाता है उतना जैनत्वके प्राणभूत समभाव व अनेकान्त दृष्टिमूलक सत्यस्पर्शी अत एव निर्भय ज्ञानोपासनाका नहीं रखा जाता। बहुधा यह भुला दिया जाता है कि अनेकान्तके नामसे कहाँ तक अनेकान्त-दृष्टिकी उपासना होती है। प्रस्तुत ग्रन्थके संपादकने, जहाँ तक मैं समझ पाया हूँ, ऐसी कोई स्वाग्रही मनोवृत्तिसे कहीं भी सोचने लिखनेका जान बुझ कर प्रयत्न नहीं किया है। यह ध्येय 'सिंघी जैनग्रन्थ-माला'के संस्थापक और प्रधान संपादककी मनोवृत्तिके बहुत अनुरूप है और वर्तमानयुगीन व्यापक ज्ञानखोजकी दिशाका ही एक परंतु विशिष्ट संकेत है।

मैं यहाँ पर एक कटुक सत्यका निर्देश कर देनेकी अपनी नैतिक जबाबदेही समझता हूं। जैन धर्मके प्रभावक माने मनाए जानेवाले ज्ञानोपासनामूलक साहित्यप्रकाशन जैसे पवित्र कार्यमें भी प्रतिष्ठालोलुपता मूलक चौर्यवृत्तिका दुष्कलंक कभी कभी देखा जाता है। सांसारिक कामोंमें चौर्यवृत्तिका बचाव अनेक लोग अनेक तरहसे कर लेते हैं, पर धर्माभिमुख ज्ञानके क्षेत्रमें उसका बचाव किसी भी तरहसे क्षन्तव्य नहीं है। यह ठीक है कि प्राचीन कालमें भी ज्ञानचोरी होती थी जिसके द्योतक 'वैकारणश्चौरः' 'कविश्चौरः' जैसे वाक्योद्धरण हमारे साहित्यमें आज भी मिलते हैं; परंतु सत्यलक्षी दर्शन और धर्मका दावा करनेवाले, पहले और आज भी, इस वृत्तिसे अपने विचार व लेखनको दूषित होने नहीं देते और ऐसी चौर्यवृत्तिको अन्य चोरीकी तरह पूर्णतया घृणित समझते हैं। पाठक देखेंगे कि प्रस्तुत ग्रन्थके संपादकने ऐसी घृणित वृत्तिसे नख-शिख बचनेका समान प्रयत्न किया है। टिप्पण हों या प्रस्तावना—जहाँ जहाँ नये पुराने ग्रन्थकारों एवं लेखकोंसे थोडा भी अंश लिया हो वहाँ उन सबका या उनके ग्रन्थोंका स्पष्ट नामनिर्देश किया गया है। संपादकने अनेकोंके पूर्व प्रयत्नका अवश्य उपयोग किया है और उससे अनेकगुण लाभ भी उठाया है पर कहीं भी अन्यके प्रयत्नके यशको अपना बनानेकी प्रकट या अप्रकट चेष्टा नहीं की है। मेरी दृष्टिमें सच्चे संपादककी प्रतिष्ठाका यह एक मुख्य आधार है जो दूसरी अनेक त्रुटियोंको भी क्षन्तव्य बना देता है[1]।

---

1 मैं यहाँ इतना यह भी स्पष्ट कर देना चाहता हूं कि ऊपर जो विचार मैंने प्रदर्शित किया है वह साभिप्राय है। क्यों कि मैं इसके विपरीत मनोवृत्तिवाले संपादकोंको भी थोडा बहुत जानता हूँ और कुछएकका नामनिर्देश करना भी यहाँ उचित समझता हूँ। क्यों कि ऐसा विना किये वैसे परप्रयत्नजीवी लोगोंको अपने दोषका शायद ही खयाल आवे। मैं अपने तत्त्वार्थविवेचनकी हिन्दी आवृत्तिमें, प्रो. हीरालाल रसिकलाल कापडिया एम्. ए. तथा एक भाई मुणोतके ऐसे चौर्यकार्यका उल्लेख कर चुका हूँ, जिन्होंने अनुक्रमसे तत्त्वार्थकी प्रस्तावना और उसके विवेचनको कुछ उलटा सुलटा कर और ज्यों का त्यों लेकर भी, यह स्पष्ट शब्दोंमें नहीं लिखा कि यह मौलिक चिंतन व कार्य अमुकका है और हम तो उसका कुछ हेरफेरके साथ या सीधा अनुवाद भर करते हैं। मैं यहां पर एक ऐसी ही अन्य चोरीका निर्देश भी दुःखपूर्वक करना चाहता हूँ। जिस व्यक्तिका इससे संबंध है वह है तो मेरा एक विद्यार्थी, पर मैं अपने विद्यार्थीके नाते भी उसके ऐसे दोषको प्रकट करना ही अधिक न्याय्य समझता हूँ। न्यायाचार्य पं. दरबारी लल कोठिया जो सरसावा 'वीरसेवा मंदिर'के एक कार्यकर्ता हैं, उनका अनुवादित-संपादित 'न्यायदीपिका' ग्रन्थ प्रसिद्ध हुआ है। उसकी प्रस्तावना और 'प्रमाणमीमांसा'के मेरे हिन्दी टिप्पण दोनोंको तज्ज्ञ निपुण अभ्यासी देख जाय तो वह तत्काल जान सकेगा कि कोठिया महाशयने करीब करीब मेरे सब हिन्दी टिप्पणोंकी कायाको तोड मरोड कर और उसमें कहीं कहीं जरासा मसाला भरके, अपनी सारी प्रस्तावनाका

मेरी तरह पं० दलसुख मालवणिया की भी मातृभाषा गुजराती है। ग्रन्थरूपमें हिन्दीमें इतना विस्तृत लिखनेका इनका शायद यह प्रथम ही प्रयत्न है। इस लिये कोई ऐसी आशा तो नहीं रख सकता कि मातृभाषा जैसी इनकी हिन्दी भाषा हो; परंतु राष्ट्रीय भाषाका पद हिन्दीको इस लिये मिला है कि वह हरएक प्रान्तवालेके लिये अपने अपने ढंगसे सुगम हो जाती है। प्रस्तुत हिन्दी लेखन कोई साहित्यिक लेखरूप नहीं है। इसमें तो दार्शनिक विचारविवेचन ही मुख्य है। जो दर्शनके और प्रमाण शास्त्रके जिज्ञासु एवं अधिकारी हैं उन्हींके उपयोगकी प्रस्तुत कृति है। वैसे जिज्ञासु और अधिकारीके लिये भाषातत्त्व गौण है और विचारतत्त्व ही मुख्य है। इस दृष्टिसे देखें तो कहना होगा कि मातृभाषा न होते हुए भी राष्ट्रीय भाषामें संपादकने जो सामग्री रखी है वह राष्ट्रीयभाषा के नाते व्यापक उपयोगकी वस्तु बन गई है।

जैन प्रमाण शास्त्रका नई दृष्टिसे सांगोपांग अध्ययन करने वालेके लिये इसके पहले भी कई महत्त्वके प्रकाशन हुए हैं जिनमें 'सन्मतितर्क' 'प्रमाणमीमांसा', 'ज्ञानबिन्दु', 'अकलंकग्रन्थत्रय', 'न्यायकुमुदचन्द्र' आदि मुख्य हैं। प्रस्तुत ग्रन्थ उन्हीं ग्रन्थोंके अनुसन्धानमें पढा जाय तो भारतीय प्रमाणशास्त्रोंमें जैन प्रमाणशास्त्रका क्या स्थान है इसका ज्ञान भलीभाँति हो सकता है, और साथ ही जैनेतर अनेक परंपराओंके दार्शनिक मन्तव्योंका रहस्य भी स्फुट हो सकता है।

## सिंघी जैन ग्रन्थमालाका कार्यवैशिष्ट्य।

सिंघी जैनग्रन्थमालाके स्थापक स्व० बाबू बहादुर सिंहजी स्वयं श्रद्धाशील जैन थे पर उनका दृष्टिकोण साम्प्रदायिक न हो कर उदार व सत्यलक्षी था। बाबूजीके दृष्टिकोणको विशद और मूर्तिमान् बनानेवाले ग्रन्थमालाके मुख्य संपादक हैं। आचार्य श्री जिनविजयजीकी विविध विद्योपासना, पन्थकी संकुचित मनोवृत्तिसे सर्वथा मुक्त है। जिन्होंने ग्रन्थमालाके अभीतकके प्रकाशनोंको देखा होगा उन्हें मेरे कथनकी यथार्थतामें शायद ही संदेह होगा। ग्रन्थमालाकी प्राणप्रतिष्ठा ऐसी ही भावनामें है जिसका असर ग्रन्थमालाके हर एक संपादककी मनोवृत्ति पर जाने अनजाने पडता है। जो जो संपादक विचार-स्वातंत्र्य एवं निर्भयसत्यके उपासक होते हैं उन्हें अपने चिन्तन लेखन कार्यमें ग्रन्थमालाकी उक्त भूमिका बहुत कुछ सुअवसर प्रदान करती है और साथ ही ग्रन्थमाला भी ऐसे सत्यान्वेषी संपादकोंके सहकारसे उत्तरोत्तर ओजस्वी एवं समयानुरूप बनती जाती है। इसीकी विशेष प्रतीति प्रस्तुत कृति भी कराने वाली सिद्ध होगी।

अनेकान्त विहार,<br>नवरंगपुरा, अहमदाबाद

—सुखलाल

---

कलेवर कैसा बनाया है। साधारण पढनेवाला या अनजान प्रथमाभ्यासी उसे पढ कर यही समझ पाता है कि प्रस्तावनालेखक महोदयने ही प्रस्तावनामें लिखा सब कुछ सोचा है और गुरुवर्य सुखलालजीके ग्रन्थका तो मात्र अध्ययनमें या दिशासूचनमें उपयोगभर किया है। जब कोठियाजीने आभारप्रदर्शनमें मेरे ग्रन्थके उपयोग करने की बात लिखी तब उनका यह नैतिक कर्तव्य था कि वह उपयोग किस तरह और किस रूपमें किया है यह बताते। उपयोग शब्द इतना अधिक व्यापक, सुंदर पर संदिग्ध, है कि जिसके द्वारा कृतज्ञता प्रकाशनका काम भी बखूबी हो सकता है और परप्रयत्नका प्रकट-अप्रकट अपहरण भी छुपाया जा सकता है। मेरे इस कटुक सत्यके निर्देशसे कोठियाजी सावधान हो जायंगे तो उनका सारा आगेका साहित्यिक जीवन अवश्य यशोलाभ करेगा।

[ पण्डितजीके द्वारा मुझे जब इस बातका पता लगा कि पण्डित कोठियाने, 'प्रमाणमीमांसा' में लेखबद्ध किये गये पण्डितजीके चिन्तनपूर्ण मौलिक विचारोंको, बनारसी ठगकी तरह, ज्यों के त्यों उठालिये हैं और 'वीरसेवा मन्दिर' जैसी प्रतिष्ठित और सेवानिष्ठ कहलाने वाली संस्थाके संचालकके सूचक एवं मूक सहकारसे प्रसिद्धिमें रख कर अपनी क्षुद्र स्वार्थसिद्धि करनी चाही है, तब मुझे अत्यन्त ग्लानि और उद्विग्नता हो आई। पण्डित कोठियाका यह तस्कर कार्य तो कानुनी अपराधजनक होनेसे 'सिंघी जैन ग्रन्थमाला'के स्वत्व धारण करनेवाले भारतीय विद्या भवनके कार्यवाहक, इस पर कुछ कानुनी कार्रवाई करनेका भी मुझे सूचन करने लगे। परंतु मैंने 'दुर्जनाः परितुष्यन्तु स्वेन दौरात्म्यकर्मणा।' इस निर्वेद भावनाका विचार कर उस सूचनकी तरफ उपेक्षा करना ही समुचित समझा। — ग्रन्थमाला संपादक ]

# संपादकीय वक्तव्य।



## प्रस्तुत संस्करण

सन् १९१७ में बनारससे प्रकाशित 'पंडित' नामक संस्कृत ग्रन्थप्रकाशक मासिक पत्रमें 'जैनतर्कवार्तिकम्' के नामसे जो ग्रन्थ छपा था उसीका यह नया संस्करण 'न्यायावतारसूत्रवार्तिकवृत्ति' है। प्रस्तुत संस्करणके प्रारंभमें 'न्यायावतारसूत्र' और 'वार्तिक' दिये गये हैं तदनन्तर 'वार्तिकवृत्ति' जिसका नाम 'विचारकलिका' है, दी गई है। 'पंडित'में 'वार्तिक'को समाविष्ट करके 'वार्तिकवृत्ति' दी गई थी और 'वार्तिक'को पृथक् नहीं दिया था। अत एव उसमें 'वार्तिक'की कई कारिकाएँ छूट गई हैं। का० ५, ७, १०, १२ पू०, २१ उ०, और ५३ ये; कारिकाएँ 'पंडित' संस्करण में नहीं है। जो प्रतियाँ मैंने देखीं या जिनका वर्णन, सूचीपत्रोंमें पढा, प्रायः उन सभी में यही क्रम है कि प्रथम 'वार्तिक' की कारिकाएं दी गई हैं तदनन्तर 'वृत्ति' लिखी गई है। वृत्तिमें 'वार्तिक' की कारिकाओंकी प्रतीकें मात्र दी गई हैं, पूरी कारिकाओंको उद्धृत नहीं किया। यही बात 'पंडित' संस्करणकी आधारभूत प्रतिके विषय में भी कही जा सकती है। अत एव यह संपादक महोदयकी ही त्रुटि है कि उन्होंने उक्त कारिकाओंको यथास्थान प्रतीकके होते हुए भी उद्धृत नहीं किया। प्रस्तुत संस्करणमें वार्तिककी सभी कारिकाओंको, यथास्थान प्रतीक देख कर उद्धृत किया गया है। 'पंडित' के संस्करणको संशोधित-संपादित-मुद्रित पुस्तक न कह करके इतना ही कहना पर्याप्त है कि जैसे प्रतिलेखक लिखते हैं कि 'यादृशं पुस्तके दृष्टं तादृशं लिखितं मया।' वैसे, 'पंडित' संस्करणके संपादक इतना भी नहीं कह सकते कि 'यादृशं पुस्तके दृष्टं तादृशं मुद्रितं मया।' क्यों कि उनको पुस्तककी प्रतिको पढनेमें तो भ्रम रहा ही, इसके अलावा प्रुफ संशोधनमें और अपनी कल्पनाके घोड़े दौड़ा कर भी उन्होंने उस संस्करणको अशुद्धिओंसे परिपूर्ण कर दिया है। मैंने प्राचीन ताडपत्रकी प्रतियोंके आधारसे प्रस्तुत संस्करणका संशोधन-संपादन किया है। यथाशक्ति अशुद्धि टालनेका प्रयत्न करने पर भी कुछ अशुद्धियाँ रह गई हैं जिन्हें टिप्पणोंमें ठीक किया गया है और शेषके लिये एक शुद्धिपत्र भी दे दिया है। फिर भी मनुष्यसुलभ भ्रान्तियाँ रह गई हों यह संभव है। कुछ अशुद्धियोंके सूचनके लिये मुनिश्री जम्बूविजयजीका मैं आभारी हूँ।

## प्रति परिचय

प्रस्तुत संस्करणमें निम्नलिखित प्रतियोंका उपयोग हुआ है —

'अ०' संघवीपाडा भंडार, पाटणकी यह ताडपत्रकी प्रति है। इसका नंबर १५४.१. है। इसके ऊपर 'वार्तिकवृत्ति' ऐसी संज्ञा लिखी हुई है। पत्र १ के द्वितीय पृष्ठ से वार्तिक शुरू होकर पत्र ६ के प्रथम पृष्ठपर वह पूर्ण हुआ है। इसके बादके पत्रका अंक ७ होना चाहिए था किन्तु अंक ५ दिया गया है। इस पत्रके द्वितीय पृष्ठसे वार्तिक वृत्तिका प्रारंभ हुआ है और पत्र १८५ के प्रथम पृष्ठ पर वह पूर्ण हुई है। आदिके छह तदनन्तर पांचवा और अन्तिम दो पत्र खण्डित हैं। पत्र ७२ से ८१ गायब है। शेष पत्र अच्छी स्थितिमें हैं। प्रति सुवाच्य और शुद्ध है। एक पृष्ठमें अधिकसे अधिक ५ और कमसे कम ३ पंक्तियाँ हैं। प्रत्येक पंक्तिमें ६० के आस पास अक्षर हैं। लेखन संवत नहीं है।[1]

'ब०' यह भी संघवीपाडा भंडार, पाटण की ताडपत्रकी प्रति है। इसका नम्बर १८७.१ है। इस प्रतिके ऊपर 'वार्तिकआदि ३ प्रकरणो' ऐसी संज्ञा दी है। अर्थात् इस प्रतिमें क्रमशः १ वार्तिक और उसकी वृत्ति, २ न्यायावतारसूत्र और उसकी वृत्ति, तथा ३ न्यायप्रवेशक सूत्र है। इस प्रतिके प्रथम

---

१ इस प्रतिका परिचय Catalogue of manuscripts at Pattan ( G.O.S. ) में दिया है। देखो पृ० ४१। वहाँ इसका नंबर ५३ है।

(का० १) में अकलंकको और तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक (पृ० २. पं० ३३) में विद्यानन्दको मान्य है।

२—कुमारिलादिके अनुसार आदिवाक्यसे शास्त्रके प्रयोजनका प्रतिपादन होता है। किन्तु धर्मोत्तरने कहा कि आदिवाक्यमें शास्त्रका प्रयोजन नहीं किन्तु शास्त्रके अभिधेयका प्रयोजन कहना चाहिए; क्योंकि वही बात श्रोताको ग्रन्थमें प्रवृत्ति कराएगी। ग्रन्थके अभिधेयादि सामर्थ्यलभ्य हैं।—न्यायबि० टी० पृ० १—३।

यही मत सन्मतितर्कटीकाकार अभयदेव[1] और प्रस्तुत ग्रन्थकार शान्त्याचार्यका है।

३—इस विषयमें तीसरा मत न्यायमंजरीमें (पृ० ६) जयन्तभट्टका है कि आदिवाक्यसे प्रधानरूपसे प्रकरणके प्रयोजन और अभिधेयका कथन होता है। सम्बन्ध आक्षेपलभ्य है। यही मत कमलशील (तत्त्वसं० पृ० २), हरिभद्र (न्यायप्र० वृ० पृ० ९), शीलाङ्क (सूत्रकृ० पृ० ४), सिद्धर्षि (न्याया० टि० पृ० ७—८) आदिको मान्य है।

४—उपर्युक्त प्रायः सभी मतोंमें सम्बन्धको आक्षेपलभ्य माना गया है। किन्तु आचार्य हरिभद्र शास्त्रवार्तासमुच्चयादि[2] में प्रयोजनादित्रयका प्रतिपादन आदिवाक्यमें मानते हैं।

वाचस्पति, अनन्तवीर्य, प्रभाचन्द्र और वादी देवसूरिका भी यही मत है[3]।

५—पदार्थधर्मसंग्रहके टीकाकार श्रीधरके मतसे आदिवाक्य प्रयोजन और सम्बन्धका प्रतिपादन करता है।—कंदली पृ० ३।

६—उपर्युक्त सभी मतोंसे विलक्षण मत हेतुबिन्दुटीकाकार अर्चटका है। उन्होंने शाब्दन्यायके अनुसार आदिवाक्यका प्रतिपाद्य प्रकरणका प्रयोजन माना और आर्थन्यायके अनुसार प्रतिपाद्य प्रकरणका अभिधेय, अभिधेयका प्रयोजन और सम्बन्ध माना है।—हेतुबिन्दुटी० पृ० १, ३।

इस प्रकार प्रयोजनादित्रयके विषयमें जो नाना प्रकारके मत हैं उन्हींमेंसे कुछका दिग्दर्शन ऊपर कराया है।

(ब) अधिकारी, प्रयोजन, अभिधेय और सम्बन्ध ये अनुबन्ध चतुष्टय हैं।

आचार्य शंकरने शास्त्रके प्रारम्भमें अनुबन्ध चतुष्टयकी व्यवस्था की है। उन्हींका अनुकरण करके प्रायः सभी वेदान्त ग्रन्थोंमें यही प्रथा देखी जाती है।

इस अनुबन्ध चतुष्टयमें प्रयोजनादित्रयके अतिरिक्त अधिकारीका वर्णन भी होता है। प्राचीन ग्रन्थोंमें अधिकारीका वर्णन करनेकी प्रथा रही[4] उसीको शंकराचार्यने अनुबन्ध-चतुष्टयमें स्थान दिया ऐसा मानना चाहिए।

इस प्रकार भिन्न भिन्न आचार्योंके मतसे आदि वाक्यका प्रतिपाद्य क्या होना चाहिए इसका संक्षिप्त वर्णन हुआ। अब हम उसके प्रयोजनके विषयमें नाना प्रकारके मतों को देखें।

---

१. सन्मतिटीका पृ० १६९। २. शास्त्रवा० का० १। अनेकान्त० टी० पृ० ७। योगदृ० टी० का० १। तत्त्वार्थटी० पृ० ११। ३. तात्पर्य० पृ० ३। सिद्धिवि० टी० पृ० ४। प्रमेयक० पृ० ३। न्यायकु० पृ० २१। स्याद्वादर० पृ० ७. पं० २१। ४. नन्दीसूत्रके प्रारम्भका परिषदका वर्णन, न्यायवा० पृ० २ इत्यादि।

( ४ ) आदिवाक्यके प्रयोजनके विषयमें भी नाना प्रकारके मतभेद देखे जाते हैं। उनमें से मुख्य ये हैं—

( अ ) शास्त्रार्थसंग्रह
( आ ) श्रोताकी प्रवृत्ति
( इ ) अर्थसंशयोत्पादन
( ई ) असिद्धतोद्भावन
( उ ) श्रद्धाकुतूहलोत्पादन

( अ ) प्राचीन भाष्य ग्रन्थोंमें प्रायः आदिवाक्यका प्रयोजन शास्त्रार्थसंग्रह ही बताया गया है। उस एक ही शास्त्रार्थसंग्रहके तीन रूप नजर आते हैं। वे इस प्रकार हैं—

१—न्यायभाष्यकार वात्स्यायनने शास्त्रकी प्रवृत्ति तीन प्रकारसे मानी है—उद्देश, लक्षण और परीक्षा। उनका कहना है कि आदिसूत्रमें शास्त्रके विषयका उद्देश हुआ है[1]। अर्थात् जिन विषयोंका इस शास्त्रमें लक्षण और परीक्षण किया गया है उन विषयोंका नाममात्रसे कथन ही[2] इस सूत्रसे होता है। सारांश कि आदिवाक्यका प्रयोजन उद्देश है। यह मत न्यायभाष्यकारका है। और यह उद्देश शास्त्रार्थसंग्रह ही है[3]।

तत्त्वार्थसूत्रकार उमास्वाति भी स्वोपज्ञ भाष्यमें इसी मतका अवलम्बन लेते हैं—"शास्त्रानुपूर्वीविन्यासार्थं तूद्देशमात्रमिदमुच्यते"।

२—उपर्युक्त प्रकार वहीं संभव है जहाँ आदिसूत्रमें विभागपूर्वक विषयका कथन हो किन्तु "अथातो धर्मं व्याख्यास्यामः" जैसे सूत्रोंमें जहाँ विषयका सामान्य निर्देश है; या "अथ प्रमाणपरीक्षा" जैसे सूत्रोंमें जहाँ सामान्यनिर्देश इस ढंगसे हुआ है कि ग्रन्थके नामका भी निर्देश हो जाय; वहाँ इन सूत्रोंको सकलशास्त्रार्थसंग्राहक होने पर भी उद्देशपरक समझना ठीक न होगा। इसे शबरस्वामीके मतानुसार सकलशास्त्रार्थकी प्रतिज्ञा[4], जिसका समर्थन संपूर्ण शास्त्रसे होता है, कहना चाहिए।

यही प्रकार योगभाष्यके कर्ता व्यासने अपनाया है ऐसा वाचस्पतिका कहना है। —तत्त्ववै० १.१।

३—उपर्युक्त उद्देश और प्रतिज्ञाके अलावा शास्त्रार्थसंग्रहका एक तीसरा प्रकार भी है जो शास्त्रशरीरके नामसे प्रसिद्ध है। शास्त्रका शरीर दो प्रकारका है शब्दरूप और अर्थरूप—( न्याया० टी० पृ० ८ )। आदिवाक्यमें इन दोनों प्रकारके शरीरकी व्यवस्था करना चाहिए ऐसा भी प्राचीनकालमें कुछ लोगोंका मत अवश्य रहा होगा। फलस्वरूप हम न्यायवार्तिकके प्रारम्भमें शास्त्रशरीरकी[6] व्यवस्था देखते हैं।

---

१. "सोऽयमनवयवेन तन्त्रार्थ उद्दिष्टो वेदितव्यः" न्यायभा० १.१.१। २. "नामधेयेन पदार्थमात्रस्याभिधानमुद्देशः" न्यायभा० १.१.३। ३. "स चायं शास्त्रार्थसंग्रहोऽनूद्यते नापूर्वो विधीयते"—न्यायभा० ४.२.१। इससे पता चलता है कि वे उद्देशपरक आदि सूत्रको शास्त्रार्थसंग्राहक भी मानते थे। ४. "इत्येतासां प्रतिज्ञानां पिण्डस्यैतत् सूत्रम्" पृ० १२। ५. वादन्यायटीका० पृ० २. पं० २२। स्याद्वादर० पृ० १९। ६. "शास्त्रं पुनः" इत्यादि पृ० २।

मध्यान्तविभागकी प्रथम कारिकाको वसुबन्धुने शास्त्रशरीरकी व्यवस्थापिका कहा है किन्तु वह उद्देशके लिए ही है ऐसा समझना चाहिए ।

( आ ) शान्त्याचार्यने आदिवाक्यका प्रयोजन श्रोताकी प्रवृत्ति कराना ही माना है । यह मत बहुत पुराना है । वैसे तो यह मत कुमारिलका समझा जाता है किन्तु उसके पहले भी व्याकरण शास्त्रके प्रयोजन बताते हुए पतञ्जलिने कहा है कि अध्येता की प्रवृत्तिके लिएँ शास्त्रारंभमें प्रयोजन बताना आवश्यक है । उसी बातका अनुवाद कुमारिलने दार्शनिक क्षेत्रमें भी—सर्व प्रथम किया जान पडता है । कुमारिलके बादके बौद्धेतर दार्शनिक ग्रन्थोंमें प्रायः कुमारिल का ही मत उन्हींके शब्दोंमें स्वीकृत हुआ है ।[3]

( इ ) आदिवाक्यको यदि प्रमाण माना जाय तब वह अर्थप्रतिपादक होकर प्रवृत्त्यंग हो सकता है । किन्तु बौद्ध दार्शनिक शब्दको बाह्यार्थमें प्रमाण नहीं मानते अत एव उन्होंने कहा कि शब्दरूप आदिवाक्यसे प्रयोजनका प्रतिपादन हो नहीं सकता । किन्तु 'यह शास्त्र निष्फल है, अशक्यानुष्ठेय है' इत्यादि अनर्थसंशयको निवृत्त करके अर्थका संशय उत्पन्न करना यही—आदिवाक्यका प्रयोजन है । तदर्थी की अर्थसंशयसे ही शास्त्रमें प्रवृत्ति हो जायगी । इसी मतका समर्थन धर्मोत्तर, शान्तरक्षित, कमलशील आदि बौद्ध विद्वानोंने किया है ।

( ई ) हेतुबिन्दुके टीकाकार अर्चटने पूर्वोक्त मतोंका खण्डन करके एक नया मत स्थापित किया है । 'जो सप्रयोजन हो वही आरम्भयोग्य है । यह शास्त्र तो निष्प्रयोजन है अत एव आरम्भयोग्य नहीं' इस प्रकार व्यापकानुपलब्धिके बलसे जो शास्त्रको अनारम्भणीय कहता हो उसको व्यापकानुपलब्धि की असिद्धताका अर्थात् व्यापककी उपलब्धि का भान कराना यही आदिवाक्यका प्रयोजन है । ऐसा अर्चटका मन्तव्य है ।

इस मतका कमलशीलने खण्डन करके धर्मोत्तरके पक्षका ही समर्थन किया है । बौद्धोंको शब्दका प्रामाण्य इष्ट न होने से इस मतकी अपेक्षा पूर्वोक्त मत ही उनको अधिक संगत जँचे यह स्वाभाविक है । यही कारण है कि यह मत अर्चटके अलावा और किसी बौद्ध दार्शनिकको मान्य हुआ नहीं जान पड़ता । न्यायप्रवेशकी टीकामें हरिभद्रने, जो कि जैन हैं, अर्चटके मत को भी मान्य रखा है ।

( उ ) आदिवाक्यसे श्रोताके दिलमें श्रद्धा या कुतूहल उत्पन्न करना इष्ट है—यह मत किसी जैनका ही है ऐसा अनन्तवीर्यके 'स्वयूथ्य' शब्दसे प्रतीत होता है । उन्होंने उसी मतको ठीक समझा है । विद्यानन्द इस मतको ठीक नही समझते[6] । उनको प्रथम मत श्रोताकी प्रवृत्ति ही इष्ट है ।

---

१. सुहृद्भूत्वा आचार्य इदं शास्त्रमन्वाचष्टे—इमानि प्रयोजनानि अध्येयं व्याकरणम्'' पात० पृ० ३८ । २. "सर्वस्यैव हि शास्त्रस्य" इत्यादि—श्लोक० १२ । ३. कंदली—पृ० ३ । तत्त्वार्थश्लो० पृ० २ । सन्मतिटी० पृ० १६९ । प्रमेयक० पृ० ३ । ४. इस मतका प्रसिद्ध समर्थक धर्मोत्तर होनेसे दूसरे आचार्य इस मतका उल्लेख धर्मोत्तरके नामसे करते हैं किन्तु उस मतका खण्डन अर्चटमें है और अर्चट धर्मोत्तरसे पूर्ववर्ती है अतएव वह मत धर्मोत्तरसे पहले किसी आचार्य का होना चाहिये । ५. "तद्वाक्यादभिधेयादौ श्रद्धाकुतूहलोत्पादः ततः प्रवृत्तिरिति केचित् स्वयूथ्याः" सिद्धिवि० टी० पृ० ४ । ६. तत्त्वार्थश्लो० पृ० ४ ।

(५) आचार्य विद्यानन्दने आदि वाक्यके विषयमें दो प्रकारसे अनेकान्तका स्थापन किया है। एक तो उन्होंने यह कहा कि आदिवाक्यका प्रयोग अवश्य करणीय है सो बात नहीं। आदिवाक्य गम्यमान भी हो सकता है और प्रयुक्त भी हो सकता है। दूसरा उन्होंने यह भी कहा कि आदिवाक्य अनुमान प्रमाण भी है और आगम प्रमाण भी है। यही बात वादी देवसूरिने भी कही है। तत्त्वार्थश्लो० पृ० ३-४; -स्याद्वादर० पृ० ११-१३।

पृ० ११. पं० १०. **'अभिधेयप्रयोजन'** तुलना-**"सम्यग्ज्ञानपूर्विकेत्यादिनाऽस्य प्रकरणस्याभिधेयप्रयोजनमुच्यते**-न्यायबि० टी० पृ० २। सन्मतिटी० पृ० १६९।

पृ० ११. पं० १०.। **'तदभिधानात्'**-तुलना-**"अस्मिंश्चार्थे उच्यमाने सम्बन्धप्रयोजनाभिधेयान्युक्तानि भवन्ति"** न्यायबि० टी० पृ० ३।

पृ० ११. पं० १० **'तच्च श्रोतृ'** तुलना-श्लोकवा० श्लो० १२। हेतुबि० टी० पृ० १। १। सिद्धिवि० टी० पृ० ४। सन्मतिटी० पृ० १६९। तत्त्वार्थ श्लो० पृ० २।

पृ० ११. पं० १४ **'कश्चित्'** यह मत कुमारिलादि का है।

पृ० ११. पं० १७ **'अन्ये'** यह मत किसी बौद्धका है किन्तु धर्मोत्तरने इसका समर्थन किया है अतएव धर्मोत्तरका माना जाता है-न्यायबि० टी० पृ० ४। तत्त्वसं० पं० पृ० २। न्याया० टी० पृ० २। न्यायप्र० पं० पृ० ३८।

पृ० १२. पं० ४. **'निष्फल'** तुलना-न्यायबि० टी० पृ० ४। तत्त्वसं० पं० पृ० २। न्यायकु० पृ० २०।

पृ० १२. पं० ७. **'अर्थसंशयात्'** तुलना **"उच्यते व्यवहारो हि संदेहादपि लौकिकः"-प्रकरणपं० पृ० १४।**

पृ० १२. पं० ९ **'अन्ये'** यह मत अर्चटका है-हेतुबिन्दुटी० पृ० २।

पृ० १२. पं० १७. **'यतो'** तुलना तत्त्वार्थश्लो० पृ० ४। सन्मतिटी० पृ० १७१। स्याद्वादर० पृ० १७।

पृ० १२. पं० १३. **'निःप्रयोजन'** यह अशुद्ध है। प्राचीन हस्तलिखित प्रतियोंमे विसर्ग लिखनेकी प्रथा है किन्तु 'निष्प्रयोजन' ऐसा शुद्ध पाठ समझना चाहिए।

पृ० १२. पं० २२. **'तस्मात्'** यहींसे शान्त्याचार्य अपना मत स्थापित करते हैं। उनका कहना है कि जैसे प्रत्यक्षादि और प्रमाण हैं वैसे ही वचन भी प्रमाण है। अतएव प्रमाणभूत आदिवाक्यसे प्रेक्षावान् फलार्थीकी प्रवृत्ति हो जायगी। विद्यानन्दने आदिवाक्यको आगम और परार्थानुमानरूप माना है-तत्त्वार्थ श्लो० पृ० ३। उन्हींका अनुसरण वादी देवसूरि भी करते हैं-स्याद्वादर० पृ० १२। किन्तु सन्मतिटीकाकार अभयदेवने स्पष्ट कहा है कि यह आदिवाक्य प्रत्यक्ष या अनुमानरूप नहीं है। किन्तु वह शब्द प्रमाणरूप अवश्य है (पृ० १७२)। शान्त्याचार्यने इन्हीं का अनुकरण किया है। कमलशीलने भी आदिवाक्यको आगम ही कहा है। उनके मतसे आगमप्रामाण्यका निश्चय प्रवृत्तिके लिए आवश्यक नहीं है। क्यों कि हमलोग आगमप्रणेताके गुणदोषकी परीक्षा करनेमें असमर्थ हैं और अत्यन्त

परोक्षार्थमें आगमको छोड कर दूसरा प्रवर्तक साधन हमारे लिए है भी नहीं । —तत्त्वसं० पं० पृ० ४. पं० ४ ।

पृ० १३. पं० १. **'पश्चात्'** देखो—का० ५४,५५ ।

पृ० १३. पं० ३. **'हितोऽपि'** अर्थ स्वयं निश्चय दृष्टिसे न हितकारी है और न अहितकारी—ऐसा वाचक उमास्वातिने प्रशमरति प्रकरणमें प्रतिपादित किया है । क्योंकि एक ही अर्थ पुरुषभेदसे, देशभेदसे कालभेदसे इष्ट भी हो सकता है अनिष्ट भी हो सकता है । अतएव व्यावहारिक दृष्टिसे हम उसे तत्तत् अपेक्षासे हित भी कह सकते हैं और अहित भी कह सकते हैं ।

इसी बातका समर्थन तात्पर्यटीका ( पृ० २९ ) में वाचस्पतिने भी किया है । और भी देखो—स्याद्वादर० पृ० ४३—४४ ।

इसी बातको दूसरे ढंगसे भर्तृहरिने कहा है—

**"योऽसौ येनोपकारेण प्रयोक्तृणां विवक्षितः । अर्थस्य सर्वशक्तित्वात् स तथैव व्यवस्थितः ॥ ४३७ ॥ सर्वात्मकत्वादर्थस्य नैरात्म्याद्वा व्यवस्थितम् ॥ ४४१ ॥**—वाक्यप० का० २ ।

पृ० १३. पं० ४. **'उपेक्षणीयोऽपि'** उपेक्षणीय अर्थको शान्त्याचार्यने प्रमाणका अविषय कहा; किन्तु हान, उपादान और उपेक्षा ऐसे प्रमाण के तीन फलोंको गिनानेवाली न्यायावतार की कारिका ( २८ ) ध्यानमें आते ही उन्होंने 'अथवा' कहके उस अर्थको हेयके अन्तर्गत कह कर उसकी प्रमाणविषयता सूचित की है । ऐसा करनेकी अपेक्षा यदि वे स्याद्वादरत्नाकरकार की तरह उपलक्षणसे उपेक्षणीयार्थका ग्रहण करते ( पृ० ४४ ) तो और भी अच्छा होता ।

उपेक्षणीयार्थको स्वतन्त्र मानने न माननेके बारेमें पक्षभेदोंका वर्णन 'प्रमाणमीमांसा भाषाटिप्पण' ( पृ० ९ ) में हो चुका है अतः यहां दुहराने की आवश्यकता नहीं ।

पृ० १३. पं० ५. **'प्राप्तित्यागौ'** प्रमाणके फलकी चर्चा करते हुए बौद्धोंका अनुसरण करके शान्त्याचार्यने कहा है ( पृ० ९४ ) कि प्रमाणसे अर्थपरिच्छित्ति होती है । ज्ञानगत अर्थपरिच्छेदकत्व ही प्रवर्तकत्व और प्रापकत्व है ।

इस का तात्पर्य यह है कि पुरुषको जब अर्थाधिगति होती है तभी वह प्रवृत्त होता है और तद्द्वारा अर्थका प्राप्ति-परिहार करता है ।

अतएव प्रमाणको प्राप्ति-परिहारका परंपरासे कारण समझना चाहिए । देखो—न्यायबि० टी० पृ० ५ ।

पृ० १३. पं० ६. **'प्रकर्षेण'**—तुलना—**"विप्रतिपत्तिनिराकरणार्थं शास्त्रं । संख्या-स्वरूप-गोचर-फलविषया चतुर्विधा चात्र विप्रतिपत्तिः"**—प्रमाणसमु० टी० १. २ । न्यायबि० टी० पृ० ९ । न्याया० टी० पृ० ८ । तत्त्वसं पं० पृ० ३६६ ।

पृ० १३. पं० ८ **'नन्वतीत'** तुलना—प्रमेयक० पृ० २६. पं० १४ ।

पृ० १३. पं० १० **'प्रतिपादयि'** देखो का० ३५ § २५—२९ ।

पृ० १३. पं० १३. **'प्रमाणभूतम्'** तुलना—**"तद्वान् प्रमाणं भगवान्"** प्रमाणवा० १। **"एवंभूतं भगवन्तं प्रणम्य प्रमाणसिद्धिर्विधीयते। प्रमाणाधीनो हि प्रमेयाधिगमः। भगवानेव च प्रमाणम्, प्रमाणलक्षणसद्भावात्"**—प्रमाणवा० अ० पृ० १ और पृ० ३७। **"मा अन्तरङ्गबहिरङ्गानन्तज्ञानप्रातिहार्यादिश्रीः, अण्यते शब्द्यते येनार्थोऽसावाणः शब्दः, मा च आणश्च माणौ, प्रकृष्टौ महेश्वराद्यसम्भविनौ माणौ यस्यासौ प्रमाणो भगवान् सर्वज्ञो दृष्टेष्टाविरुद्धवाक् च, तस्मादुक्तप्रकारात् अर्थसंसिद्धिर्भवति"** प्रमेयक० पृ० ७. पं० १२।

पृ० १३. पं० १४. **'सिद्धसेन'** तुलना—**"आचार्यो दुष्षमारसमाश्यामासमयोद्भूतसमस्तजनताहार्दसंतमसविध्वंसकत्वेन अवाप्तयथार्थाभिधानः सिद्धसेनदिवाकरः"** सन्मति० टी० पृ० १. पं० १६।

पृ० १३. पं० २०. **'शास्त्रार्थसंग्रह'** तुलना—**"प्रमाणे इति संग्रहः"**—लघी० ३। प्रमाणसं० २। **"इति शास्त्रार्थस्य संग्रहः"** प्रमाणसं० पृ० २। **"अक्षुण्णसकलशास्त्रार्थसंग्रहसमर्थमादिश्लोकमाह"**—न्यायकु० पृ० २०। प्रमेयक० पृ० २।

न्यायावतारकी प्रथम कारिकामें संपूर्ण शास्त्रके विषयका संग्रह होनेसे उसीको उद्धृत करके वार्तिककारने उसे 'शास्त्रार्थसंग्रह' कहा है। प्रमाणलक्ष्ममें भी ऐसा ही उसके कर्ताने किया है।

पृ० १३. पं० ३०. **'तत्र विधिवाक्ये'** शान्त्याचार्यने धर्मोत्तर (न्यायबि० टी० पृ० ११–१२) के समान लक्षणका विधान और लक्ष्यका अनुवाद माना है। किन्तु सिद्धर्षि का कहना है कि अधिकारी भेदसे लक्षणका अनुवाद करके लक्ष्यका भी विधान हो सकता है। किसीको प्रमाणत्व अप्रसिद्ध हो सकता है और किसी को स्वपरव्यवसायित्व। यही बात वादी देवसूरिने भी कही है।—न्याया० टी० पृ० १०। स्याद्वादर० पृ० २०।

प्रमाणलक्ष्ममें प्रस्तुत न्यायावतारकी कारिकाके दो व्याख्याभेदोंका उल्लेख किया गया है। एक मत यह रहा कि कारिकागत 'प्रमाण' पद अनुवाद्य है। और दूसरा यह कि वह पद विधेय है। प्रमाणलक्ष्मकारने द्वितीयको ही ठीक समझा है। और शान्त्याचार्यने प्रथम पक्षको।—प्रमालक्ष्म पृ० ४।

पृ० १४. पं० २. **'तादात्म्यात्'** लक्षण दो प्रकारका होता है—आत्मभूत और अनात्मभूत। प्रमाण और उसका लक्षण अत्यन्त भिन्न नहीं हैं। उन दोनोंका तादात्म्य है। अतएव यह लक्षण आत्मभूत है। इन दोनों का तादात्म्य होते हुए भी बौद्धोंके मतसे एक प्रसिद्ध और दूसरा अप्रसिद्ध हो सकता है। क्यों कि जितना भी शाब्दिक व्यवहार है वह सांवृतिक है। अर्थात् विकल्पजन्य है और विकल्प बाह्य वस्तुकी अपेक्षा नहीं करता। अतएव बाह्य वस्तुकी दृष्टिसे दोनोंका तादात्म्य होते हुए भी किसीको वह प्रमाणरूपसे प्रसिद्ध हो सकता है और उसके लक्षणरूपसे अप्रसिद्ध होसकता है।—स्याद्वादर० पृ० ३०–३१।

न्यायबिन्दुटीकाकारने जिस शंकाका समाधान (न्यायबि० टी० पृ० १२) प्रत्यक्ष लक्षणके व्याख्याके समय किया है उसी शंकाका समाधान शान्त्याचार्यने यहां प्रायः उन्हींके शब्दोंको लेकर किया है; किन्तु जैन दृष्टिसे इस प्रश्नका समाधान जो हो सकता है

उसे तो वादी देवसूरिने स्याद्वादरत्नाकरमें किया है (पृ० ३०–३१)। उनका कहना है कि लक्ष्य और लक्षणका तादात्म्य है सही किन्तु बौद्धोंकी तरह वह ऐकान्तिक नहीं कथञ्चित् तादात्म्य है। अत एव वह किसी रूपसे प्रसिद्ध और किसी रूपसे अप्रसिद्ध हो सकता है।

वादी देवसूरिका यह विवेचन विद्यानन्दकी परिनिष्ठित बुद्धिका फल है–तत्वार्थश्लो० पृ० ३१८।

पृ० १४. पं० २. **तादात्म्यात्**–तुलना–"**न चैतन्मन्तव्यम्–कल्पनापोढाभ्रान्तत्वं चेदप्रसिद्धं किमन्यत् प्रत्यक्षस्य ज्ञानस्य रूपमवशिष्यते यत् प्रत्यक्षशब्दवाच्यं सदनुद्येतेति। यस्मादिन्द्रियान्वयव्यतिरेकानुविधाय्यर्थेषु साक्षात्कारिज्ञानं प्रत्यक्षशब्दवाच्यं सर्वेषां सिद्धम्, तदनुवादेन कल्पनापोढाभ्रान्तत्वविधिः।**" न्यायबि० टी० पृ० १२। स्याद्वादर० पृ० ३०–३१।

पृ० १४. पं० ५. **'सन्निकर्षादि'** न्यायावतारकी प्रथम कारिकामें ज्ञानको प्रमाण कहा है। उस ज्ञानपदका व्यावर्त्य क्या है इसकी चर्चा प्रस्तुत कारिकाके पूर्वार्धमें की गई है।

वृत्तिमें सन्निकर्ष और सामग्रीके एकदेशरूप चक्षुरादि, अज्ञानरूप होनेके कारण, प्रमाण नहीं है, ऐसा प्रतिपादन किया गया है।

सिद्धर्षिने ज्ञानपदका व्यावर्त्य नैयायिकादि सम्मत सन्निकर्ष है ऐसा कहा है–न्याया० टी० पृ० १३।

प्रमालक्ष्मकारके मतसे चक्षुरादिका व्यवच्छेद प्रमाणपदसे ही होता है–पृ० १। और ज्ञानपदसे निराकार बोधरूप दर्शनकी व्यावृत्ति होती है–पृ० २।

पृ० १४. पं० ९. **'संयोगः'** नैयायिक और वैशेषिकके मतसे द्रव्याश्रित संयोग गुण नामक पदार्थ है। वह एक होकर भी अनेक द्रव्याश्रित है। गुण और गुणीका सम्बन्ध समवाय नामक पदार्थ के कारण होता है। अत एव द्रव्य, गुण और समवाय ये तीनो स्वतन्त्र वस्तुभूत पदार्थ हैं।

बौद्धके मतसे संयोग वस्तुभूत स्वतन्त्र पदार्थ नहीं[1]। नैयायिक–वैशेषिक संयोग को संयुक्तप्रत्ययका नियामक मानते हैं। बौद्धोंने कहा कि उस प्रत्ययके नियामकरूपसे संयोग पदार्थकी कल्पना करना आवश्यक नहीं। विजातीयव्यावृत्तिके भेदसे एक ही वस्तु नाना प्रकारकी कल्पनाका विषय बन सकती है। अत एव एक ही वस्तुको अनीलव्यावृत्त्या हम नीलकल्पनागोचर और असंयुक्तव्यावृत्त्या संयुक्तकल्पनागोचर कह सकते हैं[2]।

जैसे 'यह एक पंक्ति है' 'यह दीर्घ पंक्ति है' इत्यादि प्रत्यय होनेपर भी नैयायिकोंने पंक्तिगत एकत्व या दीर्घत्व नहीं माना क्योंकि पंक्ति संयोग होनेके कारण गुण है और गुणमें गुण रहता नहीं। वैसे ही हम बौद्ध भी नीलादि बाह्य वस्तुके अतिरिक्त तद्गत संयोगनामक गुण की कल्पना आवश्यक नहीं समझते। विजातीयव्यावृत्तिके बलसे तत्तत् प्रत्यय उपपन्न हो जाता है[3]। अत एव संयोगि ऐसे रूपादि मानना चाहिए तद्व्यतिरिक्त संयोगकी आवश्यकता

---

१. प्रमाणवा० १.९३। २. प्रमाणवा० १.९८। ३. प्रमाणवा० १.९४.

नहीं । संयुक्तप्रतीतिका विषय संयोगिमात्र है अन्य नहीं[1] । प्रत्यासन्न उत्पन्न ऐसी वस्तुएं ही संयोगि कही जाती हैं । और वेही संयुक्तप्रत्यय की आलम्बन हैं । उनके अतिरिक्त संयोग-नामक कोई और पदार्थ नहीं है—

**"प्रत्यासन्नतयोत्पन्नास्तत्र संयोगिनः परम् ।**
**संयुक्तप्रत्ययालम्ब्या न संयोगस्ततः परम् ॥**
**पुरःस्थिताः यथा तेऽर्थाः किं संयोगस्तथा स्थितः ॥" प्रमाणवा० अ० पृ० ११६ ।**

विप्रकृष्ट अवस्थामें जो वस्तुएं दिखती हैं वेही सन्निकृष्ट अवस्थामें भी दिखती हैं । उनका संयोग तो दिखता नहीं । किन्तु उनकी वैसी अवस्थाका बोध संयोग शब्दसे होता है । अत एव यह विकल्प ज्ञानका विषय होनेके कारण वस्तुभूत नहीं । पदार्थका भेद, शब्दज्ञानकी विलक्षणतासे नहीं किन्तु प्रत्यक्षज्ञानके भेदसे होता है । अर्थात् जहां प्रत्यक्षप्रतीति विलक्षण है वहीं वस्तुभेद है । शब्दजन्य प्रतीतिके भेदसे वस्तुभेद आवश्यक नहीं[2] । अनादिवासनाके कारण नाना प्रकारकी विकल्पात्मिका बुद्धि उत्पन्न होती रहती है । अत एव विकल्पबुद्धिके आधार पर बाह्य वस्तुकी व्यवस्था करना बुद्धिमानी नहीं है । बाह्य वस्तुकी प्रतिष्ठा तो प्रत्यक्षप्रतीतिके ऊपर निर्भर है[3] ।

अत एव जैसे पंक्तिमें दीर्घत्वका या संख्याका प्रत्यय होनेपर भी उसमें वास्तविक दीर्घत्व या संख्या नैयायिक न मानकर औपचारिक मानते हैं । वैसे ही सर्वत्र विकल्पभेदसे वस्तुभेद न मानकरके औपचारिक ही मानना संगत है[4] । अत एव संयोगप्रत्यय होनेपर भी पृथग्भूत संयोगका अस्तित्व मानना ठीक नहीं[5] ।

बौद्धों ने जैसे संयोगके पृथग्भाव का निराकरण किया है वैसे ही द्रव्यसे पृथग्भूत समस्त-गुणोंका निराकरण भी उनको इष्ट है । अत एव उनके मतसे गुण-गुणीका भेद नहीं है । धर्म-धर्मीका भेद नहीं है । एक ही शब्द जिसप्रकार किसी एक धर्मका वाचक है वैसे ही धर्मीका भी वाचक है और धर्मधर्मीके समुदायका भी वाचक है[6] । अत एव शब्दके बल पर वस्तुव्यवस्था करना ठीक नहीं ।

संयोगके विषयमें अद्वैतवादी वेदान्तिओं का मत बौद्धों के समान है । फर्क इतना ही है कि उन्होंने संयोगनामक गुण को द्रव्यात्मक माना[7] और बौद्धों ने द्रव्य जैसी कोई स्थिर वस्तु तो मानी नहीं अत एव उसे रूपादि क्षणिक वस्त्वात्मक माना । बौद्धों की तरह वेदान्तिओंने भी संयोग या समवाय जैसे किसी सम्बन्धका सम्बन्धिओंसे पृथगस्तित्व माना ही नहीं—

---

**१. "संयोगिन एव रूपादयः केवलाः न तत्र परः संयोगः उपलब्धिगोचरः…संयुक्त इति संयोगिन एव प्रतीतिः संयुक्तशब्दस्य च नापरमत्रालम्बनम्" प्रमाणवा० अ० पृ० ११६ । २. "न शब्दज्ञानवैलक्षण्यमात्रादेव पदार्थभेदोऽपि तु प्रत्यक्षलक्षणज्ञानभेदात् ।" वही पृ० ११६ । ३. "विकल्पिका हि बुद्धिरनादिवासनासामर्थ्यात् उपजायमाना तथा तथा प्लवते । ततो नार्थतत्त्वं प्रतिष्ठां लभते"—वही ११६ । ४. प्रमाणवा० १.९५ । तत्त्वसं० का० ६५० । ५. कर्ण० पृ० २१७ । ६. प्रमाणवा० १.९९–१०२ । ७. "तस्मात् द्रव्यात्मकता गुणस्य"—शां० ब्रह्म० २.२.१७ ।**

"नापि संयोगस्य समवायस्य वा सम्बन्धस्य सम्बन्धिव्यतिरेकेणास्तित्वे किञ्चित् प्रमाण-मस्ति।" शां० ब्रह्म० २.२.१७।

बौद्ध मतका आश्रय लेकरके शान्त्याचार्यने नैयायिक संमत संयोग का विस्तारसे खण्डन किया है। और अंतमें कह दिया कि संयोग जैसी कोई पृथग्भूत वस्तु नहीं है। किन्तु द्रव्यकी एक अवस्थाविशेष ही, द्रव्यका एक पर्यायमात्र ही संयोग है–पृ० १५. पं० ६,७।

जैनोंके मतसे द्रव्य और पर्याय का भेदाभेद है। जिस प्रकार द्रव्य वास्तविक है वैसे उसके पर्याय भी वास्तविक हैं। अत एव वे बौद्धोंकी तरह संयोग को सिर्फ वासनामूलक कह करके उस का निराकरण नहीं कर सकते । जहां तक संयोगके एकान्तरूपसे पृथगस्तित्वका सवाल है वहां तक तो नैयायिकों का निराकरण करने के लिए जैन और बौद्ध समान रूपसे कटिबद्ध हैं किन्तु उस की व्यवस्थाके प्रश्न पर दोनोंमें मौलिक मतभेद है । बौद्ध उसे वासनामूलक कह देता है। जैन वासनामूलक कह करके भी उस वासनाका भी कुछ न कुछ मूल खोजता है। और उसे वस्तुकी पर्याय मान करके वस्तुभूत ही सिद्ध करता है और बौद्ध वासनामूलक कह करके अवस्तुभूत कहता है यही दोनोंमें भेद है–स्याद्वादर० पृ० ९३२ से।

व्यावृत्तिभेदका मूल भी जैन दृष्टि से कोरी कल्पना नहीं किन्तु वस्तुका तथाभूत पर्याय है। अत एव व्यावृत्तिके भेदसे भी वस्तुभेदकी व्यवस्था हो सकती है।

मीमांसक पार्थसारथी मिश्रने एक संयोग को नैयायिक की तरह अनेकाश्रित नहीं माना। उन्होंने कहा है[1] कि जैसे सादृश्य प्रतिव्यक्ति भिन्न है वैसे ही संयोग भी प्रतिव्यक्ति भिन्न है। अर्थात् मीमांसक के मतसे दोनों संयोगिव्यक्तिओंमें पृथक् पृथक् संयोग रहता है । किसी एक वस्तुमें संयोगकी वृत्ति और प्रतीति अन्य सापेक्ष है।

संयोगका प्रस्तुत वर्णन जैनोंसे मिलता है। जैनोंने भी प्रत्येक संयुक्त वस्तुमें भिन्न भिन्न पर्यायरूप संयोग माना है। वस्तुके उस पर्यायकी अन्यसापेक्षता भी जैन सम्मत है।

पृ० १४. पं० ९. **'न सन्निहित'** तुलना–"**न खलु संयोगोऽपरः प्रतिभासते संयोगि-व्यतिरिक्तः**"–प्रमाणवा० अ० पृ० ११६। तत्त्वसं० का० ६६६। कर्ण० पृ० २१७। "**न च निरन्तरोत्पन्नवस्तुद्वयप्रतिभासकालेऽध्यक्षप्रतिपत्तौ तद्व्यतिरेकेणापरः संयोगः**"–सन्मतिटी० पृ० ११४. पं० १ । न्यायकु० पृ० २७७। प्रमेयक० पृ० ५९४।

पृ० १४. पं० २४. **'क्षितिबीज'** संयोगसाधक प्रस्तुत अनुमान उद्योतकरने दिया है–न्यायवा० पृ० २१९. पं० १४ । उसीका अनुवाद करके खण्डन तत्त्वसंग्रहमें (का० ६५४–६५६,६६४) शान्तरक्षितने और प्रमाणवार्तिककी स्वोपज्ञटीकाकी व्याख्यामें कर्णकगोमीने किया है–पृ० २१७। सन्मतिटीकाकार (सन्मति० टी० पृ० ११४. पं० ६ पृ० ६७९. पं० ५) अभयदेव, और प्रभाचन्द्राचार्य (प्रमेयक० पृ० ६१३. पं० २४) उन्हीका अनुसरण करते हैं।

पृ० १५. पं० १. **'अनवस्था'**–तुलना–"**अथ संयोगशक्तिव्यतिरेकेण न कार्योत्पादने कारणकलापः प्रवर्तते इति निर्बन्धस्तर्हि संयोगशक्त्युत्पादनेऽप्यपरसंयोगशक्तिव्यति-**

1. शास्त्रदी० पृ० १०३।

रेकेण नासौ प्रवर्तत इत्यपरा संयोगशक्तिः परिकल्पनीया, तत्राप्यपरेत्यनवस्था–” सन्मतिटी० पृ० ११४. पं० ३३ ।

पृ० १५. पं० २. **‘कार्येण’** तुलना–**“तथा संयोगमन्तरेण कार्यारम्भकत्वमेव किन्नेष्यते”** कर्ण० पृ० ११७ ।

पृ० १५. पं० ६. **‘योग्यदेशादि’** तुलना–**“न च विशिष्टावस्थाव्यतिरेकेण पृथिव्यादयः संयोगशक्तिमपि निर्वर्तयितुं क्षमाः । तस्मादेकसामग्र्यधीनविशिष्टोत्पत्तिमत्पदार्थव्यतिरेकेण नापरः संयोगः ।”** सन्मति० टी० पृ० ११४. पं० ३७,४० ।

पृ० १५. पं० ९. **‘प्रमाणत्वं न’**–प्रत्यक्षकी व्याख्या करते हुए वात्स्यायनने कहा है कि इन्द्रियोंकी वृत्ति–व्यापार प्रत्यक्ष है । वृत्ति का अर्थ उन्होंने सन्निकर्ष और ज्ञान किया है । अर्थात् उनके मतसे ज्ञान अथवा सन्निकर्ष प्रत्यक्ष प्रमाण है । जब सन्निकर्षको प्रमाण मानना हो तब ज्ञान प्रमिति है और जब हानोपादानोपेक्षा बुद्धिको फल मानना हो तब ज्ञान प्रमाण है–न्यायभा० १.१.३ । वार्तिककारने भी इसी मतका समर्थन करके सन्निकर्ष को ही प्रत्यक्ष प्रमाण माननेवाले किसी का खण्डन किया है–न्यायवा० पृ० २९ । तात्पर्य० पृ० १०५ ।

किन्तु जैन-बौद्धोंने[1] तो सन्निकर्षके प्रामाण्य का भी खण्डन किया है । क्योंकि उन दोनों के मतसे ज्ञान ही प्रमाण हो सकता है अज्ञानरूप सन्निकर्ष नहीं ।

नैयायिकोंने प्रमाण को करण कहा है[2] और करण को साधकतम[3] । साधकतम वह है जिसके होनेपर कार्य निष्पत्ति होती है और जिसके नहीं होनेपर कार्य निष्पत्ति नहीं होती[4] । यदि सन्निकर्ष प्रमाण हो तब उसके होनेपर प्रत्यक्ष ज्ञान अवश्य होना चाहिए । किन्तु सन्निकर्ष के होने पर भी प्रमाणभूतज्ञान उत्पन्न न होकर संशयादि उत्पन्न होते है । और आकाशादिके साथ चक्षुका सन्निकर्ष होनेपर भी तद्विषयक ज्ञान उत्पन्न होता नहीं । तथा सन्निकर्ष के अभावमें अर्थात् विशेष्यके साथ सन्निकर्ष न होते हुए भी विशेषणज्ञानसे विशेष्यविषयक प्रत्यक्षप्रमिति होती है[5] ।

अतएव ज्ञान ही को साधकतम मानना चाहिए क्योंकि उसके होनेपर अव्यवहितोत्तरक्षणमें प्रमिति होती है ।

ज्ञान ही सर्व पुरुषार्थकी सिद्धिमें उपयोगी है[6] अत एव यदि पुरुषार्थकी सिद्धिके लिए प्रमाण का अन्वेषण हो तब तो प्रमाण को ज्ञानरूप ही मानना चाहिए क्यों कि वही हिताहितार्थकी प्राप्तिपरिहारमें समर्थ है, जडरूप सन्निकर्षादि नहीं[7] ।

सन्निकर्ष को प्रत्यक्ष प्रमाका करण माननेके बारेमें दिग्नागने आपत्ति की है । उनका कहना है कि यदि प्रत्यक्ष ज्ञान इन्द्रियसन्निकर्ष जन्य हो तब चक्षुसे जो विप्रकृष्टसान्तर वस्तुका

---

१. प्रमाणवा० २.३१६ । प्रमाणवा० अ० मु० पृ० ८ । २. न्यायभा० १.१.३ । ३. “साधकतमं प्रमाणं” न्यायवा० पृ० ६ । ४. “भावाभावयोस्तद्वत्ता” न्यायवा० पृ० ६ । ५. तत्त्वार्थश्लो० पृ० १३८ । अष्टस० पृ० २७६ । प्रमेयक० १४ । न्यायकु० पृ० २९ । स्याद्वादर० पृ० ५४ । ६. न्यायबि० पृ० २ । ७. लघी० स्व० ३ । परीक्षा० १.२ । प्रमाणम० १.३ ।

ग्रहण होता है और जो अधिक का ग्रहण होता है वह नहीं हो सकता । तथा श्रोत्रसे दूर देशस्थित शब्द का ग्रहण होता है वह भी कैसे होगा । अत एव चक्षु और श्रोत्रजन्य ज्ञान प्रत्यक्ष होने पर भी सन्निकर्षजन्य नहीं होनेसे लक्षण में अव्याप्ति दोष है—प्रमाणसमु० १.२०,४१ ।

दिग्नाग की इस आपत्ति का उत्तर उद्योतकरने सभी इन्द्रियोंकी प्राप्यकारिता सिद्ध करके दिया । उसका कहना है कि जो जो करण होगा वह वास्यादिकी तरह प्राप्यकारि ही होगा—न्यायवा० पृ० ३३,३६ ।

किन्तु कुमारिलने संप्रयोग—सन्निकर्ष का अर्थ ही बदल दिया । इन्द्रियोंका व्यापार ही संप्रयोग है[1]—सन्निकर्ष है। यदि ऐसा माना जाय तब बौद्धोंने जो सन्निकर्ष के विषयमें दोष दिया ( प्रमाणसमु० १.४१ ) उससे मीमांसकका प्रत्यक्ष लक्षण कैसे दूषित हो सकता है? श्लोकवा० ४. ४० । कुमारिल के पहले भवदासादिने संप्रयोग का अर्थ सन्निकर्ष किया था। किन्तु कुमारिलने व्यापार अर्थ किया और बौद्धोक्त दोषोंसे बच गए ।

कुमारिलका कहना है कि विना सम्बन्धके किसी एकसे दूसरेकी प्रतीति होगी नहीं यह कोई राजाज्ञा नहीं । सम्बन्धके विना भी प्रत्यक्ष प्रमाण है—श्लोकवा० अर्था० ८० ।

कुमारिलने इन्द्रिय व्यापार के अलावा संप्रयोग का एक और भी अर्थ किया है । अर्थकी ऋजुदेशस्थिति और इन्द्रियकी योग्यता भी संप्रयोगशब्दवाच्य है—श्लोक० ४.४२-४३ ।

जैनोंको यही पक्ष मान्य है । किन्तु जैनोंने योग्यता का अर्थ किया है प्रतिबन्धापाय अर्थात् ज्ञानावरण के हटनेसे आत्मामें जो शक्ति आविर्भूत होती है वही योग्यता है क्यों कि उसके होनेपर ही ज्ञान होता है और उसके नहीं होनेपर ज्ञान नहीं होता—न्यायकु० पृ० ३१. पं० ६,१७ ।

कुमारिलने उपर्युक्त नाना प्रकारके अर्थ करके दोषवारण किया और अखिरमें फिर बदल कर कह दिया कि सन्निकर्षका अर्थ संयोग मानें तब भी दोष नहीं क्यों कि चक्षुरादि सभी इन्द्रियाँ प्राप्यकारी हो सकतीं हैं । इस प्रकार उन्होंने बौद्धोंके साथ बैठने की अपेक्षा सांख्य और नैयायिकादि के साथ रहना ही अच्छा समझा । उनको सांख्यादि की अपेक्षा बौद्ध पक्ष कुछ दुर्बल मालूम हुआ—श्लोक० ४.४३ ।

पृ० १५. पं० २२. **'षोढा सन्निकर्ष'** सन्निकर्षके छः प्रकारका प्राचीन वर्णन न्यायवार्तिकमें मिलता है—पृ० ३१ । प्रमाणसमुच्चयके टीकाकारने पांच प्रकारके सन्निकर्षका उल्लेख किया है । उन्होंने विशेषणविशेष्यभावका उल्लेख नहीं किया—पृ० ३९ । प्रज्ञाकरने छः प्रकारके सन्निकर्षका उल्लेख किया है—प्रमाणवा० अ० मु० पृ० ८ ।

खण्डनके लिए देखो प्रमाणवा० २.३१५ अ० मु० पृ० ८ । न्यायमं० पृ० ४६ । तत्त्वार्थश्लो० पृ० २६८ । न्यायकु० पृ० ३१ । स्याद्वादर० पृ० ५९ ।

शालिकनाथने 'षोढा सन्निकर्ष' का खण्डन करके सिर्फ १ संयोग, २ संयुक्तसमवाय और ३ समवाय ये तीन सन्निकर्ष माने हैं—प्रकरणपं० पृ० ४४-४६ ।

---

१. "प्रयोग इन्द्रियाणां च व्यापारोऽर्थेषु कथ्यते"—श्लोकवा० ४.३८ ।

पृ० १६. पं० १. **'वस्तुस्वभावैः'** दार्शनिकोंमें प्रायः देखा जाता है कि जब वे अपने पक्षका समर्थन दलीलोंसे करनेमें असमर्थ हो जाते हैं तब अखिरमें कह देते हैं–

**"इदमेवं न वेत्येतत् कस्य पर्यनुयोज्यताम्।**
**अग्निर्दहति नाकाशं कोऽत्र पर्यनुयोज्यताम्॥"** प्रमाणवा० अ० पृ० ४३।

किन्तु इस वस्तुस्वभावमूलक उत्तरकी क्या मर्यादा हो सकती है इसका विचार प्रज्ञाकरगुप्तने किया है। उन्होंने कहा है–

**"स्वभावेऽध्यक्षतः सिद्धे परैः पर्यनुयुज्यते।**
**तत्रोत्तरमिदं वाच्यं न दृष्टेऽनुपपन्नता॥"** वही० पृ० ४३

अर्थात् वस्तु जिस रूपसे प्रत्यक्ष सिद्ध हो उसी रूपके विषयमें कोई यदि पूछे कि वह क्यों है तब ही यह उत्तर देना चाहिए कि जो प्रत्यक्ष सिद्ध हो उसके विषयमें प्रश्न उठाना ठीक नहीं। यदि सर्वत्र यही उत्तर दिया जाय तब तो सभी दर्शनवाले अपने अपने पक्षको उसी एक उत्तरसे सिद्ध करके विजयी हो जायंगे–वही पृ० ४४। आप्तमी० का० १००।

पृ० १६. पं० ४. **'प्रमाणजननात्'**–तुलना–न्यायकु० पृ० ३०।

पृ० १६. पं० ४. **'ईश्वरस्य'** तुलना–न्यायकु० पृ०३२ पं० १७।

पृ० १६. पं० ८. **'अथोत्सर्गो'** 'प्रमाणजननात् प्रमाणम्' यह उत्सर्ग है। अर्थात् इस नियमके बलसे प्रमाणका जनक जो भी कर्ता, करण, कर्मादि हो वह सब प्रमाण है। किन्तु 'जो जनक हो करके भी कर्ता है वह प्रमाता कहा जाता है' इस अपवादके बलसे प्रमाता प्रमाण नहीं कहा जा सकता वह प्रमाता ही कहा जायगा क्यों कि अपवाद उत्सर्गका बाधक है।

पृ० १६. पं० १३. **'समवायं'** समवायके स्वरूपादिके विषयमें जो नानाप्रकारके मतभेद हैं उनका दिग्दर्शन कराना यहां इष्ट है।

वैशेषिक और नैयायिक प्रतीतिका[1] शरण लेकर समवाय को पृथक् पदार्थरूप मानते हैं। उनके मतानुसार वह एक[2] नित्य, व्यापक और अमूर्त है।

वैशेषिक के मतसे अतीन्द्रिय है अत एव वह अनुमान गम्य है[3] किन्तु नैयायिकोंने देखा कि बौद्धादि सभी दार्शनिक जब समवायका खण्डन करनेके लिए उद्यत होते हैं तब यही कह देते हैं कि समवायका प्रत्यक्ष तो होता[4] नहीं तो फिर उसका अस्तित्व कैसे मानें? अत एव उद्द्योतकरने विशेषणविशेष्यभाव नामक सन्निकर्षके बलपर उसका प्रत्यक्ष माना है– "समवाये च अभावे च विशेषणविशेष्यभावात्" न्यायवा० पृ० ३१। और बादके नैयायिकोंने उसका समर्थन किया है–मुक्ता० का० ११।

बौद्धोंके मतसे अवयव और अवयवी, धर्म और धर्मी, गुण और गुणी ऐसी दो वस्तुएं एककालमें या एक देश में नहीं। एक ही वस्तु है उसे गुण कहो या धर्म कहो या और कुछ

---

१ "सर्वं चैतत् अबाधितप्रतीतिबलात् कल्प्यते न स्वशास्त्रपरिभाषया–न्यायमं० २८५। "तदुक्तम्–संविदेव हि भगवती वस्तूपगमे नः शरणम्" [प्रकरणपं० पृ० २२]–वैशे० उप० ७.२.२६। २ प्रशस्त० पृ० ३२४। न्यायवा० पृ० ५२-५३। स्याद्वादम० का० ७। ३ वैशे० ७.२.२६। प्रशस्त० पृ० ३२९। ४. प्रमाणवा० २.१४९।

कहो । अत एव आश्रयाश्रयिभाव या आधाराधेयभाव बौद्ध सम्मत नहीं । इसी लिए बौद्धों ने समवायका खण्डन किया है—प्रमाणवा० १.७१. ।

धर्मकीर्तिने कहा है कि समवाय अतीन्द्रिय होनेसे प्रत्यक्षग्राह्य नहीं । समवायके नहीं होनेपर भी अवयवों में अवयविविषयक 'इन तन्तुओंमें पट हैं' इत्यादि प्रतीति खशास्त्रोद्भूत वासनाके बलसे होती है, नहीं कि वस्तुकृत । क्यों कि 'गौमें शृंग है' ऐसी प्रतीत होनेपर भी शृंग अवयव होनेसे समवेत नहीं—आधेय नहीं । और जिस अवयवीको आधेय माना है उसकी आधेयतया प्रतीति होती नहीं । अन्यथा 'शृंगमें गाय है' ऐसी प्रतीति मानना पडेगा जो लोकसिद्ध नहीं । वस्तुतः बात यह है कि 'इन तन्तुओंमें पट है' ऐसी प्रतीति तो होती नहीं किन्तु 'तन्तुओंसे यह पट बना है' ऐसी प्रतीति होती है और इस प्रतीतिके मूलमें आधाराधेयभाव या तन्मूलक समवाय न होकर कार्यकारणभाव ही है । पट तन्तुका कार्य है अर्थात् सहकारिकारणोंसे संस्कृत तन्तु ही पट है । तन्तु और तद्गत पट ऐसी दो भिन्न वस्तुएं और उनको जोडनेवाला समवाय ये तीन पृथग्भूत पदार्थ एक ही कालमें मानने की आवश्यकता नहीं । कार्य और कारण एक कालमें होते ही नहीं अत एव उनके समवायकृत सम्बन्धकी कल्पनाकी आवश्यकता ही नहीं । यदि कार्य और कारण एक कालमें नहीं होते तब पटमें तन्तुकी प्रतीति कैसे होगी ? इस प्रश्नके उत्तरमें कहा कि कार्यमें कारणका उपचार करके अथवा एकाध तन्तुका पटसे बुद्धिद्वारा अपोद्धर करके भी व्यवहर्ता 'पटे तन्तुः' ऐसी प्रतीति कर सकता है । वस्तुतः तन्तुव्यतिरिक्त कोई पट पदार्थ नहीं । तन्तुका साहित्य ही अर्थात् परस्पर उपकार्योपकारकभावसे व्यवस्थित तन्तु ही पट नामसे व्यवहृत होते हैं । अत एव पट और तन्तु ऐसे दो नामों की भिन्नताके कारण वस्तुभेद का होना अनिवार्य नहीं—प्रमाणवा० २. १४९.—१५३ । तत्त्वसं० का० ८२३—८६६ ।

द्रव्य और गुण का भी भेद नहीं है । अत एव 'घटे रूपम्' इस प्रतीति के बलसे भी समवाय की सिद्धि हो नहीं सकती । वस्तुतः रूपादि ही वस्तुएँ हैं और वे नाना प्रकारकी अवस्थाओंमें पायीं जातीं हैं । कोई रूप पटात्मक है और कोई रूप घटात्मक है । अत एव पटात्मकरूपकी व्यावृत्तिके लिए 'घटे रूपं' ऐसे दो शब्दों का व्यवहार होता है । इसका अर्थ इतना ही है कि घटात्मक रूप है । घट जैसे चक्षुर्ग्राह्य होनेसे रूपात्मक है वैसे रसनग्राह्य होनेसे रसात्मक भी है । अत एव रसात्मक घटकी व्यावृत्ति करने के लिए भी 'घटे रूपं' शब्दका प्रयोग करके उसकी चक्षुरिन्द्रियग्राह्यता दिखाना भी दोनों शब्दोंके एकसाथ प्रयोगका फल है । अत एव समवायके अभावमें भी 'घटे रूपं' इत्यादि प्रतीति हो सकती है । समवाय, घट और रूप इन तीनों को भिन्न माननेकी क्या आवश्यकता है—तत्त्वसं० का० ८३२—८३४ ।

शान्तरक्षितने संयोगका उदाहरण देकर समवायकी एकता और नित्यता का भी खण्डन किया है—का० ८५५—८६६ ।

अर्चटने कहा है कि समवाय भी यदि स्वतन्त्र पदार्थ हो तो उसका दूसरे द्रव्यादिसे सम्बन्ध, एक और सम्बन्धके बिना कैसे होगा ? । एक और समवाय मानने पर अनवस्था होती है । उसकी एकतामें भी दोष अर्चटने दिये हैं—हेतु० टी० पृ० ४२ ।

अद्वैतब्रह्मवादिओं के मतसे भी धर्म-धर्मीका, कार्य-कारणका, अवयव-अवयवीका भेद नहीं अत एव वे समवाय का खण्डन करें यह स्वाभाविक ही है । ब्रह्मसूत्र मूलमें समवाय मानने पर अनवस्थादोष होनेकी बात कही है। और उसका समर्थन शंकराचार्यने अच्छी तरहसे किया है–२.२.१३. । २.२.१७ ।

वैशेषिक और नैयायिकोंने द्रव्य, गुण, सामान्य इत्यादिको अत्यन्त भिन्न मान करके भी गुणादिको समवाय के कारण द्रव्य परतन्त्र ही माना । तब शंकराचार्यने कहा कि वस्तुतः द्रव्यके होने पर ही गुणादि होते हैं और द्रव्यके अभावमें नहीं होते अतएव गुणादिको द्रव्यात्मक ही मानना चाहिए । द्रव्य और गुणादिका जब तादात्म्य ही सिद्ध है तब समवाय सम्बन्ध की क्या आवश्यकता? द्रव्य ही संस्थानादिके भेद से अनेक प्रकारके शब्दप्रत्ययका विषय बनता है। जैसे एक ही देवदत्त नानाप्रकारकी अवस्थाओंके कारण नानाप्रकारके पिता-पुत्रादि शब्दप्रत्ययका गोचर होता है। वैसे एक ही द्रव्य–गुण सामान्य समवाय इत्यादि अनेक रूपसे प्रतीति होता है–

**"तस्मात् द्रव्यात्मकता गुणस्य । एतेन कर्मसामान्यविशेषसमवायानां द्रव्यात्मकता व्याख्याता"**–शां० ब्रह्म० २.२.१७ ।

भेदवादी होने से बौद्धोंने रूपादिको ही वस्तुभूत मानकर उसके द्रव्यरूप आश्रयका निरास किया जब कि अद्वैती वेदान्तियों ने अभेदवादी होनेसे द्रव्यको ही वस्तुभूत मानकर गुणादिरूप आधेय का निरास किया । वस्तुतः दोनों ने आधाराधेयभावका ही निरास करके समवाय का निरास किया है । बौद्ध सभी वस्तुएँ अत्यन्त भिन्न अत एव स्वतन्त्र हैं ऐसा मानकर आधाराधेयभावका निरास करते हैं तब वेदांती संपूर्ण जगत् को एक अखण्ड अद्वितीय ब्रह्मरूप मानकर आधाराधेयकी कल्पनाको निरस्त करते हैं–

**"न हि कार्यकारणयोः भेदः आश्रिताश्रयभावो वा वेदान्तवादिभिरभ्युपगम्यते। कारणस्यैव संस्थानमात्रं कार्यमित्यभ्युपगमात्"**–शां० ब्रह्म० २.२.१७ ।

बौद्धोंने कार्यकारणभाव मान करके भी कार्य और कारण को समकालमें नहीं माना अत एव उनका आधाराधेयभाव भी नहीं माना । जब कि वेदान्तने कार्यकारणका अभेद मान कर उनके आधाराधेयभावको नहीं माना । अभेदवादीकी दृष्टि से भेदमूलक कार्यकारणभाव ही संभव नहीं ।

सांख्योंने भी समवाय का खण्डन किया है।[१] क्यों कि उनके मतसे भी प्रकृति के विकार का विस्तार चाहे कितना ही हो फिर भी वह है प्रकृत्यात्मक ही, क्यों कि परिणामिनित्य प्रकृति के परिणाम प्रकृतिसे भिन्न नहीं । जब भेद ही नहीं तब समवाय की क्या अवश्यकता?। कार्य और कारण का भी भेद सांख्यसंमत नहीं–"कार्यस्य कारणात्मकत्वात् । न हि कारणाद् भिन्नं कार्यं ( सांख्यत० का० ९ ) इत्यादि प्रतिज्ञा करके वाचस्पतिने अनेक अनुमानके बलसे कार्य और कारण का अभेद सिद्ध किया है ( सांख्यत० का० ९ ) और कहा है कि "तन्तव एव तेन तेन संस्थानभेदेन परिणताः पटो न तन्तुभ्योऽर्थान्तरम्"–( सांख्यत०

---

१ प्रमाणवा० मनो० १.२३२ ।

का० ९ ) । अभेद होनेपर भी भेदव्यवहारकी सिद्धि हो सकती है । जैसे – 'इस वनमें तिलकवृक्ष हैं' इस प्रत्ययमें वन और तिलकका अभेद होने पर भी भेदव्यवहार है, वैसे ही सर्वत्र भेदप्रत्यय होने पर भी वस्तु अभिन्न – एक हो सकती है – सांख्यत० का० ९ ।

सांख्य ने वेदान्त की तरह अभेदवादका आश्रयण करके समवायका निरास किया है । किन्तु मीमांसक द्रव्य और गुण का, जाति और व्यक्तिका, कार्य और कारणका न एकान्त भेद मानता है न एकान्त अभेद[1] । अत एव उसने भेदाभेदवादी होनेके कारण समवायका निरास न करके उसके स्वरूप के विषयमें विप्रतिपत्ति उठा कर[2] समवायका स्वरूप ही बदल दिया । उसका कहना है कि समवायको स्वतन्त्र पदार्थ माननेकी अपेक्षा धर्मधर्मिके स्वरूप का अभेद मानकर उसी अभिन्नरूपको समवाय कहना युक्त है – "अभेदात् समवायोऽस्तु स्वरूपं धर्मधर्मिणोः" – श्लोकवा० ४.१४९ । समवायकी ही महिमासे आधाराधेय विषयक अभेदप्रतीति होती है । समवायके ही कारण किसी व्यक्तिमें सामान्यका अभेद मालूम होता है । क्यों कि समवायकी यह शक्ति है कि आधेय आधारमें स्वानुरूपप्रत्ययकी उत्पत्ति करावे । अत एव आधेयभूत जाति आधारभूत व्यक्तिमें भी जातिका बोध कराती है ।[3]

मीमांसक संमत इस समवायका दूसरा नाम है रूपरूपित्व । बौद्धोंने इस रूपरूपित्व सम्बन्धकी मीमांसा की है और कहा है कि इस विषयमें मीमांसक सिर्फ नयी वचनभङ्गीका प्रयोग करते हैं उसके स्वरूपका ठीक निर्वचन नहीं करते – "**तस्माद्वाचोयुक्तिनूतनतामात्रमिह कृतम्, न त्वर्थः कश्चिदुत्प्रेक्ष्यते**" — न्यायमं० पृ० २७३ ।

जैनोंके मतसे भी द्रव्य और गुणका, धर्म और धर्मीका मीमांसकों की तरह भेदाभेद ही है । अतएव नैयायिक सम्मत समवायका खण्डन करनेमें वे बौद्धादि सबका साथ देते हैं । जैनोंके मतसे समवाय द्रव्यका एक पर्याय मात्र है—

> "**ततोऽर्थस्यैव पर्यायः समवायो गुणादिवत् ।**
> **तादात्म्यपरिणामेन कथञ्चिदवभासनात् ॥**"
>
> तत्त्वार्थश्लो० पृ० २० ।

पर्याय और द्रव्यका भेदाभेद है । अभेद इसलिए कि किसी एक द्रव्यके पर्यायको अन्य द्रव्य में कोई ले नहीं जा सकता —

"**स्वाश्रयद्रव्यात् द्रव्यान्तरं नेतुमशक्यत्वस्याशक्यविवेचनत्वस्य कथनात्**" — तत्त्वार्थश्लो० पृ० २१ ।

अतएव पर्यायका द्रव्यसे विवेक अशक्य है । भेद इसलिए कि पर्याय के नष्ट होनेपर भी द्रव्य विद्यमान रहता है । यदि एकान्त अभेद होता तो पर्यायकी तरह द्रव्य भी नष्ट हो जाता ।

द्रव्यकी गुणादिके साथ अविष्वग्भावरूपसे रहनेकी अनर्थान्तरभूत अवस्था को ही जैनोंने

---

१. "स्थितं नैव हि जात्यादेः परत्वं व्यक्तितो हि नः ॥ यदि ह्येकान्ततो भिन्नं विशेष्यात्स्याद्विशेषणम् । स्वानुरूपां सदा बुद्धिं विशेष्ये जनयेत् कथम् ॥" श्लोकवा० ४.४१,१४२ । २. वही ४.१४६-१४९ । ३. "येन सम्बन्धेनाधेयमाधारे स्वानुरूपां बुद्धिं जनयति स्वाकारेण बोधयतीत्यर्थः ......तस्यैष महिमा येनाधारमाधेयं स्वबुद्ध्यानुरञ्जयति" – शास्त्रदी० पृ० १०० ।

समवाय कहा है। अर्थात् द्रव्यकी गुणादिरूपसे परिणति ही समवाय है–द्रव्यका गुणादिके साथ एकलोलीभाव ही समवाय है–स्याद्वादर० पृ० ९६५,९७० । अभयदेवने स्पष्ट कहा है कि समवायका अन्तर्भाव जीव और अजीवमें है।[1] पिछले समयमें नव्यनैयायिकोंने समवाय के ऊपर दिये गए दोषोंका अवलोकन करके उन दोषोंकी यथार्थता मानकर समवायको अनित्य और अनेकरूप माना है।

पृ० १६. पं० १३. **'न च कश्चित्'** तुलना–**"समवायाग्रहादक्षैः सम्बन्धादर्शनं स्थितम्"**–प्रमाणवा० २.१४९।

पृ० १६. पं० १४. **'इहेति'** प्रशस्तपादने समवायको इहबुद्धिसे अनुमेय कह दिया है। प्रस्तुत अनुमानके प्रयोगके लिए देखो–व्यो० पृ० १०९।

समवायके समर्थनके लिए देखो–न्यायवा० पृ० ५२–५३। व्यो० १०७–१०९,६९८। समवायके खण्डनके लिए देखो–श्लोकवा० ४.१४६। प्रमाणवा० २.१४९–१५३। तत्त्वो० पृ० ७,७५। ब्र० शांकर० २.२.१३,१७। तत्त्वार्थश्लो० पृ० १९, ५९। न्याया० टी० पृ० ३६। सन्मति० टी० पृ० १०६,१५६,७००। न्यायकु० पृ० २९४। स्याद्वादर० पृ० ९६५।

पृ० १६. पं० १८. **'उक्तमत्र'** देखो पृ० १४. पं० १४।

पृ० १७. पं० २. **'अभिधास्यते'** देखो पृ० ४९. पं० २२।

पृ० १७. पं० ३. **'प्रतिपादयिष्यते'** देखो पृ० ९१. पं० १।

पृ० १७. पं० ५ **'सामग्र्येकदेश'** सामग्रीप्रमाणवाद दो प्रकारका है। सकल कारकसमुदाय जो बोधाबोधस्वभाव है प्रमाण है–यह पक्ष व्योमशिव और जयन्तभट्टका है–**"अव्यभिचारिणीमसन्दिग्धामर्थोपलब्धिं विदधती बोधाबोधस्वभावा सामग्री प्रमाणम्"**–न्यायमं० पृ० १२। व्यो० पृ० ५५४।

दूसरे एक पक्षका स्वयं जयन्तने निर्देश किया है। उस मतके अनुसार सकल कारकका समुदाय नहीं किन्तु कर्ता और कर्म से व्यतिरिक्त कारक समुदाय प्रमाण है–

**"कर्तृकर्मव्यतिरिक्तमव्यभिचारादिविशेषणकार्थप्रमाजनकं कारकं करणमुच्यते। तदेव च तृतीयया व्यपदिशन्ति–दीपेन पश्यामि, चक्षुषा निरीक्षे"** इत्यादि न्यायमं० पृ० १३।

इसी सामग्र्येकदेशको प्रमाण कहनेवालेके मतसे चक्षुरादि प्रमाण होंगे।

शान्त्याचार्यने **'आदि'** शब्दसे इसी दूसरे मतका ग्रहण किया है। सन्मतिटीकाकारने दोनों प्रकारके सामग्रीवादका उल्लेख किया है–सन्मति० टी० पृ० ४५८. पं० ९।

सामग्रीप्रामाण्य के खण्डन के लिए देखो–सन्मति० टी० पृ० ४७१। न्यायकु० पृ० ३३।

पृ० १७. पं० ५. **'चक्षुरादिः'** इन्द्रियके प्रामाण्यके खण्डनके लिए देखो तत्त्वार्थश्लो० पृ० १६७।

पृ० १७. पं० ६. **'प्रामाण्यम्'** जैन दर्शनमें प्रामाण्यचिन्ता दो दृष्टिओंसे होती है–आध्यात्मिक दृष्टि अथवा निश्चय दृष्टिसे और बाह्य दृष्टि अथवा व्यावहारिक दृष्टिसे।

---

१. सन्मतिटी० पृ० ७३३।

नन्दीसूत्रमें मिथ्यादृष्टि जीवके सभी ज्ञानोंको अज्ञान ही कहा है । और सम्यग्दृष्टिके सभी ज्ञानोंको ज्ञान ही कहा है[१] । मिथ्यादृष्टि घटको घट जाने फिर भी वह अज्ञान है। और सम्यग्दृष्टिके संशयादिक भी ज्ञान ही कहे जाते हैं[२] । आचार्य उमास्वातिने समर्थन किया है कि उन्मत्त पुरुषकी तरह मिथ्यादृष्टि जीवको सदसद्का विवेक नहीं होता । जैसे उन्मादी मनुष्य माताको पत्नी और पत्नीको माता कहता है तब तो उसका अविवेक स्पष्ट है किन्तु जब वह माता को माता या पत्नी को पत्नी कहता है तब भी वहाँ यादृच्छिक उपलब्धि होनेसे विवेकका अभाव ही मानना चाहिए क्योंकि उसको सत्यासत्यके अन्तरका पता नहीं । उसकी चेतना शक्ति मदिराके कारण उपहत है । ठीक वैसे ही जिसकी चेतना शक्ति मिथ्यादर्शनसे उपहत होती है उसका ज्ञान–चाहे यथार्थ हो या अयथार्थ–सत्यासत्यका विवेक नहीं होनेसे, अज्ञान ही कहा जाता है । जिनभद्रगणिने इसके विषयमें और स्पष्टता की है कि मिथ्यादृष्टिका ज्ञान अज्ञान इस लिए कहा जाता है कि वह मोक्षका हेतु न बनकर संसारका ही हेतु होता है । और खास बात तो यह है कि ज्ञानका फल जो चारित्र है वह मिथ्यादृष्टिमें सम्भव नहीं, अत एव निष्फल होनेसे भी वह अज्ञान ही है[३] । तथा वस्तु अनन्तपर्यायात्मक है, फिर भी मिथ्यादृष्टि निर्णयकालमें भी उसे वैसी नहीं जानता, क्योंकि उसका अनेकान्तमें विश्वास ही नहीं । वस्तुतः उसको सर्वत्र विपर्यास ही है क्योंकि उसे अपने मतका मिथ्याभिनिवेश होता है ।[४]

इस तरह आध्यात्मिक दृष्टिसे जो सम्यग्दृष्टि मोक्षाभिमुख जीव है उसके सभी ज्ञान प्रमाण ही हैं, और मिथ्यादृष्टि संसाराभिमुख जीवके सभी ज्ञान अप्रमाण ही हैं–इसी बातको ध्यानमें रखकर उमास्वातिने सम्यग्दृष्टिके पांच ज्ञानोंको ही प्रमाण कहा है,[५] और मिथ्यादृष्टिके तीन अज्ञानोंको प्रमाण नहीं कहा ।

आगमिकशैलीसे जहाँ प्रमाण-अप्रमाणका विवेचन होता है वहाँ इसी आध्यात्मिक दृष्टिका आश्रय लेकर सैद्धान्तिकोंने ज्ञानके प्रामाण्यका निर्णय किया है । किन्तु तार्किकदृष्टिसे प्रामाण्यके चिन्तन प्रसंगमें व्यावहारिक या बाह्य दृष्टिका अवलम्बन जैनदार्शनिकोंने किया है[६] । अत एव प्रस्तुतमें भी शान्त्याचार्यने व्यावहारिक दृष्टिसे ही व्यवसायको प्रमाण कहा है । यह व्यवसाय सम्यग्दृष्टिका हो या मिथ्यादृष्टिका प्रमाण ही है ।

जितने अद्वैतवादी हैं उन सभीको प्रामाण्यकी चर्चा दो दृष्टिओंसे ही करनी पडती है । ज्ञानमें प्रामाण्य या अप्रामाण्यका प्रतिपादन, या प्रमाण, प्रमेय, प्रमिति और प्रमातारूप क्रिया-कारकोंकी कल्पना बिना भेद माने हो नहीं सकती । सभी अद्वैतवादिओंके मतमें एक, अखण्ड, निरंश तत्त्व ही सत्य माना गया है । किसीने उसे ब्रह्म कहा तो किसीने शून्य; किसीने ज्ञान कहा तो किसीने शब्द । वही पारमार्थिक तत्त्व है । अत एव पारमार्थिक दृष्टिसे सभी भेदमूलकव्यवहार मिथ्या हैं, सांवृत हैं । किन्तु व्यावहारिक दृष्टिसे या सांवृतिक दृष्टिसे ये सभी भेदमूलक व्यवहार सत्य हैं । व्यवहारका मूलाधार ही भेद है । अत एव व्यावहारिक

१. नन्दीसूत्र सू० २५ । तत्त्वार्थभा० १.३२.-३३ । २. विशेषा० गा० ३१४ । ३. "सदसदविसेसणाओ भवहेउजहिच्छिओवलम्भाओ । नाणफलाभावाओ मिच्छद्दिट्ठिस्स अण्णाणं ॥"–विशेषा० गा० ११५,३१९ । ४. विशेषा० गा० ३२३-३२४ । ५. तत्त्वार्थ० १.१० । ६. ज्ञानबिन्दु § ४०-४१ ।

दृष्टिसे ही अद्वैतवादिओंके मतमें प्रमाण-प्रमेयादि व्यवहारोंकी घटना सत्य समझी जाती है। पारमार्थिक दृष्टिसे ब्रह्म हो या ज्ञान वह निर्विकल्प है अत एव वह न प्रमाण है न अप्रमाण, न वह प्रमाण है न प्रमेय, न वह प्रमिति है न प्रमाता। वह ऐसी सभी कल्पनासे शून्य है। वह स्वयंप्रकाशक है। अनुभवगम्य है—अवाच्य है।

परमार्थ भेदशून्य होते हुए भी भ्रान्तिके कारण, अविद्याके कारण भेदयुक्त प्रतीत होता है। भेदप्रतीति वासनामूलक है। जब तक वासना बलवती रहती है भेदव्यवहारकी सत्यता मानकर प्रमाण-अप्रमाण की व्यवस्था होती है। वासनाके अन्तके साथ भेदव्यवहारकृत व्यवस्थाका भी अन्त होता है। तब परम तत्त्वका स्वप्रकाश न प्रमाण है न अप्रमाण। वह सकल विकल्पातीत और स्वसंवेद्य है।

नैयायिक, वैशेषिक, सांख्य और मीमांसा दर्शनोंमें इस प्रकार दो दृष्टिओंका अवलम्बन ले करके विचार नहीं किया गया है। ये दर्शन प्रामाण्यकी चिन्ता लौकिक दर्शनके आधार पर ही करते हैं। उनके मतानुसार शास्त्रदृष्टिसे वासितान्तःकरण पुरुषके चाक्षुष ज्ञानमें और रथ्यापुरुषके चाक्षुष ज्ञानमें प्रामाण्याप्रामाण्यकृत कोई भेद नहीं। दोनों के ज्ञान समानरूपसे प्रमाण होंगे। जैन तार्किकोंके मतसे भी यही बात है। किन्तु जैन-सैद्धान्तिकों के मतमें एकका यथार्थज्ञान होते हुए भी अप्रमाण हो सकता है और दूसरेका अयथार्थ होता हुआ भी प्रमाण हो सकता है। सैद्धान्तिकों के मतमें आत्माका ज्ञान कैसा भी हो—अविसंवादि भी क्यों न हो, पर आत्मा यदि मोक्षाभिमुख नहीं है तो उसकी उस अयोग्यताके कारण उसका ज्ञान अप्रमाण ही कहा जायगा। जब कि मोक्षाभिमुख आत्मा का संशय भी ज्ञान है, प्रमाण है।

एक और दृष्टिसे भी प्रामाण्यका विचार दार्शनिकोंने किया है। ज्ञानका ज्ञान—अर्थात् ज्ञानको विषयकरनेवाला ज्ञान—चाहे वह स्वसंवेदन हो या अनुव्यवसायरूप प्रत्यक्ष या अर्थापत्तिरूप परोक्ष—प्रमाण ही है। जैन, बौद्ध और प्राभाकरने ज्ञानको स्वप्रकाश माना है। नैयायिकोंने ज्ञान को विषयकरनेवाला अनुव्यवसायरूप मानस प्रत्यक्ष माना है और भाट्टमीमांसकोंने अर्थापत्तिरूप परोक्ष ज्ञानको ज्ञानविषयक माना है। जैनादिसंमत ये स्वसंवेदनादि कभी अप्रमाण नहीं। या यों कहना चाहिए कि ज्ञानमें जो प्रामाण्यका विचार है वह स्वापेक्षासे नहीं किन्तु स्वव्यतिरिक्त अर्थकी अपेक्षासे ही होता है[1]।

पृ० १७. पं० ११. **'अवभासो'** तुलना—**"व्यवसायात्मकं ज्ञानमात्मार्थग्राहकं मतम्। ग्रहणं निर्णयस्तेन मुख्यं प्रामाण्यमश्नुते॥"** लघी० ६०।

पृ० १७. पं० ११. **'व्यवसायो'** संशयादि सभी ज्ञान तो हैं किन्तु अमुक ज्ञानको ही प्रमाण कहा जाता है अन्यको नही। तब सहज ही प्रश्न होता है कि ज्ञानके प्रामाण्यका नियामक तत्त्व क्या हो सकता है जिसके होनेसे किसी ज्ञानव्यक्तिको प्रमाण कहा जाय?।

---

१. भावप्रमेयापेक्षायां प्रमाणाभासनिह्नवः। बहिष्प्रमेयापेक्षायां प्रमाणं तन्निभं च ते॥" आप्तमी० का० ८३। स्याद्वादर० १.२०। "स्वरूपे सर्वमभ्रान्तं पररूपे विपर्ययः" प्रमाणवा० अ० मु० पृ० ४१।

इस प्रश्नके उत्तरमें दार्शनिकोंका ऐकमत्य नहीं । शान्त्याचार्यने अर्थग्रहण, अगृहीतार्थप्रापण और गृहीतार्थप्रापण ऐसे तीन प्रामाण्य नियामक तत्त्वोंका उल्लेख करके खण्डन किया है और अपना मत बताया है कि व्यवसाय ही ज्ञानका प्रामाण्य है ।

अर्थग्रहणरूप प्रामाण्य सौत्रान्तिकको सम्मत है । उसके मतसे ज्ञानगत अर्थाकार ही अर्थात् अर्थग्रहण ही प्रामाण्य है जिसे वह सारूप्य भी कहता है ।

अगृहीतार्थप्रापणका मतलब है अपूर्वार्थप्रापण या अनधिगतार्थप्रापण । बौद्ध[1] और मीमांसक[2] दोनोंको यह इष्ट है । दोनों के मतसे ज्ञान अपूर्वार्थक हो तभी प्रमाण है अन्यथा नहीं । वेदकी नित्यताके स्वीकारके कारण मीमांसकोंको प्रामाण्यका नियामक अपूर्वार्थकत्व मानना पडा है । और वस्तुकी ऐकान्तिक अनित्यता–क्षणिकताके स्वीकारमें ही बौद्ध सम्मत अपूर्वार्थकत्वका मूल है ।

वेद यदि नित्य न हो तो पौरुषेय होने से श्रुतिको प्रत्यक्ष या अनुमानमूलक मानना पडेगा । ऐसी स्थितिमें वेदभिन्न अन्य पौरुषेय आगम शास्त्र भी प्रमाण हो जायँगे जो मीमांसकोंको इष्ट नहीं । अत एव वेदको अपूर्वार्थक मान कर प्रमाणके लक्षणमें ही 'अगृहीतग्राहि' ऐसा विशेषण मीमांसकों ने दिया ।

बौद्धों के मतसे सभी वस्तुएँ क्षणिक हैं । अत एव जैसे एक ज्ञान भिन्नकालीन दो वस्तुओंको विषय नहीं कर सकता वैसे ही एक ही वस्तु भिन्नकालीन दो ज्ञानोंका विषय हो नहीं सकती । क्योंकि ऐसा होने पर वस्तु अक्षणिक सिद्ध होगी । अत एव बौद्धोंने स्वसंमत क्षणिकत्वकी रक्षा करनेके लिए प्रमाणको अगृहीतग्राहि–अपूर्वार्थक कहा । इस प्रकार हम देखते हैं कि बौद्ध और मीमांसक परस्पर अत्यन्त विरुद्ध मन्तव्यके आधार पर एक ही नतीजे पर पहुंचे कि प्रमाण तो अपूर्वार्थक ही होना चाहिए ।

इस प्रकार प्रमाण लक्षणमें जब इस विशेषणने प्रवेश कर ही लिया तब जैनों ने भी इसे अपने ढंगसे अपनाया है । अकलङ्कने अप्रसिद्ध अर्थकी ख्यातिको प्रमाण कहा– "प्रामाण्यमप्रसिद्धार्थख्यातेः" प्रमाणसं० ३ । और माणिक्यनन्दीने तो अपूर्वार्थ व्यवसायको ही प्रमाण कहा–"स्वापूर्वार्थव्यवसायात्मकं ज्ञानं प्रमाणम्"–परी० १.१ । किन्तु उन्होंने अपूर्व पदका स्वसंमत अर्थ भी स्पष्ट कर दिया है कि "अनिश्चितोऽपूर्वार्थः, दृष्टोऽपि समारोपात् तादृग्"–परी० १.४-५ । प्रभाचन्द्राचार्यने स्पष्टीकरण किया है कि हमारे मतमें यह एकान्त नहीं कि विषय अनधिगत ही हो । ज्ञान अधिगत विषयक हो या अनधिगत विषयक, जो भी अव्यभिचारादिसे विशिष्ट प्रमाको उत्पन्न करता है वह प्रमाण कहलायगा[3]– **"तत्र अनधिगतार्थाधिगन्तृत्वमेव प्रमाणस्य लक्षणम् । तद्धि वस्तुन्यधिगतेऽनधिगते वाऽव्यभिचारादिविशिष्टां प्रमां जनयन्नोपालम्भविषयः ।"** प्रमेयक० पृ० ५९ ।

जैनों के मतसे वस्तु द्रव्य-पर्यायात्मक है । अत एव द्रव्यार्थिक दृष्टिसे अधिगत वस्तु भी पर्यायार्थिक दृष्टिसे अनधिगत हो सकती है । मीमांसकोंने भी वस्तुको सामान्यविशेषात्मक

१. न्यायबि० पृ० ६ । २. "सर्वस्यानुपलब्धेऽर्थे प्रामाण्यं" श्लोकवा० पृ० २१० । ३. "गृहीतमगृहीतं वा स्वार्थं यदि व्यवस्यति । तन्न लोके न शास्त्रेषु विजहाति प्रमाणताम्" त० श्लो० पृ० १७४ ।

माना ही है। उनके मतमें भी वस्तु सामान्यतया अधिगत और विशेषतया अनधिगत हो सकती है। अत एव 'ऐकान्तिक रूपसे अनधिगत ही प्रमाणका विषय होना चाहिए' यह मीमांसकों का आग्रह ठीक नहीं–प्रमेयक० पृ० ६० ।

इसी प्रकारके अपूर्वार्थक बोधको अकलंकने प्रमितिविशेष, अनिश्चितनिश्चय और व्यवसायातिशय (अष्टश० का० १०१) कहा है। तथा विद्यानन्दने उपयोगविशेष भी कहा है–अष्टस० पृ० ४।

श्वेताम्बर जैनाचार्योंने तो प्रमाण लक्षणमें उक्त विशेषणको स्थान ही नहीं दिया। प्रत्युत उस विशेषणका खण्डन ही किया है–प्रमाणमी० १.४।

गृहीतार्थप्रापणका मतलब है अविसंवाद। धर्मकीर्तिने प्रमाणवार्तिकमें अविसंवादि ज्ञानको प्रमाण कहा है–**"प्रमाणमविसंवादि ज्ञानम्"** प्रमाणवा० १.३। और अविसंवाद का अर्थ किया है **"अर्थक्रियास्थितिः अविसंवादनम्"** १.३। इसीका अर्थ धर्मोत्तरने न्यायबिन्दु टीका में स्पष्ट किया है–**"लोके च पूर्वमुपदर्शितमर्थं प्रापयन् संवादक उच्यते। तद्वज्ज्ञानमपि स्वयं प्रदर्शितमर्थं प्रापयत् संवादकमुच्यते। प्रदर्शिते चार्थे प्रवर्तकत्वमेव प्रापकत्वम्। तथा हि–न ज्ञानं जनयदर्थं प्रापयति। अपि त्वर्थे पुरुषं प्रवर्तयत् प्रापयत्यर्थम्। प्रवर्तकत्वमपि प्रवृत्तिविषयप्रदर्शकत्वमेव। न हि पुरुषं हठात् प्रवर्तयितुं शक्नोति विज्ञानम्"** न्यायबिन्दुटीका पृ० ५।

यदि वस्तु एकान्त क्षणिक हो तब अविसंवाद संभव ही नहीं ऐसा कह कर शान्त्याचार्यने धर्मकीर्ति संमत इस लक्षणका खण्डन किया है। किन्तु उनको भी अविसंवाद एकान्ततः प्रमाण लक्षणरूपसे अनिष्ट है सो बात नहीं। क्योंकि उन्होंने आगम प्रामाण्यके समर्थनमें "छेदो मानसमन्वयः" (का० ५५) कह करके अविसंवादको भी स्वीकृत किया ही है। तथा दूसरोंके आगमको प्रमाणसंवाद्यर्थका अप्रतिपादक होने से (पृ० ११२. पं० २८) अप्रमाण कहा है। इससे भी यही फलित होता है कि उनको अविसंवाद भी प्रमाणलक्षण-रूपसे इष्ट है।

वस्तुतः सम्यग्ज्ञान, व्यवसाय, अविसंवादि, अबाधित, निर्णय, तत्त्वज्ञान, साधकतम, समारोपव्यवच्छेदक, अव्यभिचारि, अभ्रान्त–इन सभी शब्दोंसे दार्शनिकोंने प्रामाण्यका ही प्रतिपादन किया है। इन शब्दोंके अभिधेयार्थमें भेद भले ही मालूम हो पर तात्पर्यार्थमें कोई भेद नहीं। सभी दार्शनिक अपनी अपनी प्रक्रियाका भेद दिखानेके लिए नये नये शब्दोंकी योजना करते हैं। परिणामतः तात्पर्यार्थमें अभेद होने पर भी अभिधेयार्थमें भेद होनेके कारण परस्पर खण्डन-मण्डनका अवकाश रहता है।

अत एव हम देखते हैं कि विद्यानन्दने तत्त्वार्थश्लोकवार्तिकमें (१.१०) नैयायिकादि सभी दार्शनिक संमत प्रमाणलक्षणके खण्डन प्रसंगमें बौद्धसंमत अविसंवादका भी खण्डन किया है। किन्तु उन्होंने स्वयं और अकलंकने भी आप्तमीमांसाकी टीकामें[1] अनेकत्र अविसंवादको प्रमाण लक्षण माना है। अत एव विद्यानन्दको आखिरकार समन्वय भी करना पडा कि अविसंवाद कहो या स्वार्थव्यवसाय तात्पर्यमें कोई भेद नहीं[2]।

---

१. अष्टस० पृ० ७४,२७८। २. अष्टस० पृ० २७९। प्रमाणपरीक्षा पृ० ५३।

अधिपतिके दोषके कारण ही मिथ्याप्रत्यय होता है। अन्य जितने भी दोष हों वे सभी मिलकर इन्द्रियोंमें ही विकार करते हैं। जब तक इन्द्रियाँ विकृत नहीं होतीं तबतक मिथ्याज्ञानका संभव नहीं[1]।

जैन दृष्टिसे आत्माकी मुख्यता है। अत एव उसके अनुसार मुख्य रूपसे प्रमाताका ही दोष भ्रमका निमित्त है। सभी दोष मिलकर प्रमाताको ही विकृत कर देते हैं तब प्रमाता भ्रान्तज्ञान करता है। शुक्तिका मौजुद हो, इन्द्रिय निर्दोष हो, आश्रय भी दोषमुक्त हो फिर भी यदि प्रमाता शुक्तिकामें रजतभान करता है तो वह उसीका दोष है। जहाँ विषय, साधन आदिका दोष हो वहाँ भी वह दोष आत्माकी मोहावस्था ही के कारण अपना कार्य करता है। इस लिये जैन दृष्टि यही मानती है कि अन्य सभी दोष आत्मदोषके सहायक होकर ही मिथ्याप्रत्ययके जनक हैं, पर मुख्यतया जनक आत्मदोष मोह ही है[2]।

मीमांसकोंने इन्द्रिय, मन और बाह्य अर्थ इन तीनोंमेंसे किसी एकके दोषके कारण भ्रान्तज्ञानकी उत्पत्ति मानी है। भ्रान्तज्ञान उत्पन्न हुआ भी हो पर यदि दोषज्ञान हुआ न हो तो पुरुष उस ज्ञानको प्रमाण मान कर ही प्रवृत्त होता है। जब तक बाधक प्रत्यय न हो तब तक भ्रमज्ञान प्रमाण ही माना जाता है। जब बाधक प्रत्यय उत्पन्न होकर मिथ्यात्वकी प्रतीति करा देता है तभी वह प्रवर्तकज्ञान भ्रान्त माना जाता है[3]।

इसी प्रकार अद्वैतवादिओंका कहना है कि मुख्य दोष अविद्या, वासना, माया, अध्यास ही है। उसीके कारण इन्द्रियोंमें विकृति होनेसे भ्रमकी उत्पत्ति होती है।

५—प्रत्यक्षेतर भ्रम।

यहाँ तक जो विवेचन किया गया है वह प्रत्यक्षभ्रम का है। जैनदर्शनमें मति, श्रुत और अवधि इन तीन ज्ञानोंमें विपर्यय होनेकी मान्यता है[4]। अवधिज्ञान पारमार्थिक प्रत्यक्ष है। मतिज्ञान परोक्ष है किन्तु व्यावहारिक दृष्टिसे इन्द्रियजमतिज्ञान प्रत्यक्ष भी कहलाता है। पर श्रुतज्ञान तो परोक्ष ही है। अत एव प्रत्यक्ष और परोक्ष उभय ज्ञानोंमें जैनदर्शनके अनुसार भ्रम का संभव है। इसी बातका स्पष्टीकरण विद्यानन्दने बहुत ही सुंदर ढंगसे किया है[5]।

विद्यानन्दने विपर्ययके सहज और आहार्य ऐसे दो भेद किये हैं। उपदेशके बिना होनेवाला विपर्यय सहज है, जब कि उपदेश से होनेवाला विपर्यय आहार्य है।

---

१. "सर्वैरेव च विभ्रमकारणैः इन्द्रिय-विषय-बाह्याध्मिकाश्रयगतैरिन्द्रियमेव विकर्तव्यम्। अविकृत इन्द्रिय इन्द्रियभ्रान्त्ययोगात्" न्यायबि० टी० पृ० १७। २. "मिथ्यात्वं त्रिषु बोधेषु दृष्टिमोहोदयाद्भवेत्॥ १४॥ यथा सरजसालाबूफलस्य कटुकत्वतः। क्षिप्तस्य पयसो दृष्टः कटुभावस्तथाविधः॥ १९॥ तथात्मनोऽपि मिथ्यात्वपरिणामे सतीष्यते। मत्यादिसंविदां तादृङ्मिथ्यात्वं कस्यचित् सदा॥ २०॥ तत्त्वार्थश्लो० पृ० २५६। ३. "बाधकं हि यत्र ज्ञानमुत्पद्यते 'नैतदेवं, मिथ्याज्ञानम्' इति तदन्यसंयोगे विपरीतं।......यदा हि चक्षुरादिभिरुपहतं मनो भवति, इन्द्रियं वा तिमिरादिभिः, सौक्ष्म्यादिभिर्बाह्यो वा विषयः ततो मिथ्याज्ञानम्। अनुपहतेषु हि सम्यग्ज्ञानम्।......कथं दुष्टादुष्टावगम इति चेत्। प्रयत्नेनान्विच्छन्तो न चेद्दोषमवगच्छेमहि प्रमाणाभावाददुष्टमिति मन्येमहि। तस्माद्यस्य च दुष्टं करणम्, यत्र च मिथ्येति प्रत्ययः, स एवासमीचीनः प्रत्ययो नान्य इति" शाबर० १.१.५। ४. "मतिश्रुतावधयो विपर्ययश्च" तत्त्वार्थ० १.३२। ५. तत्त्वार्थश्लो० पृ० २५७।

मतिज्ञानके अवग्रहादि धारणापर्यंत भेदोंमें जो विपर्यय है वह सहज है क्योंकि उसमें उपदेशकी अपेक्षा नही है। धारणाका एक विशेषभेद स्मृति है उसमें भी सहज विपर्यय है। स्मृति परोक्षज्ञान है। अननुभूत वस्तुका अनुभूतरूपसे स्मरण ही स्मृतिविपर्यय है।

प्रत्यभिज्ञानका भ्रम युगपज्जातशिशुमें स्पष्ट है। या सदृश 'घट'शब्दको सुनकर 'यह वही 'घट'शब्द है जो मैंने पहले सुना था' ऐसा ज्ञान करना प्रत्यभिज्ञानभ्रम है। सादृश्यमें एकताका ज्ञान होनेसे यह भ्रम कहा जाता है। वस्तुतः सभी शब्द वक्ताके प्रयत्नसे उत्पन्न होते हैं किन्तु मीमांसक भिन्न शब्दोंको भी सादृश्यके कारण एक समझ कर नित्य मानता है। अत एव उपर्युक्त प्रत्यभिज्ञान जो मीमांसकको होता है वह प्रत्यभिज्ञाभास है। क्योंकि विषय है तिर्यग्सामान्य किन्तु उसमें वह ऊर्ध्वता सामान्यका बोध करता है।

इसी प्रकार लिङ्गलिङ्गिसंबंधज्ञानरूप तर्क भी विसंवाद होने पर विपरीत कहा जाता है।

स्वार्थानुमानस्थलमें हेत्वाभासजन्य लिङ्गिज्ञान अनुमानका विपर्यय है।

स्मृति, प्रत्यभिज्ञान तर्क और स्वार्थानुमान ये परोक्ष मतिविशेष हैं। उक्त रीतिसे सभी मत्यज्ञान सहज विपर्यय है।

श्रुताज्ञान जो चक्षुरादिमतिपूर्वक है वह सहज विपर्यय है। क्योंकि वह परोपदेशनिरपेक्ष होता है। किन्तु श्रोत्रमतिपूर्वक श्रुताज्ञान आहार्य विपर्यय है, क्योंकि वह उपदेशसापेक्ष है।

श्रुताज्ञानरूप आहार्य विपर्ययके विद्यानन्दने दो भेद किये हैं। एक सद्विषयक और दूसरा असद्विषयक। प्रथमके जो उदाहरण उन्होंने दिये हैं उनमें से कुछ ये हैं–

(१) स्वरूपादि चतुष्टयकी अपेक्षासे सर्व वस्तुओंके सद्रूप होने पर भी शून्यवाद मानना।

(२) अ–ग्राह्यग्राहकभाव होने पर भी विज्ञानवाद।
ब–कार्यकारणभाव होने पर भी ब्रह्माद्वैत।
क–वाच्यवाचकभाव होने पर भी शब्दाद्वैत।

(३) अ–सर्व वस्तुओंमें सादृश्यके होने पर भी तथागत संमत वैसादृश्यवाद।
ब–सर्व वस्तुओंमें एकत्व होने पर भी सर्वथा सादृश्यका स्वीकार।

(४) द्रव्य और पर्यायमें भेदाभेद होने पर भी नैयायिक संमत अत्यन्त भेद।

(५) जीवका अस्तित्व होने पर भी चार्वाक संमत नास्तित्व।

(६) अजीवका अस्तित्व होने पर भी ब्रह्मवाद।

इसी प्रकार असद्विषयक आहार्य विपर्यय के विषयमें विद्यानन्दने ये उदाहरण दिये हैं–

(१) सभी वस्तुएँ पर द्रव्यादिकी अपेक्षासे असत् होने पर भी सदेकान्तवादका स्वीकार।

(२) अ–प्रतीत्यारूढ ग्राह्यग्राहकभाव नहीं होने पर भी योगाचार संमत प्रतीत्यारूढ ग्राह्यग्राहकभाव।

इसी प्रकार उपर्युक्त 'सत्' पक्षके उदाहरणोंसे उलटा असत् पक्षमें घटा लेना चाहिए।

अवधिज्ञानका विपर्यय विभंग नामसे प्रसिद्ध है। उसका सहज विपर्यय ही होता है। क्योंकि वह परोपदेशसापेक्ष नहीं है।

विद्यानन्दने विस्तारसे विपर्ययका विवेचन किया है उसमें जो आहार्य विपर्यय है उसके उदाहरणोंमें सभी दार्शनिकोंके मतसे भेद हो सकता है। क्योंकि जैनोंके मतसे ब्रह्मवाद आहार्य विपर्यय है जब कि ब्रह्मवादके अनुसार भेदवाद ही आहार्य विपर्यय है। इसी प्रकार सभी दार्शनिक स्वस्वशास्त्रजन्य ज्ञानको सम्यग् मानते हैं और अन्यान्य शास्त्रजन्य ज्ञानको विपरीत मानते हैं।

प्रशस्तपादने स्वागम दृष्टिसे ऐसे आहार्य विपर्ययोंका वर्णन किया है और व्योमशिवने उसका पल्लवन किया है – देखो० व्यो० पृ० ५४२।

६ – प्रामाण्यचिन्ता।

जैनदर्शन संमत अनेकान्तवादकी व्यापकतामें ऐसा संदेह किया जाता है कि यदि अनेकान्त सर्वव्यापक है तब प्रमाण भी अप्रमाण होना चाहिए और अप्रमाण भी प्रमाण होना चाहिए। अन्यथा अनेकान्तको सर्ववस्तुव्यापि कैसे कहा जा सकता है?। इस शंकाका समाधान विद्यानन्दने विभज्यवादका आश्रयण करके किया है। उस प्रसंगमें अकलंककी युक्तियोंका[1] आश्रयण करके विद्यानन्दने भ्रम ज्ञानका भी प्रामाण्य सिद्ध किया है। इन्द्रिय-दोषजन्य चन्द्रद्वयदर्शनमें संख्यांशके विषयमें विसंवाद होनेके कारण संख्याज्ञान अप्रमाण है सही पर चन्द्रके स्वरूपांशमें तत्त्वज्ञान – सम्यग्ज्ञान – अविसंवादि ज्ञान होने से, उस अंशमें वह ज्ञान प्रमाण ही है। अत एव कोई भ्रम एकान्ततः भ्रम नहीं कहा जा सकता। ज्ञानोंमें प्रामाण्येतर व्यवस्था प्रायशः संकीर्ण है – **"तेन प्रत्यक्षतदाभासयोरपि प्रायशः संकीर्णप्रामाण्येतरस्थितिरुन्नेतव्या; प्रसिद्धानुपहतेन्द्रियदृष्टेरपि चन्द्रार्कादिषु देशप्रत्यासत्त्याद्यभूताकारावभासनात्, तथोपहताक्षादेरपि संख्यादिविसंवादेपि चन्द्रादिस्वभावतत्त्वोपलम्भात्।"** – अष्टशती का० १०१।

यदि किसी ज्ञानमें प्रामाण्य या अप्रामाण्य नियत नहीं है तब किसी एक ज्ञानको प्रमाण और दूसरेको अप्रमाण कहा जाता है सो कैसे सिद्ध होगा?। इस प्रश्नके उत्तरमें अकलंकने कहा है कि संवाद या विसंवादके प्रकर्षकी अपेक्षासे प्रामाण्य या अप्रामाण्यका व्यवहार किया जाता है। जैसे कस्तुरिकादि द्रव्यमें स्पर्शादि गुणोंकी अपेक्षा गन्धगुणकी मात्रा उत्कट होने से वह गन्धद्रव्य कहा जाता है वैसे ही जिस ज्ञानमें संवादकी अपेक्षा विसंवादकी मात्रा अधिक हो उसे अप्रमाण कहा जाता है। भ्रमज्ञानोंमें संवादकी अपेक्षा विसंवादकी मात्रा अधिक है अत एव व्यवहारमें उन्हें अप्रमाण कहा जाता है – **"तत्प्रकर्षापेक्षया व्यपदेशव्यवस्था गन्धादिद्रव्यवत्"** – अष्टश० का० १०१।

एक और दृष्टिसे भी भ्रममें प्रामाण्याप्रामाण्यका विचार हो सकता है। स्वपरप्रकाशवादी जैन-बौद्ध दृष्टिसे सभी भ्रमज्ञान स्वपरसंवेदि हैं। अत एव वे स्वांशमें प्रमाण और परांशमें अप्रमाण हैं – **"स्वरूपे सर्वमभ्रान्तं पररूपे विपर्ययः"**। प्रमाणवा० अ० मु० पृ० ४१। आप्तमी० का० ८३।

पृ० २३. पं० २८. **'विपरीतख्याति'** विपरीतख्यातिके खण्डन-मण्डनके लिए देखो

---

१. अष्टशती का० १०१। अष्टस० पृ० २७६। तत्त्वार्थश्लो० पृ० १७०।

न्यायकुमुदचन्द्र और उस पर संपादककृत टिप्पणियाँ पृ० ६४–६६ । तथा प्रमेयक० पृ० ५२–५९ ।

पृ० २३. पं० २९. **'स्मृतेः प्रमोषः'** प्राभाकरसंमत स्मृतिप्रमोषका विस्तृत खण्डन सर्वप्रथम प्रज्ञाकरगुप्तने किया जान पडता है । देखो प्रमाणवा० अ० पृ० २१८ । तथा मुद्रित पृ० १८ । तदनन्तर अन्य दार्शनिकोंने भी तदनुसारी खण्डन किया है । देखो– व्यो० पृ० ५३३ । न्यायमं० पृ० १६४ । तत्त्वो० पृ० १७ । तात्पर्य० पृ० ८७ । सन्मति० टी० पृ० २७,३७२ । न्यायकु० पृ० ५२ । स्याद्वादर० पृ० १०४ । शास्त्रदी० पृ० ४९ ।

स्मृतिप्रमोषकी स्थापनाके लिये देखो बृहती० पृ० ६४,६६,७३ । प्रकरणपं० पृ० ३२ ।

पृ० २४. पं० १४. **'वक्ष्यामः'** देखो, § १७.

पृ० २४. पं० १७. **'अलौकिकत्वम्'** अलौकिकख्याति मीमांसकैकदेशीको मान्य है । देखो प्रमाणवा० अ० पृ० २५८ । न्यायमं० पृ० १७२ । कन्दली पृ० १८१ । न्यायकु० पृ० ६४ । स्याद्वादर० पृ० १३४ ।

पृ० २५. पं० ३. **'प्रमाणाभावात्'** सन्मतिटीकामें भेदग्राहक प्रमाणाभावका जो विस्तारसे वर्णन है उसीका संक्षेप शान्त्याचार्यने किया जान पडता है । देखो सन्मति० टी० पृ० २७३, पं० १९ । शब्दसादृश्यके लिये देखो न्यायकु० पृ० १४९ ।

पृ० २५. पं० १०. **'गजविकल्पायते'** हरिभद्रसूरिने योगदृष्टिसमुच्चयमें कुतर्कके उदाहरणमें हस्तिविषयक प्राप्ताप्राप्तविकल्पोंका उल्लेख किया है और उनकी निःसारता बताई है । अत एव विकल्पोंकी निःसारता बतानेके लिये 'गजविकल्पायते' यह प्रयोग रूढ है ऐसा समझना चाहिये । उस ग्रन्थका पाठ यह है– **"जातिप्रायश्च सर्वोऽयं प्रतीतिफलबाधितः । हस्ती व्यापादयत्युक्तौ प्राप्ताप्राप्तविकल्पवत् ॥ ९१ ॥ जातिप्रायश्च दूषणाभासप्रायश्च सर्वोऽयं कुतर्कः । प्रतीतिफलबाधित इति कृत्वा । एतदेवाह– 'हस्ती व्यापादयति' उक्तौ मेण्ठेन । किमिवेत्याह– प्राप्ताप्राप्तविकल्पवत् । कश्चिन्नैयायिकच्छात्रः कुतश्चिदागच्छन् अवशीभूतमत्तहस्त्यारूढेन केनचिदुक्तः 'भोः भोः, त्वरितमपसर; हस्ती व्यापादयति' इति च । तदाऽपरिणतन्यायशास्त्र आह– 'रे रे बठर किमेवं युक्तिबाह्यं प्रलपसि । तथाहि– किमयं प्राप्तं व्यापादयति, किं वाऽप्राप्तमिति । आद्यपक्षे भवत एव व्यापत्तिप्रसङ्गः, प्राप्तिभावात् ।' एवं यावदाह तावद्धस्तिना गृहीतः स कथमपि मेण्ठेन मोचित इति ।"** योगदृ० पृ० ९१ ।

प्राप्ताप्राप्त विकल्पोंके अलावा गजविकल्पोंका एक दूसरा रूप भी वादी देवसूरिने दर्शाया है । और उपसंहारमें कहा है कि इन विकल्पोंसे जैसे हस्तीके स्वरूपका अपलाप नहीं किया जा सकता वैसे ही अप्रामाणिक विकल्पोंसे प्रमाणादिका निरास नहीं किया जा सकता । विकल्प ये हैं– **"किमिदं अन्धकारनिकुरम्बं मूलकान् कवलयति, किं वा वारिवाहोऽयं बलाकावान् वर्षति गर्जति च । यद्वा बान्धवोऽयं– 'राजद्वारे श्मशाने च यस्तिष्ठति स बान्धवः' इति परमाचार्यवचनात् । अथवा योऽयमासन्नमेदिनीपृष्ठप्रतिष्ठायी पुरुषस्तस्य च्छायेयं स्त्यानीभूतेति ॥"** स्याद्वादर० पृ० १४५ ।

पृ० २५. पं० १०. **'भेदः'** भेदसाधकप्रमाणोंके विस्तारके लिये देखो, सन्मति० टी० पृ० २८५ । शब्दसादृश्यके लिये– न्यायकु० पृ० १५३ ।

पृ० २५. पं० १२. **'अभेदः'** तुलना–न्यायकु० पृ० १५४. पं० १३ ।

पृ० २५. पं० १८ **'किञ्च'** इस पंक्तिमें जो पाठशुद्धि की है उसके आधारके लिए देखो–न्यायकु० पृ० १५४. पं० २६ ।

पृ० २५. पं० २३. **'प्रतिपादयिष्यते'**–देखो, का० १६. § २–६ ।

पृ० २५. पं० २४. **'आत्मख्याति'** आत्मख्यातिके समर्थनके लिये देखो, प्रमाणवा० अलं० मु० पृ० २२ । खण्डनके लिये देखो–न्यायमं० पृ० १६४ । तात्पर्य० पृ० ८५ । न्यायकु० पृ० ६२ । स्याद्वादर० पृ० १२८ ।

उपाध्याय यशोविजयजीने ख्यातिवादका एक स्वतंत्र प्रकरण बनाकर अष्टसहस्रीके विवरणमें सन्निविष्ट किया है–**"यशोविजयनामेत्थं साधुर्न्यायविशारदः । स्पष्टं निष्टंकयामास ख्यातीरष्टगरिष्टधीः ॥ १ ॥"**–अष्टस० वि० पृ० ३१८ ।

पृ० २५. पं० २५. **'बाधकं'** तुलना–

**"बाधकः किं तदुच्छेदी किंवा ग्राह्यस्य हानिकृत् ।**
**ग्राह्याभावे ज्ञापको वा त्रयः पक्षाः परः कुतः ॥"**

इन विकल्पोंके द्वारा प्रज्ञाकरने विस्तारसे बाधकका निराकरण किया है–प्रमाणवा० अलं० मु० पृ० ४२ । सन्मति० टी० पृ० १२. पं० १२ ।

पृ० २५. पं० २८ **'चक्रकम्'** देखो–पृ० २१. पं० २२ ।

पृ० २५. पं० २९. **'समानजातीयम्'** ये विकल्प बाधकज्ञानके हैं । संवादकज्ञानके विषयमें भी ऐसे ही विकल्प करनेकी प्रथा है । देखो, सन्मति० टी० पृ० ५. पं० ३५ । और प्रस्तुत ग्रन्थ पृ० २२. § ६–७ ।

पृ० २६. पं० १९ **'निराकरिष्यमाणत्वात्'** । देखो, का० २५ ।

पृ० २६. पं० २२. **'प्रमाणं'** प्रमाणका नियामक तत्त्व क्या हो सकता है–इस प्रश्नकी जैसी चर्चा शान्त्याचार्यने प्रस्तुतमें की है वैसी चर्चा सन्मतिटीकामें अभयदेवने भी विस्तारसे की है–सन्मति० टी० पृ० ५ ।

पृ० २६. पं० २३. **'प्रसिद्धानि'** सिद्धसेन दिवाकरने इस कारिकामें पूर्वपक्ष किया है कि प्रमाण और तत्कृत व्यवहार जब प्रसिद्ध ही है तब प्रमाणशास्त्र या प्रमाणके लक्षणका प्रणयन करना निरर्थक है । फिर उसका उत्तर उन्होंने दिया है कि–

**"प्रसिद्धानां प्रमाणानां लक्षणोक्तौ प्रयोजनम् ।**
**तद्व्यामोहनिवृत्तिः स्याद्व्यामूढमनसामिह ॥"** न्याया० ३ ।

प्रमाण और तत्कृत व्यवहार प्रसिद्ध होने पर भी कुछ लोगोंको तद्विषयक मोह बना ही रहता है । इसी मोहकी व्यावृत्ति करनेके लिये शास्त्ररचना आवश्यक है ।

शान्त्याचार्य वार्तिककार हैं अत एव उन्होंने भी सिद्धसेनके उक्त कथनका स्पष्टीकरण किया है ।

शास्त्रके प्रतिपाद्यके विषयमें शास्त्रकारको सर्वप्रथम ऐसी शंकाका समाधान करना पड़ता है । क्योंकि जितने भी पुरुषकृत आगम होते हैं उनका विषय प्रसिद्धसा ही

होता है[1] । किन्तु शास्त्रकार उस विषयका प्रक्रियाबद्ध वर्णन करता है । यदि प्रत्येक शास्त्रकारकी नवीनता है तो मुख्यतया प्रक्रियामें ही है । यही कारण है कि प्रक्रियाभेदसे शास्त्रभेद हो जाता है ।

यद्यपि प्रमाण सबको प्रसिद्ध है फिर भी जब उसका प्रक्रियाबद्ध वर्णन होने लगा तब मालूम हुआ कि न्यायदर्शनमें उसका जो रूप बताया गया है उससे ठीक विपरीत बात बौद्धदर्शनमें कही गई है । एक ही वस्तुके विचारविषयक दृष्टिकोणमें तथा वस्तुके वर्णनमें भेद हो जानेसे ही दर्शनभेद – शास्त्रभेद हुआ है। वस्तुतः वस्तुके भेदसे शास्त्र – दर्शनभेद नहीं है किन्तु वस्तुके विचार व वर्णनभेदसे शास्त्रभेद है । अत एव सभी शास्त्रकार समझते हैं कि 'यद्यपि सभी लोक किसी एक वस्तुके विषयमें अपने आपको सम्यक्प्रतीतिसंपन्न समझते हैं फिर भी उनकी वह प्रतीति मिथ्या है । और उस मिथ्याप्रतीतिको दूर करना ही हमारा काम है ।' इसी समझके बलपर वे अपने माने हुए वस्तुके रूपका स्वशास्त्रमें वर्णन करते हैं और दूसरोंके माने हुए वस्तुके रूपका निराकरण करते हैं[2] ।

अत एव वस्तुतः देखा जाय तो शास्त्रोंमें विद्याकी अपेक्षा अविद्याका ही विलास, अधिक मात्रामें होता है । इस सत्यका स्वीकार भर्तृहरिने दृढताके साथ किया है ।

**"शास्त्रेषु प्रक्रियाभेदैरविद्यैवोपवर्ण्यते ।**
**अनागमविकल्पा तु स्वयं विद्योपवर्ण्यते ॥"** वाक्य० ३. पृ० ४८९ ।

यदि शास्त्रोंमें अविद्याका विलास है तो तब उससे सत्यका दर्शन कैसे हो सकता है, और मोहको दूर करनेके लिये शास्त्रोंके प्रणयनकी बात भी कैसे संगत हो सकती है – इस प्रश्नका उत्तर भी स्वयं भर्तृहरिने ही दिया है कि – **"असत्ये वर्त्मनि स्थित्वा ततः सत्यं समीहते"** – वाक्य० २.२४० ।[3] भावोंका जैसा वर्णन किया जाता है वे वस्तुतः वैसे नहीं होते हैं[4] किन्तु इस असत्य वर्णनके मार्गसे ही परमार्थतक पहुंचना सहज है । परमार्थको देखनेमें स्वयं असमर्थ ऐसे पुरुषोंके लिये शास्त्र चक्षुका काम देते हैं – **"शास्त्रं चक्षुरपश्यताम् ।"** वाक्य० ३. पृ० ४८९ ।

जब योगीतर सामान्य जन तत्त्वके चिंतन पथ पर विचरण करने लगता है तब यदि वह केवल अपने ही तर्कबल पर भरोसा रखकर चले तो संभव है कि वह परमार्थ जाननेमें धोखा खा जाय । अत एव यदि वह दूसरोंके अनुभवोंको जान ले तो उसकी प्रज्ञा विवेकयुक्त बने और उसके बल पर वह परमार्थको सहज ही में पा सके । दूसरोंके अनुभवोंके भंडार शास्त्र ही

---

१. देखो, न्यायमं० पृ० १,५ । प्रमाणमी० पृ० १ । २. तुलना – "धर्मः प्रसिद्धो वा स्यादप्रसिद्धो वा ? । स चेत् प्रसिद्धः, न जिज्ञासितव्यः । अथाप्रसिद्धो नतराम् । तदेतदनर्थकं धर्मजिज्ञासाप्रकरणम् । अथवाऽर्थवत् । धर्मं प्रति हि विप्रतिपन्ना बहुविदः केचिदन्यं धर्ममाहुः, केचिदन्यम् । सोऽयमविचार्य प्रवर्तमानः कंचिदेवोपाददानो विहन्येत, अनर्थं च ऋच्छेत् । तस्माद्धर्मो जिज्ञासितव्य इति" – शाबर० १.१.१. । प्रमाणवा० अलं० पृ० ३७ । व्यो० पृ० १९० । तत्त्वार्थश्लो० पृ० २ । कदली० पृ० २० । ३. तुलना करो – समयसार गाथा ८ । "यद्यपि नामायं संवृत्या व्यवहारः तथापि न तावता क्षतिः । गजनिमीलनेन तावदयं व्यवहारः प्रवर्त्यताम् । पुनरयमपि निरूप्यमाणो विशीर्यत एव ।" प्रमाणवा० अलं० मु० पृ० ४७ । ४. "भावा येन निरूप्यन्ते तद्रूपं नास्ति तत्त्वतः" – प्रमाणवा० २.३६० ।

हैं। इस दृष्टिसे भी शास्त्ररचना और उसका अभ्यास, अविद्याका विलास होते हुए भी, उपयोगी है[1]।

पृ० २७. पं० ३. 'विषयदोषः' तुलना–"तिमिराशुभ्रमणनौयानसंक्षोभाद्यनाहितविभ्रमं" इत्यादि न्यायबिन्दु सूत्र की टीका देखनी चाहिए जिसमें नाना प्रकारके दोषोंका वर्णन किया गया है। तथा देखो, सन्मति० टी० पृ० ३, पं० २२।

पृ० २७. पं० १५. 'शक्तिः' शक्ति वस्तुका सामर्थ्य है। बीजका सामर्थ्य अंकुरजननमें है, वह्निका सामर्थ्य दाहमें है, विषका सामर्थ्य मारणमें है, शब्दका सामर्थ्य अर्थप्रकाशनमें है, परशुका सामर्थ्य छेदनमें है–इस प्रकार सामर्थ्यके विषयमें तो किसी दार्शनिकका मतभेद नहीं है, किन्तु वह सामर्थ्य क्या है, उसका स्वरूप क्या है, सामर्थ्यका समर्थके साथ क्या सम्बन्ध है, सामर्थ्यका ग्रहण किस प्रमाणसे होता है, इत्यादि बातोंमें नाना मतभेद देखे जाते हैं। अत एव यहाँ शक्तिके विषयमें निम्न लिखित मुद्दों पर विचार किया जाता है–

१–शक्तिकी कल्पनाका बीज।

२–शक्तिका स्वरूप।

३–शक्तिग्राहक प्रमाण।

१–शक्तिकी कल्पनाका बीज।

संसारमें नाना प्रकारके कार्योंकी उत्पत्ति देखी जाती है। उत्पत्तिमें भी व्यवस्था देखी जाती है। जैसा कारण हो वैसा ही कार्य होता है। जिस किसी कार्य की जिस किसी कारणसे उत्पत्ति नहीं होती, किन्तु अमुक कार्यकी उत्पत्ति अमुक कारणसे ही होती है। यदि पट बनाना हो तब तन्तुका ही ग्रहण आवश्यक होता है, और घट बनाना हो तो मृत्तिकाका। इस व्यवस्थाके मूलमें ही शक्तिकी कल्पनाका बीज है[2]।

२–शक्तिका स्वरूप।

कार्यकारणभावका विचार दार्शनिकोंने दो प्रकारसे किया है। अद्वैतवादिओंके मतसे कार्यकारणभाव व्यावहारिक सत्य है, संवृतिसत्य है, पारमार्थिक सत्य नहीं। बाह्यार्थवादिओंके मतसे ही कार्यकारणभाव पारमार्थिक सत्य है। अत एव कार्यकारणभावकी व्यवस्थामेंसे ही फलित होनेवाली शक्तिके स्वरूपके विषयमें भी दार्शनिकोंके दो मन्तव्य हों यह स्वाभाविक ही है। अद्वैतवादिओंके मतसे शक्तिस्थानापन्न अविद्या, माया, वासना[3] या मिथ्यात्व है। उसका स्वरूप सामान्यतः अनिर्वचनीय है। वह न सत् है न असत्, न उभयरूप है न अनुभयरूप। बाह्यार्थवादिओंके मतसे शक्ति अनिर्वचनीय नहीं किन्तु पारमार्थिक वस्तु है।

माध्यमिक बौद्धने सभी व्यवहारोंको अविचारित रमणीय माना है। भावोंको उसने सर्व

---

१. "प्रज्ञा विवेकं लभते भिन्नैरागमदर्शनैः। कियद्वा शक्यमुन्नेतुं स्वतर्कमनुधावता॥ ४९२ ॥ तत्तदुत्प्रेक्षमाणानां पुराणैरागमैर्विना। अनुपासितवृद्धानां विद्या नातिप्रसीदति ॥ ४९३ ॥" वाक्य० ३।
२. श्लोकवा० शून्यवाद २५३,२५४। न्यायकु० पृ० १५८. पं० १३। पृ० १६०. पं० १७।
३. "वासनैव च युष्माभिः शक्तिशब्देन गीयते" श्लोक० शून्य० २५६।

स्वभावशून्य माना है[1]। अत एव भाव उत्पादादिधर्मशून्य होनेसे उसमें कार्यकारणभावको वस्तुतः अवकाश नहीं रहता । अनाद्यविद्यावासनाके कारण सब व्यवहार चलते हैं । अत एव शून्यवादीके मतसे कार्यकारणभावकी नियामिका—शक्ति नहीं, किन्तु अविद्या या वासना ही है[2]। अर्थात् वासना ही शक्तिस्थानापन्न है ।

शब्दाद्वैतीके मतसे सकल प्रपञ्चके मूलमें एकमात्र शब्द ही है । सकल बाह्य-आभ्यन्तर वस्तुओंका समन्वय एक शब्दब्रह्ममें ही होता है[3]। शब्दब्रह्मकी नाना शक्तिओंके कारण नाना कार्य दिखाई देते हैं। और नानाशक्तिके कारण ही एक ही ब्रह्म नाना दिखाई देता है । वस्तुतः नानात्व शक्तिमें होने पर भी ब्रह्ममें आरोपित होता है ये शक्तियाँ अनिर्वाच्य हैं[4]। वस्तुतः वेदान्तिओंकी अविद्या—माया और वैयाकरणोंकी शक्तियोंमें मौलिक भेद नहीं । अत एव प्रभाचन्द्राचार्यने शब्दाद्वैतिओंके पूर्वपक्षमें आविर्भावादि भेदप्रपञ्चकी घटनाको अविद्यामूलक[5] बताते हुए जो उसके समर्थनमें बृहदारण्यकवार्तिककी कारिका उद्धृत की है वह असंगत नहीं ।

धर्मकीर्तिने सभी प्रकारके सम्बन्धका निषेध करते समय खास कर कार्यकारणभावका निषेध किया है । उनका कहना है कि दर्शनादर्शनकृतविकल्पका विषय ही कार्यकारणभाव है अत एव वह अवस्तु होनेसे पारमार्थिक नहीं । विकल्पका मूल वासनामें है अर्थमें नहीं । अत एव कार्यकारणभावकी व्यवस्था वासनासे सिद्ध है[6]।

धर्मकीर्तिके अनुगामी प्रज्ञाकरगुप्तने कहा है कि जितने भी कार्य हैं वे सब, कार्य होनेके कारण ही, स्वप्नदर्शनके कार्योंकी तरह वासनाकृत हैं । ईश्वर हो या कर्म, प्रधान हो या अन्य कुछ, सभी की कल्पना वासनामूलक है । न्यायी ईश्वरको मानकर भी यदि जगतमें वैचित्र्य लाना हो तो वासनाको बिना माने काम चल नहीं सकता । अत एव ईश्वर, प्रधान या कर्म इन सभी नदीओं का स्रोत वासनासमुद्रमें मिलकर एक हो जाता है यही मानना चाहिए—

**"कार्यत्वात् सकलं कार्यं वासनाबलसंभवम् ।**
**कुम्भकारादिकार्यं वा स्वप्नदर्शनकार्यवत् ॥**

---

१. "मध्यमाप्रतिपत् सैव सर्वधर्मनिरात्मता" न्यायकु० पृ० १३१ में उद्धृत । २. "न स्वतो नापि परतः न द्वाभ्यां नाप्यहेतुतः । उत्पन्ना जातु विद्यन्ते भावाः क्वचन केचन ॥" माध्य० प्रत्य० का० १ । महायानविं० १८ । "यथा माया यथा स्वप्नो गन्धर्वनगरं यथा । तथोत्पादस्तथा स्थानं तथा भङ्ग उदाहृतः ॥" माध्य० संस्कृ० का० ३४ । महायानसू० पृ० ६२ । लंकावतार पृ० १११ । "परमार्थेन नोत्पादो निरोधोऽपि न तत्त्वतः । बुद्ध आकाशवत् तद्वत् सत्त्वा अप्येकलक्षणाः ॥" महायानविंशक २ । ३. "न सोऽस्ति प्रत्ययो लोके यः शब्दानुगमादृते । अनुविद्धमिवाभाति सर्वं शब्दे प्रतिष्ठितम् ॥" वाक्य० १.१२४ । ४. "एकमेव यदाम्नातं भिन्नशक्तिव्यपाश्रयात् । अपृथक्त्वेऽपि शक्तिभ्यः पृथक्त्वेनेव वर्तते ॥" वही १.२ । "एकस्य सर्वबीजस्य ब्रह्मणः तत्त्वान्यत्वाभ्यां सत्त्वासत्त्वाभ्यां चानिर्वाच्या शक्तिरूपा"—वाक्य० टी० १. ४ । ५. न्यायकु० पृ० १४१ । ६. "कार्यकारणभावोऽपि तयोरसहभावतः । प्रसिध्यति कथं द्विष्ठोऽद्विष्ठे संबन्धता कथम् ॥ दर्शनादर्शने मुक्त्वा कार्यबुद्धेरसंभवात् । कार्यादिश्रुतिरप्यत्र लाघवार्थं निवेशिता ॥ एतावन्मात्रतत्त्वार्थाः कार्यकारणगोचराः । विकल्पा दर्शयन्त्यर्थान् मिथ्यार्थान् घटितानिव ॥" इत्यादि सम्बन्धपरीक्षा । प्रमेयक० पृ० ५१० । स्याद्वादर० पृ० ८१४-८१७ ।

प्रधानमीश्वरः कर्म यदन्यदपि कल्प्यते।
वासनासङ्गसम्मूढचेतःप्रस्यन्द एव सः॥
प्रधानानां प्रधानं तद् ईश्वराणां तथेश्वरम्।
सर्वस्य जगतः कर्त्री देवता वासना परा॥
अशक्यमन्यथा कर्तुमत्र शक्तिः कथं मता।
वासनाबलतः सोऽपि तस्मादेवं प्रवर्तते॥
इति प्रधानेश्वरकर्तृवादनद्यः सदा शीघ्रवहाः प्रवृत्ताः।
विशन्त्य एवाद्वयतां प्रयान्ति तद्वासनामेयसमुद्रमेव॥"

प्रमाणवा० अ० मु० पृ० ७५।

शंकराचार्यने ईश्वर की सर्वशक्तिमत्ताको व्यावहारिकसत्य कहा है, आविद्यक कहा है। और कहा है कि जब विद्यासे आत्मामें सर्व उपाधिओंका नाश हो जाता है तब परमार्थतः ईश्वरमें सर्वज्ञत्व, सर्वशक्तिमत्त्व आदि व्यवहारोंका अभाव हो जाता है।[1]

शंकराचार्यके मतसे शक्ति, माया, और प्रकृति में कोई भेद नहीं। शक्ति ही सर्वप्रपञ्चकी बीजभूत है। और ईश्वरमें शक्ति होने पर भी ईश्वरसे उसका अत्यन्त भेद है। क्योंकि ईश्वर सत्य है तब शक्ति, माया या प्रकृति मिथ्या है–

**"सर्वज्ञस्येश्वरस्यात्मभूते इवाविद्याकल्पिते नामरूपे तत्त्वान्यत्वाभ्यामनिर्वचनीये संसारप्रपञ्चबीजभूते सर्वज्ञस्येश्वरस्य माया शक्तिः प्रकृतिरिति च श्रुतिस्मृत्योरभिलप्येते, ताभ्यामन्यः सर्वज्ञः ईश्वरः।" शां० ब्रह्म० २.१.१४।**

इन सभी अद्वैतवादिओंसे ठीक विपरीत मार्ग बाह्यार्थवादिओंका है। उनके मतसे कार्यकारणभावकी व्यवस्था पारमार्थिक होनेसे शक्ति भी पारमार्थिक है। किन्तु शक्तिके स्वरूपके विषयमें इन सभीमें ऐकमत्य नहीं।

वैशेषिकोंके मतसे पृथिव्यादि द्रव्योंमें समवायसम्बन्धसे सम्बद्ध पृथिव्यादि जाति और अन्त्यतन्तुसंयोगादि चरमसहकारिरूप दो प्रकारकी शक्ति मानी गई है। सारांश यह है कि यदि पृथ्वीमें पृथ्वीत्व न हो तो पार्थिवकार्य सम्पन्न नहीं हो सकता अत एव पृथ्वीत्व ही शक्ति है। इसी प्रकार पृथ्वीत्वके होने पर भी यदि पार्थिव पटकी उत्पत्ति इष्ट है तब अन्त्यतन्तु-संयोगरूप चरमसहकारि कारण अवश्य चाहिए। अत एव इसे भी शक्ति मानना चाहिए। क्योंकि जिस प्रकार पृथ्वीत्वके बिना कार्य सिद्ध नहीं होता वैसे अन्त्यतन्तुसंयोगके बिना भी कार्यसिद्धि नहीं।

वैशेषिकोंके मतसे पदार्थ और उसका सामर्थ्य अत्यन्त भिन्न हैं क्योंकि उनके मतसे द्रव्य, जाति और गुणका अत्यन्त भेद है[2]।

यही मत नैयायिकोंको भी इष्ट है[3]।

---

१. "तदेवं अविद्यात्मकोपाधिपरिच्छेदापेक्षमेवेश्वरस्येश्वरत्वम्, सर्वज्ञत्वं सर्वशक्तिमत्त्वं च, न परमार्थतो विद्यापास्तसर्वोपाधिस्वरूपे आत्मनीशित्रीशितव्यसर्वज्ञत्वादिव्यवहार उपपद्यते।" – शां० ब्रह्म० २.१.१४।

२. व्यो० पृ० १९३। ३. न्यायमं० पृ० ३८,६५। तात्पर्य० पृ० ३७,१०३। न्यायकु० पृ० १५९।

मीमांसकोंने पदार्थके स्वरूपसे अतिरिक्त–पदार्थगत जाति या सहकारि साकल्यसे अतिरिक्त शक्तिनामक एक अतीन्द्रिय स्वतन्त्र पदार्थकी कल्पना की है।

बीजके होने पर अंकुरोत्पत्ति होती है और बीजके अभावमें नहीं होती–ऐसा अन्वय व्यतिरेक देख कर बीजको अंकुरका कारण माना जाता है। किन्तु यदि बीज मूषिकाघ्रात हो तब बीजके स्वरूपमें और सहकारिओंमें किसी भी प्रकारकी त्रुटि न होने पर भी उस बीजसे अंकुरोत्पत्ति नहीं होती अत एव मानना पडता है कि बीज अंकुरोत्पत्तिमें अकारण भी है। एक ही वस्तु कारण और अकारण नहीं हो सकती। अत एव यदि यह माना जाय कि कार्यकी उत्पत्ति तत्तत् बीजादि वस्तुओंसे नहीं किन्तु तद्गत अतीन्द्रिय शक्तिसे ही होती है–तब ही पूर्वोक्त विरोधका निरास हो सकता है। बीजादिमें जब तक शक्ति अखण्डित रहती है अंकुरोत्पत्ति हो सकती है और जब मूषिकाघ्राणसे या और किसी कारणसे उस शक्तिका नाश हो जाता है तब कार्य उत्पन्न नहीं होता[1]।

इसी युक्तिके आधार पर वह्निमें दाहशक्तिका भी समर्थन मीमांसकोंने किया है। मणि-मन्त्रादिसे अग्निकी शक्तिका जब उपघात होता है तब अग्निका स्वरूप अखण्डित होने पर भी वह दाहकार्य उत्पन्न नहीं कर सकती। अत एव दाहजनक अग्नि नहीं किन्तु अग्निगत अतीन्द्रिय शक्ति ही है[2]।

इन्हीं युक्तिके बलसे तथा अन्य युक्तिओंके बलसे[3] नैयायिकसंमत द्रव्यादि सभी पदार्थोंसे अतिरिक्त अतीन्द्रिय ऐसे शक्तिनामक स्वतंत्र पदार्थकी मीमांसकोंने कल्पना की है।

मीमांसक वस्तुतः वैशेषिकादिकी तरह बाह्य पदार्थोंका विवेचन करनेके लिये प्रवृत्त नहीं हुआ है किन्तु कर्मकाण्डका समर्थन करना ही उसका मुख्य ध्येय है। उस समर्थनमें जहाँ पदार्थ विवेचनाका प्रसंग आ जाता है वह उसे करता है। शक्तिको इस प्रकार स्वतन्त्र पदार्थ माननेकी आवश्यकता उसे कैसे हुई इस बातका पता हमें मीमांसकसंमत 'अपूर्वकी' कल्पनाका समर्थन देख कर लग सकता है[4]।

याग कर्म होनेसे क्षणिक है अत एव प्रश्न हुआ कि यागसे होनेवाला स्वर्गादि फल तो मृत्युके बाद होगा, और मृत्यु पर्यंत यागकी अवस्थिति नहीं, तब यागसे स्वर्गकी उत्पत्ति होगी कैसे?। इस प्रश्नके उत्तरमें मीमांसकने अपूर्वकी[5] कल्पना की है। याग नष्ट हो जाता है फिर भी यागसे एक 'अपूर्व' उत्पन्न होता है, जिससे स्वर्गकी उत्पत्ति होगी।

कुमारिलने कहा है कि कर्मके अनुष्ठानसे पहले, पुरुष और याग स्वर्गकार्यको उत्पन्न करनेमें अयोग्य होते हैं। उसी अयोग्यताका निरास करके पुरुष और क्रतुमें योग्यताको उत्पन्न

---

१. शास्त्रदी० पृ० ८०। २. प्रकरणपं० पृ० ८१। ३. "न द्रव्यं गुणवृत्तित्वात्, गुणकर्मबहिष्कृता। सामान्यादिषु सत्त्वेन सिद्धा भावान्तरं हि सा॥"–संग्रहश्लोक न्यायली० पृ० २२। ४. "एवं यागादेरपूर्वस्वर्गादिसाधनशक्तिकल्पनमूहनीयम्" शास्त्रदी० पृ० ८०। ५. "अपूर्वं पुनरस्ति यत आरम्भः शिष्यते 'स्वर्गकामो यजेतेति'। इतरथा हि विधानमनर्थकं स्यात्, भङ्गित्वात् यागस्य। यद्यन्यदनुत्पाद्य यागो विनश्येत् फलमसति निमित्ते न स्यात्। तस्मादुत्पादयतीति।" शाबर० २.१.५। "फलाय विहितं कर्म क्षणिकं चिरभाविने। तत्सिद्धिर्नान्यथेत्येवमपूर्वं प्रतिगम्यते॥" तन्त्र० २.१.५।

करना यह अनुष्ठानका कार्य है–यह बात सभीको स्वीकार करनी होगी क्योंकि यदि ऐसा न हो तो याग करना न करना तुल्य होगा। यही योग्यता 'अपूर्व' शब्दसे कही जाती है[1]।

[2]संस्कार, योग्यता, सामर्थ्य, अपूर्व, शक्ति ये एकार्थक हैं फिर भी 'अपूर्व' शब्दका प्रयोग लौकिक कर्म जन्य शक्तिके लिये नहीं होता है सिर्फ वेदबोधित कर्मजन्य शक्तिके लिये ही होता है[3]।

कुमारिलने एक दूसरा समाधान भी किया है। उनका कहना है कि शक्तिद्वारा फलकी सिद्धि होती है अथवा फल ही सूक्ष्मशक्तिरूपसे उत्पन्न होता है। कोई भी कार्य हो वह हठात् उत्पन्न नहीं होता किन्तु क्रमशः सूक्ष्मतम, सूक्ष्मतर और सूक्ष्मरूपसे स्थूलरूपमें आविर्भूत होता है। दूधसे दधि हठात् नहीं बन जाता किन्तु दधि अपने अनेक सूक्ष्मरूपों का अनुभव करके नियतकालमें स्थूल दधिरूपको धारण करता है। इसी प्रकार यागसे भी अपने सूक्ष्मतम रूपमें–शक्तिरूपमें स्वर्ग उत्पन्न होता है और कालके परिपाकसे वह स्थूलरूपमें आविर्भूत होता है–ऐसा मानना चाहिए[4]।

मीमांसकोंने शक्ति दो प्रकारकी मानी है। एक सामान्य शक्ति और दूसरी विशेष। सभी पदार्थोंमें अर्थक्रियाका जो सामर्थ्य है वह सामान्य शक्ति है और नियतकार्योंको उत्पन्न करनेवाली शक्तियाँ विशेष शक्तियाँ हैं। अपूर्व भी एक विशेष शक्ति है[5]।

अपूर्व सक्रिय भी है और निष्क्रिय भी। चलनादि क्रिया अपूर्वमें नहीं अत एव निष्क्रिय है और कर्ताके साथ सम्बन्धमात्रसे वह कर्ताको देशान्तरादिमें ले जाने आदि क्रिया करता है अत एव वह सक्रिय भी है[6]।

शक्ति कहाँ रहती है–उसका आश्रय क्या है इसका भी उत्तर कुमारिलने दिया है कि शक्ति प्रत्यक्षगम्य तो है नहीं। वह कार्यानुमेय है अत एव जहाँ मानना उपयुक्त हो वहीं मानना चाहिए[7]। स्वर्गका जनक कर्म है अत एव स्वर्गजनकत्वशक्ति कर्मकी है फिर भी उसका आश्रय कर्म ही हो यह आवश्यक नहीं क्योंकि कर्म तो क्षणिक होनेसे अनन्तर क्षणमें नष्ट हो जाता है। अत एव उसका आश्रय कर्म नहीं किन्तु आत्मा ही मानना चाहिए[8]।

---

१. "कर्मभ्यः प्रागयोग्यस्य कर्मणः पुरुषस्य वा। योग्यता शास्त्रगम्या या परा साऽपूर्वमिष्यते ॥" तन्त्र० २.१.५। २. नैयायिकसंमत 'संस्कार' का जो रूप है वह शक्ति नहीं है। तथापि कुमारिलने शक्तिके लिये संस्कारशब्दका प्रयोग किया है–"यदि हि अनाहितसंस्कारा एव यागा नश्येयुः।" तन्त्र० पृ० ३९६। ३. तन्त्रवा० पृ० ३९५। ४. "यागादेव फलं तद्धि शक्तिद्वारेण सिध्यति। सूक्ष्मशक्त्यात्मकं वा तत् फलमेवोपजायते"–तन्त्रवा० पृ० ३९५। कुमारिलसंमत प्रस्तुत बातका समर्थन पढते समय जैनोंकी नैगमनयसंमत विचारधारा उपस्थित होती है। ५. "सर्वत्र शक्तिसामान्योपलम्भात् तद्विशेषमात्रत्वाच्च अपूर्वस्य।" तन्त्र० पृ० ३९७। ६. "सत्यपि चास्य चलनादिक्रियारहितत्वे कर्तृसम्बन्धमात्रेण तद्देशान्तरप्रापणादिक्रियासम्बन्धाभ्युपगमान्निष्क्रियतानुपालम्भः।" तन्त्र० पृ० ३९७। ७. "शक्तिः कार्यानुमेयत्वात् यद्गतैवोपयुज्यते। तद्गतैवाभ्युपेतव्या स्वाश्रयान्याश्रयापि वा ॥" तन्त्र० पृ० ३९८। शास्त्रदी० पृ० ८०। ८. "यदि स्वसमवेतैव शक्तिरिष्येत कर्मणाम्। तद्विनाशे ततो न स्यात् कर्तुस्तु न भवति।" वही।

अग्निआदिको दाहकादि शक्तिका आश्रय मानने पर कोई आपत्ति आती नहीं अत एव उसका आश्रय अग्नि आदिको मानना चाहिए।

शक्ति कर्मकी है और वह रहती आत्मामें है यह कैसे संभव है? । इस प्रश्नके उत्तरमें कुमारिल ने कहा है कि क्रिया और आत्माका अत्यन्तभेद नहीं[1] अत एव कर्म की शक्ति आत्मामें रह सकती है। शक्ति स्वयं कार्यक्षम हो इतना ही पर्याप्त नहीं है किन्तु स्वाश्रय भी कार्यक्षम होना चाहिए। अत एव नष्ट कर्म अशक्त होनेसे आत्मा को ही शक्त–शक्तियुक्त मानना चाहिए।

अपूर्व अमूर्त है। अमूर्तमें आश्रयाश्रयिभावका कोई विरोध नहीं। आत्मा और सुखादि अमूर्त होने पर भी उनमें जैसे आश्रयाश्रयिभाव है वैसे ही अमूर्त शक्ति और आत्मा का भी आश्रयाश्रयिभाव घट सकता है–तन्त्र० पृ० ३९८।

मीमांसकोंके इस अपूर्वकी तुलना जैन सम्मत भावकर्मसे करना चाहिए। भावकर्म भी अतीन्द्रिय और अमूर्त है। द्रव्यकर्मजन्य[2] होने पर भी वह आत्मा का धर्म है। जैसे मीमांसकों ने कर्म–क्रिया को आत्मासे अभिन्न माना है वैसे जैनोंने भी द्रव्यकर्मको आत्मासे कथञ्चिदभिन्न माना है। मीमांसकोंने अपूर्वको जैसे कर्म जन्य माना है वैसेही भावकर्म को–जैनोंने द्रव्य-कर्मजन्य माना है। मीमांसकोंने जैसे अपूर्वको फलजननमें समर्थ माना है वैसे ही जैनोंने भावकर्म को विशिष्ट फलजनक माना है।

प्रभाकरानुगामी शालिकनाथका कहना है कि शक्तिका आश्रय यदि नित्य है[3] तो वह नित्य होगी और यदि अनित्य है तो अनित्य होगी। अनित्य शक्तिकी उत्पत्ति आश्रयके कारणों से ही होती है।

जिस वस्तुसे कभी कार्योत्पत्ति न हो वहाँ शक्ति का नाश माना जाता है और वस्तुका भी नाश माना जाता है। किन्तु कुछ कालके लिये कार्योत्पत्ति न हो तो शक्तिका अभिभव मानना चाहिए, नाश नहीं। जैसे मणिमन्त्रादि से दाहक शक्तिका कुछ कालके लिये अभिभव होता है नाश नहीं[4]।

शास्त्रदीपिकाकारके मतसे मन्त्रादिसे शक्तिका अभिभव नहीं किन्तु नाश होता है।

मीमांसकोंके मतसे वस्तुके साथ शक्तिका भेदाभेद है–तत्त्वसं० का० १६१४।

नैयायिक संमत संस्कार और उक्त शक्तिका भेद यह है कि नित्याश्रय संस्कार अनित्य है तब नित्याश्रया शक्ति नित्य है। अनित्याश्रय संस्कार स्वाश्रयातिरिक्त कारण जन्य है तब शक्ति स्वाश्रयकारणातिरिक्त कारण जन्य नहीं[5]–ऐसा शालिकनाथका मन्तव्य है। किन्तु ऐसा मानने पर शक्ति और तदाश्रयकी भेदरेखा नहिंवत् हो जाती है।

सुखादिसे शक्तिके भेदको स्पष्ट करनेवाला निम्न लिखित श्लोक प्रसिद्ध है–

"सुखमाह्लादनाकारं विज्ञानं मेयबोधनम्।
शक्तिः क्रियानुमेया स्याद् यूनः कान्तासमागमे॥"[6]

---

१. "क्रियात्मनोरत्यन्तभेदाभावात्" वही। २. जैन मतानुसार भावकर्म द्रव्यकर्मका जनक भी है। ३. नित्य आत्माकी स्वशक्ति नित्य होगी किन्तु कर्मजन्य अपूर्व शक्ति यद्यपि आत्माश्रित है फिर भी अनित्य ही है यह अपवाद है। ४. प्रकरणपं० पृ० ८२। ५. प्रकरणपं० पृ० ८२। "न हि स्वतोऽसती शक्तिः कर्तुमन्येन शक्यते"–श्लोक० सूत्र० २.४७। ६. अष्टस० पृ० ७८, सन्मति० टी० पृ० ४७८, स्याद्वादर० पृ० १७८ इत्यादिमें उद्धृत।

जैनोंने भी मीमांसकोंकी तरह अतीन्द्रिय शक्ति का समर्थन किया है। और नैयायिकके मतका खण्डन किया है[1]।

जैनोंके मतसे शक्तिकी कल्पना क्यों आवश्यक है इसे ठीक समझनेके लिये जैन संमत वस्तुस्वरूपको समझना होगा। जैनोंके मतसे उत्पाद, व्यय और ध्रौव्ययुक्त वस्तु ही सत् है। ध्रौव्यांशको द्रव्य कहा जाता है। उत्पाद और व्यय—ये पर्याय हैं। वस्तुमें उत्पादशील और विनश्वर अनन्त पर्याय हैं। वे सभी पर्याय अर्थपर्याय और व्यञ्जनपर्यायके अन्तर्गत हैं। वस्तुके अतीन्द्रिय पर्यायोंको अर्थपर्याय कहा जाता है और स्थूल पर्यायोंको व्यञ्जन पर्याय कहा जाता है[2]। अर्थपर्याय ही शक्तिके नामसे व्यवहृत होते हैं। क्योंकि इन पर्यायोंके कारण ही अर्थ नाना कार्योंके उत्पादनमें समर्थ समझा जाता है। शक्तिमत्—वस्तु अपने व्यञ्जन पर्याय—स्थूलरूपमें ही हमारी इन्द्रियोंका विषय बनती है किन्तु जो उसका सूक्ष्मस्वरूप है—अर्थात् अनन्तसामर्थ्य रूप जो उसका स्वरूप है उस रूपसे वह हमारे प्रत्यक्षका विषय नहीं अत एव शक्तिको अतीन्द्रिय कहा जाता है।

यदि इन अर्थपर्यायोंको—शक्तिओंको अनेक माना न जाय तो एक ही वस्तुको अनेक कार्योंमें समर्थ माना नही जा सकता[3]। व्यञ्जनपर्याय ही अर्थपर्याय नहीं हो सकते क्योंकी उनका स्वरूप तो प्रत्यक्ष है किन्तु अर्थपर्यायका बोध तो किसी कार्यको देखकर ही अनुमानसे होता है—स्याद्वादर० पृ० ३०६।

वस्तुके साथ पर्यायोंका भेदाभेद होने से जैनोंके मतसे शक्तिका पदार्थसे भेदाभेद समझना चाहिए—स्याद्वादर० पृ० ३०६।

शक्ति द्रव्यरूपसे नित्य और पर्यायरूपसे अनित्य है—वही० पृ० ३०४। शक्तिका कारण पदार्थस्वरूप ही है।

सांख्य सत्कार्यवादी हैं। अत एव वे कारण को ही शक्तिसंपन्न मानते हैं। कार्यकी अव्यक्तावस्था का ही दूसरा नाम शक्ति है[4]। तैलके लिये उपादान तिल है अर्थात् तैलके लिये तिल शक्त है और दूसरा पदार्थ अशक्त है इसका मतलब यही है कि तिलमें ही तैल अव्यक्तावस्थामें है। वस्तुतः तिल और शक्तिका भेद नहीं। शक्ति कारणात्मक है।

इस विषयमें वेदान्त और सांख्यमें कोई भेद नहीं। व्यवहारमें जहाँ किसी कारणको किसी कार्यमें शक्त माना जाता है वहाँ शंकराचार्यने शक्तिको कारणात्मक ही बताया है[5]।

---

१. तत्त्वार्थश्लो० पृ० ५९-६०। सन्मति० टी० पृ० २५४। न्यायकु० पृ० १५८। स्याद्वादर० पृ० २८७। २. "अर्थव्यञ्जनपर्यायैः शक्तिव्यक्तिरूपैरनन्तैरनुगतोऽर्थः"—सन्मति० टी० पृ० ४३१। ३. "यथैव हि सहकारफलादौ रूपादिज्ञानानि रूपादिस्वभावभेदनिबन्धनानि तथैकस्मादपि प्रदीपादेर्भावात् वर्तिकादाहतैलशोषादिविचित्रकार्याणि तावच्छक्तिभेदनिमित्तकानि व्यवतिष्ठन्ते अन्यथा रूपादेर्नानात्वं न स्यात्।" स्याद्वादर० पृ० ३०५। अष्टस० पृ० १८३। ४. "शक्तिश्च कारणगता न कार्यस्याव्यक्तत्वादन्या। न हि सत्कार्यपक्षे कार्यस्याव्यक्तताया अन्यस्यां शक्तौ प्रमाणमस्ति। अयमेव हि सिकताभ्यस्तिलानां तैलोपादानानां भेदो यदेतेष्वेव तैलमनागतावस्थं न सिकतास्विति।"—सांख्यत० का० १५। ५. "शक्तिश्च कारणस्य कार्यनियमार्था कल्प्यमाना नान्या नाप्यसती तस्मात् कारणस्यात्मभूता शक्तिः"—शां० ब्रह्म० २.१.१८।

धर्मकीर्तिने भी शक्ति पृथक् न होनेसे पदार्थको ही नानैककार्यकारि माना है। अर्थात् पदार्थ ही शक्त है–शक्ति है तद्व्यतिरिक्त कोई सामर्थ्य उसमें नहीं–प्रमाणवा० २.५३५। धर्मकीर्तिके मतसे सत्त्व ही अर्थक्रियाकारित्व है, वही शक्ति है और वही पदार्थ है। शान्तरक्षितने इसी बातका स्पष्टरूपसे समर्थन किया है–

"तत्र शक्तातिरेकेण न शक्तिर्नाम काचन।
याऽर्थापत्त्यावगम्येत शक्तश्चाध्यक्ष एव हि॥
अर्थक्रियासमर्थं हि स्वरूपं शक्तिलक्षणम्।
एवमात्मा च भावोऽयं प्रत्यक्षाद्व्यवसीयते॥" तत्त्वसं० १६०७,१६१०।

३–शक्तिग्राहक प्रमाण।

मीमांसकके मतसे यह एकान्त है कि शक्ति अतीन्द्रिय होनेसे प्रत्यक्ष प्रमाण का विषय हो नहीं सकती। वह अर्थापत्तिसे गम्य है–श्लोक० शून्य० २५४।

नैयायिकके मतसे शक्ति जातिरूप या गुणरूप होनेसे प्रत्यक्ष प्रमाणका भी विषय है–न्यायमं० पृ० ६५।

बौद्धके मतसे शक्ति पदार्थका स्वभाव होनेसे अप्रत्यक्ष नहीं। पदार्थका जहाँ प्रत्यक्ष है वहाँ वह प्रत्यक्ष ही है। यही मत सांख्य और वेदान्तको भी मान्य हो सकता है–तत्त्वसं० १६०७।

जैनोंका इस विषयमें एकान्त नहीं। शक्तिका द्रव्यरूपसे प्रत्यक्ष और पर्यायरूपसे अप्रत्यक्ष माना गया है। तत्त्वार्थश्लो० पृ० ६०।

पृ० २७. पं० १५. 'शक्ति' विविधरीतिसे शक्तिका विचार जाननेके लिये देखो–तन्त्रवा० पृ० ३९०–४००। श्लोकवा० शून्य० २४८–२५७; अर्था० १–६; ४७–४८; सम्बन्धा० २५–२९; ३७, ३८; ८९–९७; शब्दनि० ४३–४५; वाक्या० ६० से। तत्त्वसं० पृ० ४५७। प्रकरणपं० पृ० ८१। शास्त्रदी० पृ० ८०। व्यो० १९३। न्यायमं० पृ० ३४–३९१ ६५। तात्पर्य० पृ० ३७, १०३। अष्टस० पृ० १८३। सन्मति० टी० पृ० ९, २५४। न्यायकु० १५८–१६४। प्रमेयक० पृ० १९५–२०२। स्याद्वादर० पृ० २८६–३०६।

पृ० २८. पं० १२. 'प्रतिपादयिष्यते' देखो, का० ३४। क्षणिकत्वनिराकरणके लिये देखो, का० ३५ § २०। का ५६ § २१।

पृ० २८. पं० २१. 'वेदेश्वरादयः' वेद, ईश्वर आदि नित्यप्रमाणोंको शान्त्याचार्यने बाधाका संभव होनेसे अप्रमाण कहा है किन्तु धर्मकीर्तिने वेदादिका प्रामाण्य विलक्षण ढंगसे खण्डित किया है। उनका कहना है कि ज्ञेय ही जब अनित्य है तब तज्जन्य ज्ञान भी अनित्य ही होगा। अत एव नित्य वेदादि प्रमाण नहीं हो सकते–

"नित्यं प्रमाणं नैवास्ति प्रामाण्यात् वस्तुसंगतेः। ज्ञेयानित्यतया तस्याध्रौव्यात्॥" प्रमाणवा० १.१०।

पृ० २८. पं० २३. 'वेदाश्च' तुलना–प्रमाणवा० अ० पृ० ४०।

पृ० २८. पं. २७ 'तत्त्वम्'–"जीवाजीवास्रवबन्धसंवरनिर्जरामोक्षास्तत्त्वम्" तत्त्वार्थ० १.४।

पृ० २८. पं० २९. 'दर्शयिष्यते' देखो, का० ११,१२।

पृ० २९. पं० ४. **'यद्येन'** तुलना–सन्मति० टी० पृ० ३९ पं० ३५।

पृ० २९. पं० ३. 'अपौरुषेयम्' मीमांसकोंने वेदको अपौरुषेय[1] माना है। धर्मकीर्तिने अपने प्रमाणवार्तिक (३.२३९–२३[illegible]) और उसकी स्वोपज्ञ वृत्तिमें वेदकी अपौरुषेयता एवं नित्यताका विस्तारसे खण्डन किया है। दूसरे दार्शनिकोंने[2] प्रायः धर्मकीर्तिकी युक्तिओंका ही संकलन करके वेदकी पौरुषेयता सिद्ध की है। प्रस्तुतमें शान्त्याचार्यने वैसा ही किया है।

पृ० २९. पं० ४. **'यद्येन'** तुलना–**"यज्जातीयो यतः सिद्धः सोऽविशिष्टोऽग्निकाष्ठवत्।"** प्रमाणवा० ३.२४२। **"अपि च 'यज्जातीयः' यद्रूपसमानजातीयः। 'यतो' हेतोः, 'सिद्धः' अन्वयव्यतिरेकाभ्यां। 'सः' तज्जातीयत्वेन 'अविशिष्टः' अन्योऽप्यदृष्टहेतुरपि तस्माद्धेतोर्न भवतीत्येवं संप्रतीयते। किमिव?। 'अग्निकाष्ठवत्'। यथैवाग्निरेको वह्निर्दृष्टः, तत्समानस्वभावोऽपरोऽपि तत्समानहेतुरेवादृष्टहेतुरपि संप्रतीयते। अनेन वेदस्यापौरुषेयत्वसाधने प्रतिज्ञाया अनुमानबाधामाह।..........लौकिकेन शब्देन समानधर्मो वैदिकोऽपि शब्दो लौकिकवत् पुरुषहेतुकः स्यात् न वा कश्चिदपि।.......अयं हि कार्यस्य धर्मो यत् कारणनिवृत्तौ निवृत्तिः। यदा तु निवृत्तेऽपि पुरुषे वैदिकेषु शब्देषु पौरुषेयं रूपं स्यात् तदा तेन कार्यधर्मो व्यतिवृत्तः स्यात्। 'ततः' कार्यधर्मव्यतिक्रमात् ततः पुरुषात् न किञ्चिद्वाक्यं स्यादिति न कश्चिच्छब्दो लौकिकः 'तथेति' पौरुषेयत्वेन वचनीयः स्यात्। रूपविशेषो वा पौरुषेयाणां वैदिकाद् भिन्नो दर्शनीयो यो रूपविशेष एनं पुरुषाख्यं हेतुमनुविदध्यात्। 'येन' विशेषेण, 'इष्टस्य' अपौरुषेयत्वेन वेदस्य। 'अनिष्टस्य' च लौकिकस्य इष्टविपर्ययो न स्यात्। यथाक्रमं पौरुषेयत्वमपौरुषेयत्वञ्च स्यात्। न च लौकिकवैदिकानां कश्चित् स्वभावभेदोऽस्तीत्युक्तम्।"**–कर्ण० ३.२४२।

सन्मतिटीका (पृ० ३९. पं० ३५.) में विस्तारसे लौकिक-वैदिकवाक्योंके अविशेषकी सिद्धि की गई है।

पृ० २९. पं० ७. **'विशेषः'** तुलना–कर्ण० ३.२४२।

पृ० २९. पं० ८. **'दुर्भणत्वादिः'** तुलना–**"दुर्भणत्वानुदात्तत्वक्लिष्टत्वाश्रव्यतादयः। वेदधर्मा हि दृश्यन्ते नास्तिकादिवचस्स्वपि"** तत्त्वसं० का० २७८८। अष्टस० पृ० २३७।

कुमारिलने तन्त्रवार्तिकमें लौकिककाव्य आदिसे वेदकी विलक्षणता सिद्ध करते हुए कहा है कि–**"प्रपाठकचतुःषष्टिनियतस्वरकैः पदैः। लोकेष्वप्यश्रुतप्रायैर्ऋग्वेदं कः करिष्यति॥ अग्निमीळे पुरोहितं यज्ञस्य देवमृत्विजम्। होतारं रत्नधातममित्येतन्नृवचः कथम्॥ किमालोच्य क्व वा दृष्ट्वा वाक्प्रतिच्छन्दमीदृशम्। रचयेत् पुरुषो वाक्यं किं चोद्दिश्य प्रयोजनम्॥ अग्नेः पुरोहितत्वं च क्व दृष्टं येन कीर्त्यते। ईळेशब्दप्रयोगश्च क्व दृष्टस्तोत्रगोचरः॥......स्वतन्त्रो वेद एवैतत् केवलो वक्तुमर्हति। इषे त्वेत्ययमप्यर्थः पुरुषेणोच्यतां कथम्॥"** इत्यादि। तन्त्रवा० पृ० २३७–३८।

प्रभाचन्द्राचार्यने खण्डन किया है कि दुर्भणत्वादि विशेषता अपौरुषेयताके कारण नहीं किन्तु विज्ञान और करण की पटुताके कारण किसी भी पुरुषके वचनमें हो सकती है। न्यायकु० पृ० ७३०। स्याद्वादर० पृ० ६३२।

---

१. शाबरभा० १.१. अधि० ५, ८ और उसकी टीकाएँ–श्लोकवार्तिक, बृहती आदि। तथा प्रकरणपं० पृ० ९७, १३३। २. तत्त्वसं० का० २०८५–२८१०। न्यायमं पृ० २१३। शास्त्रवा० ६०२–६२६। तत्त्वो० पृ० ११६। अष्टश० का० ७८। अष्टस० का० ७८। तत्त्वार्थश्लो० पृ० २३८। सन्मति० टी० पृ० २९। न्यायकु० पृ० ७२१। प्रमेयक० पृ० ३९१।

पृ० २९. पं० ९. 'शाबरेषु'–"तथा शबराणां च केषांचित् स्वनियमस्थानामद्यापि विषाद्यपनयनशक्तियुक्तस्य कारणात् शक्नुवन्त्येव पुरुषा मन्त्रान् कर्तुम् ।" कर्ण० ३.२४८ ।

पृ० २९. पं० १०. 'मन्त्रत्वम्' तुलना "अपि च न मन्त्रो नामान्यदेव किञ्चित् । किं तर्हि ? सत्येत्यादि । यथाभूताख्यानं सत्यम् । इन्द्रियमनसोर्दमनं तपः । तयोः प्रभावो विषस्तम्भनादिसामर्थ्यम् । स विद्यते येषां पुंसां ते तथा, तेषां सत्यतपःप्रभाववतां पुंसां समीहितार्थस्य साधनम्, तदेव मन्त्रः ।"–कर्ण० ३.२४८ ।

पृ० २९. पं० २५. 'अवैदिकानाम्' तुलना–"अवैदिकानां च वेदादन्येषां बौद्धादीनामिति । आदिशब्दात् आर्हत-गारुड-माहेश्वरादीनां मन्त्रकल्पानाम् । मन्त्राणां मन्त्रकल्पानां च दर्शनात् । विद्याक्षराणि मन्त्राः । तत्साधनविधानोपदेशाः मन्त्रकल्पाः । तेषां च बौद्धादीनां मन्त्रकल्पानां 'पुरुषकृतेः' पुरुषैः करणात् ।"–वही ।

पृ० २९. पं० २५. 'तत्रापि' तुलना–"तत्रापि बौद्धादिमन्त्रकल्पेऽपि अपौरुषेयत्वे कल्प्यमाने, कथमिदानीमपौरुषेयं वाक्यं सर्वमवितथं स्यात् । किन्तु मिथ्यार्थमपि स्यात् । तथाहीत्यादिना एतदेव बोधयति । बौद्धमन्त्रकल्पे हिंसामैथुनात्मदर्शनादयः, आदिशब्दादनृतवचनादय अनभ्युदयहेतवो दुःखहेतवो वर्ण्यन्ते । इतरस्मिंस्त्वबौद्धमन्त्रकल्पे त एव हिंसादयोऽन्यथा चाभ्युदयहेतवो वर्ण्यन्ते । यदि च सर्वे मन्त्रकल्पाः अपौरुषेयाः स्युस्तदा चैतद् विरुद्धाभिधायि वाक्यद्वयमेकत्रापौरुषेये कथं सत्यं स्यात् ।" कर्ण० ३.२४४ ।

पृ० २९. पं० २८. 'जैनानाममन्त्रत्वे' तुलना–"बौद्धादीनां मन्त्रत्वमेव नास्तीति वेदाद्द–बौद्धादीनाममन्त्रत्वे इति । तदन्यत्रापि तस्माद् बौद्धादिमन्त्रादन्यत्रापि वैदिके मन्त्रे मन्त्रत्वप्रतिपादनाय कोशपानं करणीयम् । न हि काचिद् व्यक्तिव्यक्तिरस्तीत्यभिप्रायः । दृष्टविरुद्धं चैतत् 'बौद्धादयो न मन्त्राः' इति । तथाहि विषादिकर्मकृतो विषकर्मादीन् कुर्वन्तो बौद्धा अपि मन्त्रा दृश्यन्ते । तेन तत्र बौद्धादिषु मन्त्रकल्पेषु अमन्त्रत्वमपि विप्रतिषिद्धम् । विषकर्मादिकरणद्वारेण वैदिकानामपि मन्त्रत्वव्यवस्थापनात् । न च विषस्तम्भनादिसामर्थ्ययोगात् वेदवाक्यं लौकिकवाक्यादतिशयवदित्येवापौरुषेयं युक्तम् ।" कर्ण० ३.२४४ ।

पृ० ३०. पं० १. 'मुद्रामण्डल' तुलना–"पाण्यङ्गुलसन्निवेशो मुद्रा । मण्डलं देवतादिरचनाविशेषः । ध्यानं देवतादिरूपचिन्तनम् । तैरनक्षरैरशब्दस्वभावैः स्वकर्माणि विषाद्यपनयनादिलक्षणानि क्रियन्ते । न च तानि मुद्रामण्डलध्यानानि अपौरुषेयाणि युज्यन्ते ।" वही ।

पृ० ३०. पं० ३. 'अथ यदि' तुलना–"यदि बौद्धेतरौ मन्त्रकल्पौ द्वावपि पौरुषेयौ तौ च सत्यप्रभवौ अवितथाभिधायिपुरुषादुत्पन्नौ । तत् कथमिदानीं तावेव सत्यप्रभवौ मन्त्रकल्पौ बौद्धेतरौ परस्परविरुद्धौ युज्येते । एकत्र हिंसादीनामनभ्युदयहेतुत्वेन देशनादन्यत्राभ्युदयहेतुत्वेन । नेत्यादिना परिहरति । न वै सर्वत्र तौ मन्त्रकल्पौ सत्यप्रभवौ येनायं विरोधः किन्तु प्रभावयुक्तपुरुषप्रतिज्ञालक्षणावपि तौ मन्त्रकल्पौ स्तः । प्रभाववता पुरुषेण 'इमां वर्णपद्धरचनामभ्यस्यति तद्विधिं चानुतिष्ठति तस्याहं यथाप्रतिज्ञातं अर्थं संपादयिष्यामि' इति या प्रतिज्ञा तल्लक्षणावपि मन्त्रकल्पौ भवतः । ततोऽन्यथा वाद्यपि प्रभावयुक्तौ मन्त्रकल्पौ कुर्यादेवेत्यविरोधः ।" वही ।

पृ० ३०. पं० ६. 'अथ वेदेतरयोः' तुलना–"ननु सामान्यतो दृष्टं पौरुषं वचनं वितथमुपलभ्य वचनसाम्यादिदमपि वितथमवगम्यते । न, अन्यत्वात् । न हि अन्यस्य

वितथभावे अन्यस्य वैतथ्यं भवितुमर्हति, अन्यत्वादेव । न हि देवदत्तस्य श्यामत्वे यज्ञदत्तस्यापि श्यामत्वं भवितुमर्हति" शाबर० १.२ । "ननु वेदावेदयोस्तत्त्वान्यत्वलक्षणो विशेषोऽस्त्येव ।......सत्यमित्याचार्यः । नन्वीदृशो विशेषस्तयोः पौरुषेयत्वापौरुषेयत्वसाधको यस्मान्न केवलमनयोरेव लौकिकवैदिकयोर्विशेषः । किन्तर्हि । डिण्डिकपुराणेतरयोरपि । डिण्डिकैः नग्नाचार्यैः कृतस्य पुराणस्य इतरस्य च पुराणस्य ईदृशो विशेषोऽस्ति । न च तावता स्वयं व्यवहारार्थं स्वप्रक्रियाभेददीपनः समयपरिकल्पितो नामभेदः संज्ञाभेदः पुरुषकृतिं बाधते वेदस्य । किं कारणं । अन्यत्रापि पुराणेऽपौरुषेयत्वप्रसंगात् । डिण्डिकेतरपुराणानां नामभेदस्य विद्यमानत्वात् । यदि तु या वेदवाक्ये वर्णपदरचना दृश्यते तादृशीं रचनां पुरुषाः कर्तुं न शक्नुयुः, कृतां वा निष्पादितां वा वर्णपदरचनां अकृतसंकेतः श्रवणमात्रात् विवेचयेद् इयं पुरुषपूर्विकेति तदा व्यक्तमपौरुषेयो वेदः स्यात् ।" कर्ण० ३.२४४ ।

पृ० ३० पं० ७. 'नाम भेदः' अशुद्ध है 'नामभेदः' ऐसा शुद्ध करना चाहिए ।

पृ० ३०. पं० १८. 'दोषाणां पुरुषाश्रयत्वात्'–

"शब्दे दोषोद्भवस्तावद् वक्त्रधीन इति स्थितम् ।
तदभावः क्वचित्तावद् गुणवद्वक्तृकत्वतः ॥
तद्गुणैरपकृष्टानां शब्दे संक्रान्त्यसंभवात् ।
यद्वा वक्तुरभावेन न स्युर्दोषा निराश्रयाः ॥" श्लोकवा० चोद० ६२–६३ ।

इन श्लोकोंमें कुमारिलने यही समर्थन किया है कि वेदका प्रामाण्य उसकी अपौरुषेयताके कारण ही है । यदि पुरुष वक्ता हो तब वाक्यमें दोषकी आशंका हो सकती है किन्तु यदि कोई वक्ता ही नहीं तब दोषकी आशंका भी कैसे ? अतएव वेद स्वतः प्रमाणसिद्ध है ।

इसके उत्तरमें धर्मकीर्तिने कहा है कि–

"नापौरुषेयमित्येव यथार्थज्ञानसाधनम् ।
दृष्टोऽन्यथापि वह्न्यादिरदुष्टः पुरुषागसा ॥" प्रमाणवा० ३.२८४ ।

अर्थात् अपौरुषेयताके कारण ही वेद यथार्थज्ञानका साधन नहीं हो सकता । सर्वत्र पुरुषदोषके कारण ही ज्ञापक साधन अयथार्थ ज्ञानका हेतु हो जाता है यह बात नहीं । क्योंकि पुरुषदोष न भी हो तब भी ज्ञापक प्रदीप का ऐसा स्वभाव ही है कि रात्रिमें नीलकमलमें वह पीतप्रतिभासका जनक होता है । ज्योत्स्नाका भी यह स्वभाव है कि पीतवस्त्रमें भी वह शुक्लज्ञानका हेतु होती है । इसी प्रकार ज्ञापक वैदिक शब्दोंके विषयमें भी शंका हो सकती है कि उनका स्वभाव ही ऐसा है कि वे वितथज्ञानके जनक हैं । इसी बातको अत्यन्त स्पष्ट करके धर्मकीर्तिने अपनी स्वोपज्ञवृत्तिमें कहा है । शान्त्याचार्य भी प्रस्तुतमें उन्हींका अनुसरण करते हैं–

"भवन्तु नामापौरुषेया वैदिकाः शब्दाः । तथापि संभाव्यमेवैषामयथार्थज्ञानहेतुत्वम् । न हि पुरुषदोषोपधानादेवार्थेषु ज्ञानविभ्रमः । तद्रहितानामपि प्रदीपादीनां नीलोत्पलादिषु वितथज्ञानजननात् । तदिमे शब्दाः संस्कारनिरपेक्षाः प्रकृत्या चार्थेषु प्रतिभानहेतवः स्युः स्वभावविशेषाद् वह्न्यादिवत्, वितथव्यक्तयश्च नियमेन । नियमकारणाभावादयुक्तमिति चेद् । अवितथव्यक्तिनियमे किं कारणम् । तस्माद् यथार्थव्यक्तिनियमवद् प्रकृत्या अयथार्थव्यक्तिनियमः किन्न कल्प्यते । अथवा वह्न्यादिवदेवार्थेषूभयज्ञानत्वहेतुत्वं स्यात् । न ह्यपौरुषेया अपि वह्न्यादय एकत्र यथार्थज्ञानहेतवोऽपि सर्वत्र तथा भवन्ति । तथा शब्दानामपि

अपौरुषेयत्वेऽपि उभयं स्यात्" –प्रमाणवा० स्व० ३.२८४। सन्मति० टी० पृ० ११. पं०९। पृ० १९. पं० २४।

पृ० ३०. पं० २३. **'प्रत्यक्षेण'** तुलना–सन्मति० टी० पृ० ३१. पं० ९। न्यायकु० पृ० ७२०।

पृ० ३१. पं० २. **'कर्तुरस्मरणं'**–शबरस्वामिने अपने भाष्यमें कर्ताका अस्मरण होनेसे वेदापौरुषेयत्वका समर्थन किया है–१.१.५। उन्हींका अनुकरण बादके मीमांसकोंने किया है।

धर्मकीर्तिने इस हेतुका खण्डन निम्नशब्दोंमें किया है–

**"अपौरुषेयतापीष्टा कर्तृणामस्मृतेः किल।**
**सन्त्यस्याप्यनुवक्तार इति धिग्व्यापकं तमः॥"**

प्रमाणवा० ३.२३९,४०।

**"यस्मादिदं साधनं असिद्धमनैकान्तिकं च। तत्रासिद्धमधिकृत्याह–तथाहीति। स्मरन्ति सौगता वेदस्य कर्तॄन् अष्टकादीन्। आदिशब्दाद् वामकवामदेवविश्वामित्रप्रभृतीन्। हिरण्यगर्भं ब्रह्माणं वेदस्य कर्तारं स्मरन्ति काणादा वैशेषिकाः।" कर्ण०।**

**"अनैकान्तिकत्वमप्याह–दृश्यन्ते चेत्यादि। उपदेशपारम्पर्यं सम्प्रदायः। विच्छिन्नः क्रियासंप्रदायः पुरुषकृतत्वसंप्रदायो येषां वटे वटे वैश्रवणादिशब्दानां ते तथा। अनेनास्मर्यमाणकर्तृत्वमाह कृतकाश्च पौरुषेयाश्च। ततः पौरुषेयेऽपि वाक्ये कर्तुरस्मरणं वर्तते इत्यनैकान्तिकोऽयं हेतुः।" कर्ण०।**

पृ० ३१. पं० ५. **'अष्टकादीन्'** दीघनिकायके तेविज्जसुत्त (भाग १. पृ० २३५) में वैदिक मन्त्रोंके कर्ताओंके जो नाम दिये हुए हैं वे ये हैं–अट्ठक, वामक, वामदेव, वेस्सामित्त, यमतग्गि, अंगिरस, भारद्वाज, वासेट्ठ, कस्सप और भृगु। इन्हीं ऋषिओंको बुद्धकालीन ब्राह्मणोंके पूर्वजरूपसे कहा है।

इन ऋषिओंमेंसे वामदेव ऋग्वेदके चौथे मण्डलके कर्ता माने जाते हैं और भारद्वाज तथा वशिष्ठ क्रमशः छठे और सातवें मण्डलके। अट्ठक (अष्टक) ऋषिका उल्लेख ऐतरेय ब्राह्मण (७.१७) में तथा सांख्यायन श्रौतसूत्र (१५.२६) में विश्वामित्रके पुत्ररूपसे आता है। वामक और भृगु ऋषिका उल्लेख शतपथब्राह्मण (१०.६.५.९;७.२.१.११) में मिलता है। यमतग्गि (जमदग्नि) वशिष्ठऋषिके विरोधीरूपसे ब्राह्मण ग्रन्थोंमें प्रसिद्ध ही है। अंगिरसका उल्लेख तैत्तिरीयसंहितामें (३.१.७.३;७.१.४.१) मिलता है।

बाकीके ऋषि ब्राह्मण और श्रौतसूत्रकालमें अत्यंत प्रसिद्ध रहे हैं– Early monastic Buddhism p. 26। सन्मति० टी० पृ० ४०. पं० ३२।

पृ० ३१. पं० ५. **'काणादाः'**–**"प्रजापतिर्वा इदमेक आसीन्नाहरासीन्न रात्रिरासीत्, स तपोऽतप्यत। तस्मात्तपसश्चत्वारो वेदा अजायन्त इत्याम्नायेनैव कर्तृस्मरणात्" कन्दली० पृ० २१६।**

पृ० ३१. पं० ६. **'अथ छिन्नमूलं'** तुलना–सन्मति० टी० पृ० ४०. पं० ३३। पृ० ४२. पं० १४। न्यायकु० पृ० ७२२,७२९।

पृ० ३१. पं० १३. 'अथ आगमान्तरे' तुलना–सन्मति० टी० पृ० ४२. पं० ३३।

पृ० ३१. पं० १८. 'यद्वेदाध्ययनम्' इस अनुमानको शबर स्वामिने मूलसूत्र (१.१.३०) में से फलित किया है। कुमारिलने इसे स्पष्ट शब्दोंमें इस प्रकार रक्खा है–

"वेदाध्ययनं सर्वं गुर्वध्ययनपूर्वकम्।
वेदाध्ययनवाच्यत्वादधुनाध्ययनं यथा॥"

श्लोकवा० वाक्या० ३६६।

देखो सन्मति० पृ० ४०। न्यायकु० पृ० ७२२।

पृ० ३१. पं० २८. 'एकत्वे' तुलना–"एकत्वे कृतको न स्याद् भिन्नश्चेद्भेदधीर्भवेत्।" श्लोकवा० संबन्धा० १४।

पृ० ३२. पं० ८. 'एकार्थानाम्' संपूर्ण पद्य इस प्रकार है–

"एकार्थानां विकल्पश्चेन्नेतरात्यन्तबाधनात्।
समुच्चयोऽपि नैतेषां व्यवहारेऽवगम्यते॥"

इस पद्यकी टीका इस प्रकार है–

"शङ्कते–एकार्थानामिति। एकशब्दविषया अपि सम्बन्धा विकल्पन्त इति। निराकरोति नेति। यत्र ह्येकस्य शब्दस्यानेकैरार्यैरनार्यैश्च नानार्थसम्बन्धः कथ्यते यथा पीलुशब्दस्यार्यैर्वृक्षसम्बन्धो म्लेच्छैश्च हस्तिसम्बन्धः। तत्र म्लेच्छोक्तस्यात्यन्तबाधः क्रियते। विकल्पे हि वृक्षो वा हस्ती वाऽभिधेय इति गम्येतेति। नापि समुच्चय इत्याह–समुच्चय इति। समुच्चयेऽप्युभावर्थाविति गम्येत। न चैवमस्ति इति।" न्यायर० पृ० ६४३।

पृ० ३२. पं० २३. 'नित्यत्व' तुलना–"प्रयत्नानन्तरा दृष्टिर्नित्येऽपि न विरुध्यते" श्लोकवा० शब्द० १९। "आकाशमपि नित्यं सद्यदा भूमिजलावृतम्॥ ३०॥ व्यज्यते तदपोहेन खननोत्सेचनादिभिः। प्रयत्नानन्तरं ज्ञानं तदा तत्रापि दृश्यते॥ ३१॥ वही।

पृ० ३३. पं० ८. 'शब्दसंस्कार' तुलना–"सा हि स्याच्छब्दसंस्कारादिन्द्रियस्योभयस्य वा।" वही॥ ५२॥ सन्मति० टी० पृ० ३४।

पृ० ३३. पं० ९. 'श्रोत्रं' तुलना–"सकृच्च संस्कृतं श्रोत्रं सर्वशब्दान् प्रबोधयेत्। यद्वायोन्मीलितं चक्षुः परं न हि न बुध्यते।" श्लोकवा० शब्द० ६०,६१। सन्मति० टी० पृ० ३६।

पृ० ३३. पं० १२. 'शब्दस्य' तुलना–"तत्र सर्वैः प्रतीयेत शब्दः संस्क्रियते यदि॥ निर्भागस्य विभोर्वा स्याद् एकदेशे हि संस्क्रिया।"–श्लोकवा० शब्द० ५२,५३।

पृ० ३३. पं० १५. 'आकाशम्' तुलना–"आकाशश्रोत्रपक्षे च विभुत्वात् प्रातिमुल्यता॥ दूरभावेऽपि शब्दानामिति ज्ञानं प्रसज्यते। श्रोत्रस्य चैवमेकत्वं सर्वप्राणभृतां भवेत्॥ तेनैकश्रुतिवेलायां शृणुयुः सर्व एव ते॥" वही ५६–५८॥

पृ० ३३. पं० १६. 'अथास्माकं' तुलना–"तेनाकाशैकदेशो वा यद्वा वस्त्वन्तरं भवेत्॥ कार्यार्थापत्तिगम्यं नः श्रोत्रं प्रतिनरं स्थिरम्।" वही ६७,६८।

पृ० ३३. पं० २२. 'उभयसंस्कृते' तुलना–"प्रत्येकाभिहिता दोषाः स्युर्द्वयोरपि संस्कृतौ।" वही ६४।

पृ० ३४. पं० ७. 'तेन' इस शब्दसे लेकर 'का प्रमा' तकका भाग प्रमाणवार्तिक की कारिका है जिसे इस तरह पढना चाहिए—

"तेनाग्निहोत्रं जुहुयात् स्वर्गकाम इति श्रुतौ।
खादेच्छ्वमांसमित्येष नार्थ इत्यत्र का प्रमा॥" [ प्रमाणवा० ३.३१८ ]

हरिभद्र सूरिने इसे शास्त्रवार्तासमुच्चयमें (का० ६०५) उद्धृत किया है।

इस विषयमें प्रमाणवार्तिककी निम्नलिखित कारिकाएँ अवगाहनके योग्य हैं—

"अर्थोऽयं नायमर्थो न इति शब्दा वदन्ति न।
कल्प्योऽयमर्थः पुरुषैस्ते च रागादिसंयुताः॥
स एकस्तत्त्वविज्ञान्य इति भेदश्च किं कृतः।
तद्वत् पुंस्त्वे कथमपि ज्ञानी कश्चित् कथं न वः॥
प्रमाणमविसंवादि वचनं सोऽर्थविद्यदि।
न ह्यत्यन्तपरोक्षेषु प्रमाणस्यास्ति सम्भवः॥
यस्य प्रमाणसंवादि वचनं तत्कृतं वचः।
स आगमः इति प्राप्तं निरर्थाऽपौरुषेयता॥" ३.३१२–३१५।

पृ० ३४. पं० १६. 'सामान्यस्य' यहाँ से परपरिकल्पित सामान्यका निरास किया गया है। सामान्यका जैन संमत स्वरूप आगे दिखाया है—देखो कारिका २६ § १। उसी प्रसंगमें हम भी सामान्यके विषयमें विशेष विचार करेंगे।

धर्मकीर्तिने सामान्यको निःस्वभाव सिद्ध करनेके लिये बारबार इसी बातको दोहराया है कि जाति व्यक्तिसे न तो भिन्न ही सिद्ध हो सकती है, न अभिन्न। देखो—प्रमाणवा० २.२५–२९। ३.१४९–१५३ इत्यादि। प्रज्ञाकरगुप्तने भी धर्मकीर्तिका अनुगमन किया है।

प्रस्तुतमें शान्त्याचार्यने प्रज्ञाकरका अनुसरण प्रायः शब्दशः किया है—देखो प्रमाणवा० अ० पृ० २६४,२७९,२८०,३६६,५४४,७२४ आदि।

अन्य जैनाचार्य भी इस विषयमें प्रमाणवार्तिक और तदनुगामी दूसरे बौद्ध आचार्योंका अनुसरण करके ही मीमांसक और नैयायिक संमत जातिवादका खण्डन करते हैं—देखो तत्त्वसं० का० ७०८ से। अष्टश० का० ६५, अष्टस० पृ० ३३,२१४,२१९ इत्यादि। सन्मति० टी० पृ० ११०,२३९,६८९ इत्यादि; न्यायकु० पृ० २८५, प्रमेयक० पृ० ४७०–८१; स्याद्वादर० पृ० ९५० इत्यादि।

पृ० ३६. पं० ३. 'तादात्म्य' तुलना—"अथ सति सम्बन्धे ननु कोऽयं तस्य तेन सम्बन्धः-संयोगः, तादात्म्यम्, विशेषणीभावः, वाच्यवाचकभावो वा"। न्यायकु० पृ० १४४।

पृ० ३६. पं० ५. 'क्षुरिका' तुलना—"पूरण-प्रदाह-पाटनानुपलब्धेश्च सम्बन्धाभावः"—न्यायसू० २.१.५४। "स्याच्चेदर्थेन सम्बन्धः क्षुरमोदकशब्दोच्चारणे मुखस्य पाटनपूरणे स्याताम्"। शाबर० १.१.५। "सक्कयपाययभासाविणियुत्तं देसतो अणेगविहं। अभिहाणं अभिधेयातो होइ भिण्णं अभिण्णं च॥ ५७॥ खुरअग्गिमोयगुच्चारणम्मि जम्हा उ वयण-सवणाणं। ण वि छेदो ण वि दाहो, णवि पूरण तेण भिण्णं तु॥५८॥ जम्हा उ मोयगे अभि-

हियम्मि तत्थेव पच्चओ होइ। णय होइ सो अणत्ते तेण अभिण्णं तदत्थातो ॥ ५९॥ बृहत्० । शास्त्रवा० ६४५ । सन्मति० टी० पृ० ३८६। न्यायकु० पृ० १४४ । स्याद्वादमं० का० १४ ।

पृ० ३६. पं० १७. 'भेदानभ्युपगमात्' – "य एव लौकिकाः शब्दाः त एव वैदिकाः" – शाबर० १.३.३०। "अन्याविशेषाद् वर्णानां साधने किं फलं भवेत्।" – प्रमाणवा० ३.२४७।

पृ० ३६. पं० २३. 'नापि वाक्यम्' तुलना – "वाक्यं भिन्नं न वर्णेभ्यो विद्यतेऽनुपलम्भतः। अनेकावयवात्मत्वे पृथक् तेषां निरर्थता॥" प्रमाणवा० ३.२४८।

पृ० ३७. पं० १. 'सार्थकाः' – "प्रत्येकं सार्थकत्वेऽपि मिथ्यानेकत्वकल्पना॥ एकावयवगत्या च वाक्यार्थप्रतिपद् भवेत्॥" वही ३.२४९,२५०।

पृ० ३७. पं० २२. 'वर्णानुपूर्वी' तुलना – "वर्णानुपूर्वी वाक्यं चेन्न वर्णानामभेदतः" प्रमाणवा० ३.२५९।

पृ० ३७. पं० २६, 'अव्यापित्वे' तुलना – "सर्वत्रानुपलम्भः स्यात् तेषामव्यापिता यदि॥ २५३॥ सर्वेषामुपलम्भः स्यात् युगपद् व्यापिता यदि।" वही०।

पृ० ३७. पं० २९. 'नानुपूर्वी स्यात्' तुलना – "देशकालक्रमाभावो व्याप्तिनित्यत्ववर्णनात्॥ २६०॥" वही०।

"सा चेयमानुपूर्वी वर्णानां देशकृता वा पिपीलिकानामिव पंक्तौ स्यात्, कालकृता वा बीजाङ्कुरादीनामिव। द्वयोरपि देशकालक्रमयोरभावो वर्णानां व्याप्तिनित्यत्वयोर्वर्णनात्। अन्योऽन्यदेशपरिहारेण वृत्तिर्हि देशपौर्वापर्यम्, तच्च सर्वगानामसम्भवि। तथान्योऽन्यकालपरिहारेण वृत्तिः कालपौर्वापर्यं च नित्यानामसम्भवि।" मनो० ३.२६०।

पृ० ३८. पं० ९. 'अयमेव' तुलना – "अयं हि भेदो भेदहेतुर्वा विरुद्धधर्माध्यासः कारणभेदश्च। ततश्चेत् न भेदः अन्यनिमित्ताभावात् एकं द्रव्यं विश्वं स्यात् इत्यादि प्रसज्येत –" हेतुबिन्दुटी० पृ० ४७। सन्मतिटीका (पृ० ३) में भी ऐसा ही वाक्य उद्धृत है।

अवतरणसमाप्तिके सूचक चिन्हको 'हीयेत' शब्दके बाद रखना चाहिए।

यह वाक्य धर्मकीर्तिका होना चाहिए। देखो, अनेकान्तज० पृ० ४९।

पृ० ३८. पं० १४. 'सत्त्वादिप्रसंगात्' तुलना – "नित्यं सत्त्वमसत्त्वं वाऽहेतोरन्यानपेक्षणात्। अपेक्षातश्च भावानां कादाचित्कस्य सम्भवः॥" प्रमाणवा० ३.३४। १.१८२।

पृ० ३८. पं० १६. 'ईश्वरस्य' न्यायसूत्रमें (४.१.१४–४२) एकान्तवादोंकी परीक्षा की गई है। जिसमें प्रसंगसे पुरुषकर्म प्रधान है या ईश्वर इस प्रश्न का भी निराकरण किया गया है। मनुष्य प्रयत्न करता है किन्तु फलनिष्पत्ति ईश्वराधीन है। पुरुषकर्मसे रहित ईश्वर कुछ भी फल नहीं दे सकता और ईश्वरके अनुग्रहके बिना पुरुषकर्म भी निष्फल ही रह जाते हैं – इस प्रकार पुरुषार्थ और ईश्वरकारणतावादमें अनेकान्तकी सिद्धि करके एकान्त पुरुषार्थवाद और एकान्त ईश्वरकारणवादका निराकरण किया गया है। – न्यायसू० ४.१.१९–२१।

चर्चासे स्पष्ट है कि नैयायिकोंको ईश्वर निमित्तकारण रूपसे इष्ट है[1] । अत एव बादके टीकाकारोंने इस प्रकरणको 'ईश्वरोपादानतानिराकरणप्रकरण' ऐसा नाम दिया है और मूलसूत्रोंकी टीकामें वेदान्तसंमत ब्रह्मकी उपादानकारणताका निरास किया है[2] । नैयायिकोंके मतसे जगत्का उपादान कारण पार्थिव आदि परमाणु हैं[3] ।

ईश्वरकारणवाद प्राचीन है । किन्तु प्राचीन कालमें ब्राह्मणग्रन्थोंमें और उपनिषद् साहित्यमें ब्रह्म या प्रजापतिके रूपमें उसे जगत्का उपादान कारण माना है[4] । नैयायिकोंने अपनी तर्कबुद्धिसे उसे कारण तो सिद्ध किया किन्तु उपादान न मानकर निमित्त कारण माना । यही बात वैशेषिकोंने भी की ।

इसके विपरीत ब्रह्मसूत्रमें शंकर आदि आचार्योंने नैयायिक और वैशेषिक संमत निमित्तकारणवादका प्रबल विरोध करके ईश्वरको जगत् का अधिष्ठाता और उपादान सिद्ध किया है । — शां० ब्रह्म० २.२.३७–४१ ।

जैन, मीमांसक, सांख्य, योग और बौद्ध ईश्वरको जगत्का निमित्तकारण या उपादानकारण कुछ भी नहीं मानते ।

ईश्वरकी सिद्धिमें शान्त्याचार्यने जो अनुमान उपस्थित किया है उसके लिये तथा वैसे दूसरे अनुमानोंके लिये देखो — न्यायवा० पृ० ४५७–४६७ । व्यो० पृ० ३०१ । कंदली० पृ० ५४ । न्यायमं० पृ० १७८ । तात्पर्य० पृ० ५९८ ।

पृ० ३८. पं० १६. **'सर्वज्ञत्वे'** तुलना — **"सर्वकर्तृत्वसिद्धौ च सर्वज्ञत्वमयत्नतः । सिद्धमस्य यतः कर्ता कार्यरूपादिवेदकः ॥"** तत्त्वसं० का० ५४ ।

**"सा च बुद्धिः सर्वार्थातीतानागतवर्तमानविषया प्रत्यक्षा नानुमानिकी"** — न्यायवा० पृ० ४५६ ।

पृ० ३८. पं० २०. **'स्वरूपेण'** तुलना — **"तदत्रासिद्धता हेतोः प्रथमे साधने यतः । सन्निवेशो न योगाख्यः सिद्धो नावयवी यतः ॥"** — तत्त्वसं० का० ५६ ।

इस कारिकाकी व्याख्याका मूलाधार सन्मतिटीका है । सन्मतिटीका भी अपने पुरोगामि बौद्ध ग्रन्थोंकी ऋणी है । — देखो सन्मति० टी० पृ० १०२–१०५ । तथा तत्त्वसं० द्रव्यपदार्थपरीक्षा । सन्मतिमें पूर्वपक्ष पृ० ९३ वें से शुरू होता है ।

पृ० ३८. पं० २५. **'संस्थानवत्'** इस अनुमानसे पर्वतादिमें कार्यत्व सिद्ध किया गया है । देखो व्यो० पृ० ३०१ । न्यायमं० पृ० १७८ । तात्पर्य० पृ० ५९९ । इसकी समालोचनाके लिये देखो, श्लोकवा० पृ० ६५९ । सम्बन्धाक्षेपपरि० ७४ से । प्रमाणवा० १.१२ ।

पृ० ३८. पं० २८. **'अवयवी'** प्राचीन समयसे ही दार्शनिकोंने स्थूल दृश्य विश्वका

---

१. "तत्कारितत्वादित्येवं ब्रुवता निमित्तकारणमीश्वर इत्युपगतं भवति" — न्यायवा० पृ० ४५७ । २. तात्पर्य० पृ० ५९३ । ३. "जगतः साक्षादुपादानकारणं किम् ? उक्तं पृथिव्यादिपरमसूक्ष्मं परमाणुसंज्ञितं व्यक्तमिति" । न्यायवा० पृ० ४५७ । ४. स्याद्वादमं० में प्रो० जगदीश चन्द्रने 'वैदिक साहित्यमें ईश्वरके विविध रूपोंका वर्णन' किया है उसे देखना चाहिए — पृ० ४११ । तथा ब्रह्मसूत्र २.२.३७–४१ ।

सूक्ष्म तत्त्वके साथ क्या सम्बन्ध है इस प्रश्नको नाना प्रकारसे सोचा है । इसी प्रश्नके विचारमें-से ही अवयव और अवयवी का विचार भी फलित हुआ है । दृश्य जगतके प्रपञ्चको दार्शनिकोंने अपनी अपनी दृष्टिसे माने हुए कुछ ही मूल सूक्ष्म तत्त्वोमेसे घटाया है । यह घटना सभीके मतसे एक ही प्रकारसे नहीं है । नैयायिक–वैशेषिक आरम्भवादके पुरस्कर्ता हैं । बौद्ध प्रतीत्यसमुत्पादके द्वारा घटनाको बताते है । सांख्य–योग और जैन परिणामवादके द्वारा स्थूल विश्वकी योजना सिद्ध करते है । मीमांसक कुमारिल भी इसी मतका अनुगामी है । और अद्वैतवादिओं ने ब्रह्मविवर्तवादका आश्रय लिया है[1] ।

इतनी पूर्वभूमिकाको ध्यानमें रखकर अब हम अवयवीका विचार करे । अवयवीके विषयमें निम्न लिखित बातें विचारणीय हैं ।

( १ ) अवयवीकी सत्ता और स्वरूप

( २ ) अवयवी और प्रत्यक्ष प्रमाण

( १ ) अवयवीकी सत्ताके विषयमें ही नागार्जुनने आपत्ति की है । उनका कहना है कि उत्पत्ति ही जब नहीं घट सकती तब अवयवीकी सत्ता कैसे संभव है[2] ? उन्होंने स्कन्धपरीक्षामें घटपटादि 'रूप' के अस्तित्वका ही निराकरण किया है[3] । और अग्नीन्धनपरीक्षामें उपादानोपादेयभावका निराकरण किया है[4] । अवयवीकी सत्ताकी सिद्धि तब ही हो सकती है जब उपादानोपादेयभाव सिद्ध हो, उत्पत्ति सिद्ध हो और रूपस्कन्ध सिद्ध हो । किन्तु नागार्जुनने इन तीनोंका विस्तारसे खण्डन किया है अत एव उनके मतमें अवयव और अवयवी वस्तुसत् नहीं किन्तु काल्पनिक हैं ।

वसुबन्धुको विज्ञानाद्वैत सिद्ध करना था । अत एव उनके लिए बाह्यार्थका निराकरण अनिवार्य था । बाह्यार्थके विषयमें उन्होंने तीन विकल्प किये हैं –

"न तदेकं न चानेकं विषयः परमाणुशः ।
न च ते संहता यस्मात् परमाणुर्न सिध्यति ॥" विज्ञप्ति० का० ११ ।

इसमें एकका मतलब है अवयवी[5] । इन तीनों पक्षका खण्डन उन्होंने यह कह करके किया है कि इन तीनों पक्षमें परमाणुकी सत्ता अनिवार्य है; और परमाणु तो असिद्ध ही है । क्यों कि–

"षट्केन युगपद्योगात् परमाणोः षडंशता ।
षण्णां समानदेशत्वात् पिण्डः स्यादणुमात्रकः ॥" विज्ञप्ति० का० १२ ।

१. आरम्भवाद आदिके विषयमें सूक्ष्म निरूपणके लिये देखो प्रमाणमी० प्रस्तावना पृ० ६ । २. "न स्वतो नापि परतो न द्वाभ्यां नाप्यहेतुतः । उत्पन्ना जातु विद्यन्ते भावाः क्वचन केचन ॥" माध्य० १.१ । ३. रूपकारणनिर्मुक्तं न रूपमुपलभ्यते । रूपेणापि न निर्मुक्तं दृश्यते रूपकारणम् ॥ निष्कारणं पुना रूपं नैव नैवोपपद्यते । तस्माद्रूपगतान् कांश्चिन्न विकल्पान् विकल्पयेत् ॥ न कारणस्य सदृशं कार्यमित्युपपद्यते । न कारणस्यासदृशं कार्यमित्युपपद्यते ॥" वही ४.१,५,६ । ४. "अग्नीन्धनाभ्यां व्याख्यात आत्मोपादानयोः क्रमः । सर्वो निरवशेषेण सार्धं घटपटादिभिः ॥" वही १०.१५ । "घटादयो हि कार्यकारणभूता अवयवावयविभूता लक्ष्यलक्षणभूता गुणगुणिभूता वा स्युः । तत्र मृद्दण्डचक्रसूत्रसलिलकुलालकरव्यायामादयो घटस्य कारणभूताः घटः कार्यभूतः । कपालादयो नीलादयो वा अवयवभूताः, घटोऽवयवी ।……इत्येवं व्यवस्थाप्य अग्नीन्धनवत् क्रमो योज्यः ।" वही वृ० । ५. "तदेकं वा स्यात् यथावयविरूपं कल्प्यते वैशेषिकैः ।" विज्ञप्ति० भा० ११ ।

वसुबन्धुने स्थूल द्रव्यको एक – अखण्ड – जैसा कि नैयायिक-वैशेषिकों ने अवयवीको माना है – मानने पर भी आपत्ति की है। उनका कहना है कि यदि स्थूल पृथ्व्यादि द्रव्य एक है तब उसमें गमन और अगमन, ग्रह और अग्रह, भिन्न भिन्न पदार्थों की अनेकत्र वृत्ति, प्राप्ति और अप्राप्ति इन सभीकी घटना युगपद् हो नहीं सकती। अत एव अवयवीको एक – अखण्ड द्रव्य माना नहीं जा सकता[1]।

वसुबन्धुके बाद दिग्नाग, धर्मकीर्ति आदि आचार्योंने अवयवीके खण्डनमें इन्हीं मुख्य दलीलोंका उपयोग किया है। और पंडित अशोकने तो अवयविनिराकरण नामक एक छोटासा प्रकरण ही लिख दिया है।

आगे चलकर अवयवी और सामान्य की चर्चा के प्रसंगमें आचार्योंने बहुतसी समान दलीलोंका उपयोग किया है। क्योंकि जैसे सामान्य एक है वैसे अवयवी भी एक है। सामान्य अनेकवृत्ति है तो अवयवी भी अनेकवृत्ति है। कृत्स्नैकदेशवृत्तिका विकल्प जैसे सामान्य-विषयक होता है वैसे ही अवयवीके बारेमें भी होता है। और यही बात भेदाभेदके विकल्पके विषयमें भी है। इस प्रकार अवयवी और सामान्यविषयक चर्चाका साम्य देखकर ही जयन्तने बौद्धोंको आवेशपूर्ण भाषामें जो उत्तर दिया है वह देखने योग्य है—

**"अपूर्व एष तर्कमार्गो यत्र प्रतीतिमुत्सृज्य तर्जनीविस्फोटनेन वस्तुव्यवस्थाः क्रियन्ते। ......न च शक्नुमः पदे पदे वयमेभिरभिनवमल्पमपि किञ्चिदपश्यद्भिस्तदेव पुनः पुनः प्रकुर्वद्भिः शाक्यनर्तकैः सह कलहमतिमात्रं कर्तुम्।......किं वा तदस्ति यत्सामान्यसमर्थनावसरे न कथितम्। तस्मात्तयैव नीत्या अवयव्यपि सिद्ध एव, तद्ग्राहिणः प्रत्यक्षस्य निरपवादत्वात्।"** न्यायमं० वि० पृ० ५४९।

शंकराचार्य ने भी ब्रह्म व्यतिरिक्त बाह्य तत्त्व अनिष्ट होनेके कारण परमाण्वारब्ध अवयवीकी[2] चर्चाके प्रसंगमें परमाणुका खण्डन वसुबन्धुकी युक्ति का अवलम्बन करके किया है[3]।

सांख्य भी कार्य और कारणका अभेद इष्ट होनेसे अवयवीकी पृथक् सत्ता नहीं मानते। सांख्यत० का० ९।

इस प्रकार हम देखते हैं कि वैशेषिक सम्मत अवयवीकी सत्ताके विषयमें दार्शनिकोंने प्राचीन कालसे आपत्ति की है। तब यह प्रश्न होना स्वाभाविक है कि इन दार्शनिकोंने जब दृश्य स्थूल अवयवीका निषेध किया अर्थात् दृश्य घट-पटादिकी स्वतन्त्र सत्ताका निषेध किया तब इस दृश्य स्थूल पदार्थके विषयमें अपना क्या क्या मन्तव्य स्थिर किया ?।

अद्वैतवादिओंने तो अविद्या – वासना का आश्रय लिया। प्रकृतिपरिणामवादी सांख्यने स्थूल जगत्को प्रकृतिका परिणाम माना। अर्थात् स्थूल वस्तुका प्रधानसे अभेद ही सिद्ध

---

१. "यदि यावदविच्छिन्नं नानेकं चक्षुषो विषयः तदेकं द्रव्यं कल्प्यते – पृथिव्यां क्रमेणेतिर्न स्यात् — गमनमित्यर्थः। सकृत्पादप्रक्षेपेण सर्वस्य गतत्वात्। अर्वाग्भागस्य च ग्रहणं परभागस्य चाग्रहणं युगपन्न स्यात्। न हि तस्यैव तदानीं ग्रहणं चाग्रहणं च युक्तम्। विच्छिन्नस्य चानेकस्य हस्त्यश्वादिकस्य अनेकत्र वृत्तिर्न स्यात्। यत्रैव हि एकं तत्रैवापरमिति कथं तयोर्विच्छेद इष्यते। कथं वा तदेकं यत् प्राप्तं च ताभ्यां न च प्राप्तं अन्तराले तच्छून्यग्रहणात्।" – विज्ञप्ति० भा० १५। २. ब्रह्म० शा० २.२.१२-१७। ३. "परमाणूनां परिच्छिन्नत्वाद्यावत्यो दिशः षडष्टौ दश वा तावद्भिरवयवैः सावयवास्ते स्युः" ब्रह्म० शा० २.२.१७।

किया। जैन और मीमांसक भी परिणामवादी हैं किन्तु दोनोंने अनेकान्तवादके आधारसे सूक्ष्म-परमाणु और स्थूलका भेदाभेद माना। परमाणुवादी-सौत्रान्तिक और वैभाषिक बौद्धों ने कह दिया कि स्थूल पदार्थ-और कुछ नहीं किन्तु परमाणुपुञ्ज मात्र है।

अवयविवादके विरुद्ध प्रथम तो बौद्धों ने इतना ही कहा कि वह परमाणुपुञ्ज मात्र है। किन्तु दार्शनिकोंमें परमाणुकी एक परिभाषा[1] रूढ हो गई थी कि वह निरवयव होता है- इसी परिभाषाके प्रकाशमें जब बौद्धों ने परमाणुपुञ्जका विचार किया तब इस परमाणुपुञ्जके बारेमें बौद्धों में ही तीन मत प्रचलित होगये ऐसा कमलशीलके स्पष्ट उल्लेखसे माळूम होता है।

**"तत्र केचिदाहुः परस्परं संयुज्यन्ते परमाणवः इति, सान्तरा एव नित्यं न स्पृशन्तीत्यपरे, निरन्तरत्वे तु स्पृष्टसंज्ञेत्यन्ये।"**-तत्त्वसं० पं० पृ० ५५६।

वस्तुतः परमाणुओंका परस्पर संयोग होता है कि नहीं इस बातको लेकर ही ये मतभेद हुए हैं। प्रथम मतके अनुसार परमाणुओंका परस्पर संयोग होता है और अतिम दोनों मतोंके अनुसार परमाणुओंका परस्पर संयोग नहीं होता। उन दोमेंसे एकका कहना है कि परमाणुओंमें व्यवधान अवश्य होता है। और दूसरेका कहना है कि व्यवधान होता भी है और नहीं भी होता। जब व्यवधान नहीं होता तब परमाणु निरन्तर होनेसे उनकी 'स्पृष्ट' ऐसी संज्ञा है।

प्रथम मत प्राचीन बौद्धोंका है। दूसरा काश्मीरवैभाषिकों का और तीसरा भदन्त (वसुबन्धु) का है[2], जो कि अभिधर्मकोषकार वसुबन्धुसे प्राचीन है।

इन तीनों मतों का साधर्म्य यही है कि जब परमाणुपुञ्ज होता है तब भी पुञ्जघटक परमाणुओंके अतिरिक्त वहाँ और किसी द्रव्यकी उत्पत्ति नहीं होती। इसके विपरीत वैशेषिक और नैयायिकों का कहना है कि परमाणुपुञ्जसे एक अपूर्व अवयवी उत्पन्न होता है। उसकी सत्ता पुञ्जघटक परमाणुओंसे अर्थात् अवयवोंसे भिन्न है। वह सभी अवयवोंको व्याप्तकरके रहता है। अवयवी अनित्य होता है क्योंकि वह कार्य है। द्व्यणुकव्यतिरिक्त अवयवीका विनाश स्वस्व अवयवविनाशसे होता है। और द्व्यणुकावयवीका विनाश अणुओंके विभक्त होनेपर हो जाता है।

जैनोंके मतसे अवयवी कार्य ही हो यह नियम नहीं। आकाश, धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, जीवास्तिकाय ये द्रव्य नित्य होते हुए भी सावयव[3] हैं। घटपटादि पुद्गलस्कंध अनित्य होते हुए सावयव हैं। इन नित्य और अनित्य सावयव द्रव्यमें भेद सिर्फ इतना ही है कि नित्य द्रव्यके अवयव कभी पृथक् नहीं होते। वैशेषिक परिभाषाके अनुसार इस प्रकार कह सकते हैं कि जैनोंके मतसे नित्य द्रव्यके अवयव सर्वदा अयुतसिद्ध होते हैं-अपृथक्सिद्ध होते हैं। जैनोंके मतसे परमाणु और कालव्यतिरिक्त कोई ऐसा द्रव्य नहीं जो निरवयव हो। काल भी इसी लिये निरवयव माना गया है कि वह क्षणिक है अत एव उसका स्कंध बन नहीं सकता।

---

१. "तथा चोक्तम् 'आत्मादिमात्ममध्यं च तथात्मान्तमतीन्द्रियं। अविभागं विजानीयात् परमाणुमनंशकम्।'"—तत्त्वार्थश्लो० पृ० ४३०। २. आलम्बन० पृ० ९६। ३. सप्रदेशी और सावयवमें सूक्ष्मभेद है किन्तु उसकी प्रस्तुतमें उपेक्षा की है।

बौद्ध और जैन मान्यतामें यह भेद है कि बौद्ध परमाणुवादी हैं। अर्थात् परमाणुसे अतिरिक्त या परमाणुपुञ्जसे अतिरिक्त स्कंधकी स्वतन्त्र सत्ता उनके मतसे नहीं है। जैनोंके मतसे पुद्गल द्रव्य अणुरूप भी है और स्कंध रूप भी है[1]। जैनसंमत स्कंध सिर्फ परमाणुपुञ्ज ही नहीं है किन्तु परमाणुओंका विशिष्ट प्रकारका परिणाम ही स्कंध है। जैन मत आरम्भवादी नैयायिकों मान्य नहीं। बौद्ध क्षणिकवादी हैं अत एव उनको भी वह मत मान्य नहीं, क्योंकि परिणामवाद द्रव्यनित्यताके स्वीकारमेंसे ही फलित हो सकता है।

जैनोंके मतसे अवयव और अवयवीका भेदाभेद है अर्थात् कथंचित् तादात्म्य[2] है। नैयायिक अत्यन्त भेद मानकर भी उनको अयुतसिद्ध कहते हैं। अर्थात् दोनोंको संयुक्त नहीं मानते। वस्तुतः तादात्म्य और अयुतसिद्धिमें नाममात्रका फर्क है। विचारपद्धति के भेदके कारण ही परिभाषामें ऐसा भेद हो जाता है इस बातको भूलना नहीं चाहिए। नैयायिक किसी वस्तुका परिणाम नहीं मानते। उनके मतसे अदृश्य परमाणु दृश्यरूपसे परिणत हो नहीं सकते। फिर भी वे परमाणुओंके मिलने पर स्थूलद्रव्यके दिखाई देनेका इनकार तो कर ही नहीं सकते। अत एव उनके लिए दृश्य अवयवीकी—परमाणुपुञ्जसे अतिरिक्त अवयवीकी कल्पना करनेके सिवाय और कोई चारा ही नहीं रहता[3]। इसीसे उन्होंने अवयवीकी सत्ताको सिद्ध तो किया पर वे उसे संयुक्त घट और जलादिकी भांति अत्यन्त भिन्न—पृथक् सिद्ध न मान कर, उसे अवयवोंसे अपृथक्सिद्ध—अयुतसिद्ध कहने लगे। इस तरह कथंचित् तादात्म्य और अयुतसिद्धिमें वस्तुतः नाम मात्रका भेद है।

मीमांसकोंने भी कार्य द्रव्यको सिर्फ परमाणुपुञ्ज न मान कर स्वतन्त्र माना है[4]। स्वतंत्र मान कर भी उन्होंने नैयायिकोंकी तरह कार्य द्रव्यको अवयवोंसे अत्यन्त भिन्न न मान कर जैनोंकी तरह अवयव और अवयवीका भेदाभेद ही माना है। तदनुसार अवयवोंकी विशिष्ट अवस्थामें अवस्थिति ही अवयवी कहा जाता है[5]। मीमांसकोंका यह मत उनकी परिणामवाद की स्वीकृतिमें से ही फलित हुआ है। परिणामवादी जैन और मीमांसक भेदाभेदवाद समानरूपसे मानते हैं जबकि सांख्य परिणामवादी होकर भी अभेदवाद ही मानता है।

(२) अब अवयवी और प्रत्यक्ष प्रमाण—इस प्रश्नके विषयमें विचार करना क्रमप्राप्त है।

बौद्धोंने परमाणुपुञ्जको ही माना तब उन पर आक्षेप हुआ कि परमाणु अतीन्द्रिय होनेसे परमाणुपुञ्जका भी प्रत्यक्ष हो नहीं सकता। न्यायसूत्रकारने तो यहाँ तक कह दिया कि यदि अवयवी असिद्ध हो तो संसारमें किसी भी वस्तुका प्रत्यक्ष हो ही नही सकता[6]।

---

१. "अणवः स्कन्धाश्च"—तत्त्वार्थ० ५.२५। २. "सर्वथार्थान्तरत्वस्याभावादंशांशिनोरिह"—तत्त्वार्थश्लो० पृ० १२२। ३. "सर्वाग्रहणं अवयव्यसिद्धेः"—न्यायसूत्र २.१.३४। ४. शास्त्रदी० पृ० ४२-४३। ५. "वयं तु भिन्नाभिन्नत्वम्। न हि तन्तुभ्यः शिरःपाण्यादिभ्यो वा अवयवेभ्यः निष्कृष्टः पटो देवदत्तो वा प्रतीयते। तन्तुपाण्यादयोऽवयवा एव पटाद्यात्मना प्रतीयन्ते। विद्यते च देवदत्ते 'अस्य हस्तः शिरः' इत्यादिः कियानपि भेदावभास इत्युपपन्नमुभयात्मकत्वम्। तस्मादवयवानामेवावस्थान्तरमवयवी न द्रव्यान्तरम्। त एव हि संयोगविशेषवशादेकद्रव्यतामापद्यन्ते, तदात्मना च महत्त्वं पटजातिं च बिभ्रतः पटबुद्ध्या गृह्यन्ते। तेन पटात्मना तेषामेकत्वं अवयवात्मना तु नानात्वम्"—शास्त्रदी० पृ० १०६। ६. "सर्वाग्रहणमवयव्यसिद्धेः।" न्यायसू० २.१.३४।

बौद्ध इस आक्षेपका जो उत्तर न्यायसूत्रकारके समय पर्यन्त देते होंगे वह यह है–जैसे सेना या वन कोई एक द्रव्य नहीं किन्तु हस्ती, अश्व आदि का समूह ही सेना और आम्रादि अनेक वृक्षों का समूह ही वन कहा जाता है। और सेनाघटक या वनघटक प्रत्येक हस्त्यादि या आम्रादिके प्रत्यक्ष न होने पर भी सेना या वनका प्रत्यक्ष होता है। वैसे ही परमाणुपुञ्ज वस्तुतः एक न होने पर भी एक मालूम पडता है और पुञ्जघटक प्रत्येक परमाणु अतीन्द्रिय होनेपर भी पुञ्जका प्रत्यक्ष हो सकता है[1]।

न्यायसूत्रकारने सेना-वन-न्यायके अतिरिक्त बौद्धसम्मत एक और न्यायका भी उल्लेख किया है–जैसे तैमिरिक व्यक्ति एक एक केशकी उपलब्धिका सामर्थ्य न रखते हुए भी केशसमूहका प्रत्यक्ष कर सकता है वैसे ही हम सभी यद्यपि प्रत्येक परमाणुके प्रत्यक्ष करनेमें असमर्थ हैं फिर भी परमाणुपुञ्जका प्रत्यक्ष कर पाते हैं[2]।

बौद्धोंकी इन युक्तिओं का उत्तर नैयायिकोंने यह दिया है कि अणु अतीन्द्रिय होनेसे परमाणुपुञ्ज का भी प्रत्यक्ष हो नहीं सकता[3]। वनघटक प्रत्येक वृक्षमे या सेनाघट प्रत्येक अगमें प्रत्यक्ष होनेकी योग्यता है किन्तु परमाणुपुञ्जके घटक प्रत्येक परमाणुमे वैसी योग्यता नहीं। दूसरी बात यह भी है कि इन्द्रियाँ स्वविषयोका अतिक्रमण नहीं करती[4]। चक्षु कितनी ही पटु क्यों न हो फिर भी वह गन्धग्राहक नहीं हो सकती। चक्षुरिन्द्रिय के मन्द होनेसे तैमिरिक पुरुषको एक एक केश नहीं दीखता पर केशसमूह दिखाई देता है। परन्तु अतैमिरिकको एक एक केश भी दिखता है और केशसमूह भी। इससे स्पष्ट है कि केशोंमें चक्षुरिन्द्रियके विषय होनेकी योग्यता है। जब कि परमाणुमें तो वह योग्यता ही नहीं। अत एव उनका समूह भी केशसमूह की तरह कैसे दिख सकता है?।

इतनी चर्चाका फलितार्थ इतना ही है कि यदि परमाणुको अतीन्द्रिय माना जाय तब परमाणु-पुञ्ज भी अतीन्द्रिय ही रहेगा। परिणामवादी जैन, मीमांसक और सांख्य अतीन्द्रिय परमाणु या प्रकृतिकी तथापरिणति मानकर स्थूल पदार्थको इन्द्रियका विषय मानते हैं परन्तु नैयायिक-वैशेषिकोंने तो स्पष्ट ही कह दिया कि परमाणु या प्रकृतिका तथापरिणाम माननेकी अपेक्षा परमाणुओंसे एक नूतन अवयवीका आरम्भ मानना ही ठीक है। क्योंकि ऐसा माननेसे परमाणु तो अपने स्वभावानुसार अतीन्द्रिय ही बने रहते हैं जब कि अवयवी स्वभावतः अतीन्द्रिय न होनेके कारण दृश्य भी बन सकता है। परन्तु बौद्धके सामने तो यह समस्या बनी ही रह गई कि परमाणुओके स्वयं अतीन्द्रिय होने पर भी तदभिन्न पुञ्ज दृश्य कैसे हो जाता है?।

इस समस्याको लेकर बौद्धोंमें अनेक मतभेद हुए होंगे ऐसा जान पडता है। न्यायसूत्रमें बौद्धकी ओरसे पूर्वपक्ष किया गया है कि 'यह वृक्ष है' ऐसा ज्ञान प्रत्यक्ष नहीं किन्तु अनुमान है[5]। इसी प्रसंगमें न्यायसूत्रकारने अवयवीको सिद्ध करके उसका प्रत्यक्ष भी सिद्ध किया

---

१. "सेनावनवद् ग्रहणम्" –न्यायसू० २.१.३६। "अन्यस्तु मन्यते एकैकपरमाणुरन्यनिरपेक्ष्योऽतीन्द्रियः। बहवस्तु परस्परापेक्ष्या इन्द्रियग्राह्याः।" विज्ञप्ति० त्रिं० भाष्य० पृ० १७। २. "केशसमूहे तैमिरिकोपलब्धिवत् तदुपलब्धिः।" न्यायसू० ४.२.१३। ३. "न, अतीन्द्रियत्वादणूनाम्।"–न्यायसू० २.१.३६। ४. "स्वविषयानतिक्रमेणेन्द्रियस्य पटुमन्दभावाद्विषयग्रहणस्य तथाभावो नाविषये प्रवृत्तिः" न्यायसू० ४.२.१४। ५. "प्रत्यक्षमनुमानमेकदेशग्रहणादुपलब्धेः।" न्यायसू० २.१.३०।

है । इस पर से हम यह कह सकते हैं कि स्थूल वृक्षादि पदार्थ, जिसे वैशेषिकादि अवयवी कहते हैं, वह प्रत्यक्षका विषय नहीं किन्तु अनुमेय है ऐसा किसी बौद्धका मत न्यायसूत्रके पहले था । संभवतः वह मत सौत्रान्तिकका ही होगा क्योंकि वह बाह्य पदार्थोंको प्रत्यक्ष नही किन्तु अनुमेय मानता है[1] ।

इसी सौत्रान्तिक मतका प्रतिघोष दिङ्नागके द्वारा स्थापित और धर्मकीर्तिके द्वारा पोषित बौद्ध तार्किक परंपरामें भी हुआ । कहा जाता है कि वह बौद्ध तार्किक परंपरा सौत्रान्तिक और योगाचारके सिद्धान्तोके सम्मिश्रणसे निष्पन्न हुई है । इस परंपराके अनुसार प्रमेय दो प्रकारका है—स्वलक्षण और सामान्यलक्षण—

**"स्व-सामान्यलक्षणाभ्यां भिन्नलक्षणं प्रमेयान्तरं नास्ति ।"**–प्रमाणसमु० वृ० का० २ ।

इसमेंसे प्रत्यक्ष का विषय स्वलक्षण और अनुमान का विषय सामान्य है[2]—

**"तस्य विषयः स्वलक्षणम् ।...तदेव परमार्थसत् ।...अन्यत्सामान्यलक्षणम् । सोऽनुमानस्य विषयः ।"**–न्यायबि० पृ० २१–२५ ।

'यह वृक्ष है' 'यह गौ है' इत्यादि ज्ञान जो कि सविकल्पक और सनिर्देश हैं वे सामान्य विषयक ही हैं क्योंकि स्वलक्षण तो अनिर्देश्य है[3] । अत एव फलितार्थ यही हुआ कि दिङ्नागादि के मतसे अवयवी सामान्यलक्षणरूप प्रमेय होने के कारण अनुमानका विषय हो सकता है प्रत्यक्षका नहीं । दिङ्नागका यह मन्तव्य प्राचीन सौत्रान्तिक मान्यताका प्रतिघोष मात्र कहा जा सकता है ।

दिङ्नागने आलम्बनपरीक्षामें एक मतविशेषका उल्लेख किया है जिसके अनुसार सञ्चिताकार परमाणु ही प्रत्यक्षके विषय माने गये हैं[4] ।

आगे जाकर इसी मतका समर्थक भदन्त शुभगुप्त हुआ जान पडता है । उसका कहना है कि परमाणुका उत्पाद और विनाश समुदायरूप में ही होता है । अर्थात् उसके मतानुसार परमाणुका उत्पाद और विनाश प्रत्येकक्षण में होता है पर वह असंयुक्तरूपसे न होकर संयुक्त अर्थात् सञ्चितरूपसे ही होता है । जब कि परमाणु कभी स्वतन्त्र असंयुक्त अवस्थामें है ही नहीं तब प्रत्येक परमाणुके प्रत्यक्ष होने न होने का प्रश्न ही नही उठता[5] । इस प्रकार भदन्त शुभगुप्तने परमाणुपुञ्जके ज्ञानको प्रत्यक्ष मानकर भी परमाणुओंमें स्थूलताके ज्ञानको स्पष्ट ही भ्रम कहा है । शुभगुप्त भ्रमका समर्थन यह कह कर करता है कि—जैसे सदृशापरापर क्षणोंकी उत्पत्तिसे ज्ञाताको नित्यत्वका भ्रम होता है वैसेही सजातीय और अविच्छिन्नदेशोत्पन्न परमाणुओंमें भी स्थूलताका ज्ञान मानसिक भ्रम मात्र है[6] ।

---

१. "प्रत्यक्षो न हि बाह्यवस्तुविसरः सौत्रान्तिकैराश्रितः ।" षड्द० गुण० का० ११ । २. "स्वलक्षणविषयकं प्रत्यक्षमेव सामान्यलक्षणविषयकमनुमानमेव ।"–प्रमाणसमु० टी० पृ० ६ । ३. "स्वसंवेद्यमनिर्देश्यं रूपमिन्द्रियगोचरः"–प्रमाणसमु० ५ । ४. "साधनं सञ्चिताकारमिच्छन्ति किल केचन'-अलम्बन० ३ । ५. "अथापि स्यात्–समुदिता एव उत्पद्यन्ते विनश्यन्ति चेति सिद्धान्तात् नैकपरमाणुप्रतिभास इति । यथोक्तं भदन्तशुभगुप्तेन–"प्रत्येकपरमाणूनां स्वातन्त्र्ये नास्ति संभवः । अतोऽपि परमाणूनामेकशप्रतिभासनम् ॥' इति ।"–तत्त्वसं० पं० पृ० ५५१ । ६. "तुल्येत्यादिना भदन्तशुभगुप्तस्य परिहारमाशंकते–'तुल्यापरक्षणोत्पादाद्यथा नित्यत्वविभ्रमः । अविच्छिन्नसजातीयग्रहे चेत्स्थूलविभ्रमः' ।"–तत्त्वसं० पृ० ५५२ ।

शुभगुप्तके मन्तव्यका सारांश यह है कि परमाणुका प्रत्यक्ष हो सकता है अत एव स्थूल-पदार्थकी प्रतीतिको सिद्ध करनेके लिये स्वतन्त्र अवयवी माननेकी कोई आवश्यकता नही। स्थूल अवयवीका ज्ञान भ्रम मात्र है। और भ्रमके विषयको वास्तविक मानना उचित नहीं।

नैयायिकोंने अवयवीको एक और अखण्ड मानकर भी अनेक अवयवोंमें व्याप्त माना है। इस सिद्धान्तको लक्ष्यमे रखकर दूसरे दार्शनिकोंने यह आक्षेप किया है कि—अवयवीका प्रत्यक्ष-ग्रहण संभव ही नहीं। क्योंकि किसी भी अवयवीके सभी अवयव कभी प्रत्यक्ष हो नहीं सकते। बहुतसे मध्यभागवर्ती और अपरभागवर्ती ऐसे अवयव हो सकते हैं जिनका प्रत्यक्ष, व्यवहित होने के कारण, संभव ही नहीं। कतिपय अवयवके प्रत्यक्षमात्र होने से अवयवीका प्रत्यक्ष हो जायगा ऐसा भी—माना नहीं जा सकता, क्योंकि एक बात तो यह है कि वह उतने ही अवयवोंमें पर्याप्त नहीं, दूसरी बात यह है कि यदि कतिपय अवयवोंके प्रत्यक्षमात्रसे संपूर्ण अवयवीका प्रत्यक्ष हो तब यह मानना पडेगा कि पानीमें डूबे हुए महास्तम्भके बाहरी कुछ ही अवयवोंके दर्शनसे संपूर्ण स्तम्भ उपलब्ध हो, किन्तु यह बात प्रतीतिबाधित है। अत एव अवयवीका प्रत्यक्ष संभव ही नही।

इस आक्षेपके उत्तरमें नैयायिकोंने कहा है कि हम अवयवी और अवयवको अत्यन्त भिन्न मानते हैं। अतएव अवयवग्रहण और अवयविग्रहण का विषय भी अलग है। अनेक अवयवोंके विषयमें सकल और कतिपय ऐसा विकल्प हो सकता हैं किन्तु जो एक है—अखण्ड है उसके विषयमें ये विकल्प असंभव हैं[1]। अवयवी जो कि एक हैं—अखण्ड है उसके विषयमें एकदेशसे ग्रहण और दूसरे देशसे अग्रहण संभव ही नही। वस्तुतः बात यह है कि जिन अवयवोंका इन्द्रियके साथ सन्निकर्ष होकर ग्रहण होता है उन अवयवोंके **'साथ'** अवयवीका भी ग्रहण हो जाता है किन्तु जिन अवयवोका व्यवधानके कारण ग्रहण नहीं होता उनके **'साथ'** अवयवीका भी ग्रहण नहीं होता[2]।

इस प्रकार ग्रहण और अग्रहण होते हुए भी अवयवीमें भेदका—अनेकताका आपादन संभव नही। जैसे देवदत्त यदि चैत्रके साथ देखा गया और मैत्रके साथ न देखा गया तो एतावता देवदत्त दो नहीं हो जाते किन्तु एक ही रहता है वैसे ही अवयवी कुछ अवयवोंके साथ दिखाई दे और कुछ के साथ नहीं तो एतावता वह दो नहीं हो सकता है[3]।

नैयायिकोंके इस उत्तरमें एक त्रुटि तो रह ही जाती है और वह यह कि यदि अवयवी एक है—अखण्ड है—निरंश है उसमें कृत्स्नैकदेशका विकल्प संभव नहीं तब वह अपने संपूर्णरूपमें दिखाई क्यों नहीं देता? वह भागशः क्यों दिखता है?। जलमग्न स्तम्भ बाहर और भीतर पूर्ण-रूपेण क्यों नहीं दिखता?। यह कह देना कि एकमें—अखण्डमें कृत्स्नैकदेशका विकल्प करना अनुचित है—मूल आक्षेपका यथार्थ उत्तर नहीं है, न प्रतीतिकी पूरी व्याख्या ही है।

प्रस्तुत चर्चामें अनेकान्तवाद ही सहायक हो सकता है। यदि अवयवीको अवयवोंसे

---

१. "एकस्मिन् कृत्स्नैकदेशशब्दासम्भवात्" न्यायवा० पृ० २१४। २. "इदं तस्य वृत्तं येषां इन्द्रियसन्निकर्षाद्ग्रहणमवयवानां तैः सह गृह्यते। येषां अवयवानां व्यवधानादग्रहणं तैः सह न गृह्यते। न चैतत्कृतोऽस्ति भेद इति"—न्यायभा० २.१.३२। ३. न्यायवा० पृ० २१६।

कथंचिदभिन्न माना जाय तब यह कहा जा सकता है कि चूंकि अवयव अदृश्य हैं अत एव तदभिन्न अवयवी भी अदृश्य है और कथंचिद् भिन्न होनेसे कुछ अवयव अदृश्य हों तब भी अवयवीका दर्शन हो सकता है। तथा अवयवोंसे कथंचिदभिन्न होने के कारण अवयवी उनकी तरह अनेक भी कहा जा सकता है अत एव उसका दर्शनादर्शन भी घट सकता है।

पृ० ३९. पं० १. **'ननु धर्मिणं'** प्रस्तुत प्रश्नका उत्तर पंडित अशोकने एक दूसरे ढंगसे दिया है–**"इह दृश्यमानस्थूलो नीलादिरर्थो धर्मी; स चानुभवावसितोऽसति बाधके प्रत्यक्षसिद्धो हेतोराश्रयासिद्धिं निहन्ति। ननु भवद्भिरसन्नेवावयवी प्रतिज्ञायते स कथं प्रत्यक्षसिद्धः। नावयविनमिह धर्मिणं प्रतिपन्नाः स्मः किन्तु प्रतिभासमानस्थूलनीलादिकमर्थम्। न तर्हि विरुद्धधर्मसंसर्गादवयविन एकत्वं निषिद्धं स्यात्। यद्येवं कस्तर्हि भवतोऽवयवी। एकोऽनेकावयवसमवेतार्थ इति चेत्। स किं प्रतिभासमानात् स्थूलनीलादेरन्योऽनन्यो वा। न तावदन्यः, दृश्यत्वेनाभ्युपगमात्। न च प्रतिभासमानस्थूलनीलार्थव्यतिरेकेणापरः प्रतिभाति। अनन्यश्चेत्। तस्यैकत्वप्रतिक्षेपे कथमप्रतिषिद्धमेकत्वमवयविनः।"**–अवय० पृ० ७९। तुलना–व्यो० पृ० ४६।

पृ० ३९. पं० ३. **'प्रसङ्गविपर्ययसाधन'** व्याख्या–**"प्रसङ्गश्च नाम परप्रसिद्धेन परस्य अनिष्टापादनमुच्यते।"**–न्यायमं० वि० पृ० १०२। कन्दली पृ० ४३। **"साध्यसाधनयोर्व्याप्यव्यापकभावसिद्धौ हि व्याप्याभ्युपगमो व्यापकाभ्युपगमनान्तरीयको यत्र प्रदर्श्यते तत् प्रसङ्गसाधनम्। व्यापकनिवृत्तौ चावश्यंभाविनी व्याप्यनिवृत्तिः स विपर्ययः।"**–प्रमेयक० पृ० २५७। प्रमाणवा० मनो० १.८६।

पृ० ३९. पं० १६. **'सामस्त्येन'** तुलना–

> **"यद्वा सर्वात्मना वृत्तावनेकत्वं प्रसज्यते।**
> **एकदेशेन चानिष्टा नैको वा न क्वचिच्च सः॥"**–तत्त्वसं० का० ६१३।

**"कृत्स्नैकदेशावृत्तित्वादवयवानामवयव्यभावः"** न्यायसू० ४.२.७। न्यायवा० पृ० २१३,५०३। व्यो० पृ० ४४। कंदली० पृ० ४२।

पृ० ३९. पं० १३. **'अहेतोश्च'** तुलना–**"नित्यं सत्त्वमसत्त्वं वाऽहेतोरन्यानपेक्षणात्। अपेक्षातश्च भावानां कादाचित्कस्य संभवः॥"** प्रमाणवा० ३.३४।

पृ० ४०. पं० १. **'इतोपि'** तुलना–प्रमाणवा० अ० पृ० ११३।

पृ० ४०. पं० १. **'चलति'** तुलना–**"पाण्यादिकम्पे सर्वस्य कम्पप्राप्तेर्विरोधिनः। एकस्मिन् कर्मणोऽयोगात् स्यात् पृथक्सिद्धिरन्यथा॥"** प्रमाणवा० १.८६। अवय० पृ० ८१।

पृ० ४०. पं० २. **'एकावयवरागे'** तुलना–**"दृश्येत रक्ते चैकस्मिन् रागोऽरक्तस्य वाऽगतिः॥"** प्रमाणवा० १.८७। तत्त्वसं० का० ५९४। अवय० पृ० ८७।

पृ० ४०. पं० ३. **'आवरणे'** तुलना–**"एकस्य चावृतौ सर्वस्यावृतिः स्यादनावृतौ।"** प्रमाणवा० १.८७। **"स्थूलस्यैकस्वभावत्वे मक्षिकापदमात्रतः। पिधाने पिहितं सर्वमासज्येताविभागतः॥"** तत्त्वसं० का० ५९३। अवय० पृ० ८५।

पृ० ४०. पं० ४. **'न चावयवानामेव'** तुलना–**"तदारम्भकेऽवयवे वर्तत इति चेत्; यद्येवम्–अवयवानामेव रक्तत्वादवयविरूपमरक्तमिति रक्तारक्तं समं दृश्येत।"** तत्त्वसं०

पं० पृ० २०० । **"स्यादेतत्–पाण्यादावेकस्मिन्नवयवे कम्पमाने नावयविनः कम्परूपमभ्युपेयम्। अवयव एव हि तदा क्रियावान् दृश्यते। न चेदं मन्तव्यम्। अवयवे क्रियावति तदाधेयेन अवयविनापि क्रियाबता भवितव्यम्। यथा रथे चलति तदारूढोऽपि चलतीति।"** अवय० पृ० ८२।

पृ० ४१. पं० १३. **'भूयोऽवयव'**–तुलना–**"भूयोऽवयवेन्द्रियसन्निकर्षानुगृहीतेनावयवेन्द्रियसन्निकर्षेण ग्रहणात्।"** व्यो० पृ० ४६। अवय० पृ० ८५,८७।

पृ० ४१. पं० १६. **'न च'** प्रस्तुत पंक्तिमें 'प्रतिभासेप्यव्यव' के स्थानमें 'प्रतिभासेपि व्यव'–ऐसा संशोधन उपस्थित किया है वह पूर्वापरसंदर्भ की दृष्टिसे ही समजना चाहिए। शान्त्याचार्यने दलील की है कि व्यवहित अवयवीको भी यदि जाना जाय तब तत्संलग्न अन्य भी जाना जा सकता है और इस प्रकार सबको सभी अवयवीका ज्ञान हो जायगा। यह दलील शान्त्याचार्य की ही होना चाहिए। इस दलीलको ध्यानमें रखे तो 'व्यवहित' पाठ ही ठीक जंचता है, 'अव्यवहित' नहीं।

सन्मतितर्कटीकामें प्रस्तुत प्रसगमें 'अव्यवहित' ही पाठ है। और वहाँ वह संगत है। सन्मति० टी० पृ० १०४ पं० ३। उपर्युक्त शान्त्याचार्यकृत दलील सन्मतिमें नहीं है।

पृ० ४१. पं० २४. **'प्रवृत्तेरिति'** यहाँ तक शान्त्याचार्यने यह सिद्ध किया है कि अवयवीका ग्रहण प्रत्यक्ष या स्मृतिसे नही हो सकता है। अवयवीके अग्रहणका समर्थन सन्मतितर्कटीकामें (पृ० १०३–१०५) विस्तारसे है। प्रस्तुतमें वस्तुतः अवयवीका अग्रहण अभयदेवने बौद्ध मतानुसार समर्थित किया है। और तदनुगामी शान्त्याचार्यने भी वैसा ही किया। किन्तु जैन दृष्टिसे अवयवीका ग्रहण होता है कि नहीं, होता है तो किस प्रमाणसे– इस प्रश्नका उत्तर प्रस्तुतमें न तो अभयदेवने दिया है और न शान्त्याचार्यने। दोनोको ईश्वरसाधक कार्यत्व हेतुका खण्डन करना ही अभीष्ट है। अवयवीका विचार इसी प्रसंगमें है अत एव बौद्ध नयका आश्रयण करके नैयायिक संमत अवयवीके खण्डनसे ही दोनोंका उद्देश सिद्ध हो गया। इसीसे प्रस्तुतमें जैन दृष्टिसे अवयवीके स्वरूप और ग्रहणका विचार दोनोंने नहीं किया।

अवयवीके ग्रहणके विषयमें जैन दृष्टिसे प्रभाचन्द्रने यह कहा है–**"प्रत्यक्षस्मरणादिसहायेन आत्मना अर्वाक्परभागभाव्यवयवव्यापकत्व(?)स्य अवयविनो ग्रहणोपपत्तेः। न हि अस्माभिः प्रत्यक्षादिज्ञानपर्याय एव अर्थग्राहकोऽभिप्रेतः येनायं दोषः स्यात्, किन्तर्हि? तत्परिणत आत्मा।"** न्यायकु० पृ० २३५।

अवयवीमें बौद्धोंनें विरुद्धधर्मसंसर्गके कारण भेद सिद्ध किया है। जैन दृष्टिसे प्रभाचन्द्रने उसमें संशोधन यह किया है कि वह भेद कथंचित् माना जाय ऐकान्तिक नहीं। क्योंकि जैन दृष्टिसे अवयवी निरंश नहीं–न्यायकु० पृ० २३५।

प्रभाचन्द्रका कहना है कि अवयवी रूपाद्यात्मक भी है। और उसकी सिद्धि प्रत्यभिज्ञा प्रमाणसे होती है। अवयवी अवयवोंसे कथंचिदभिन्न है, वास्तव है और एकानेकस्वभाव है– न्यायकु० पृ० २३६।

अवयवीकी चर्चाके लिये देखो–न्यायसू० २.१.३२–३६ । ४.२.५–१७ । न्यायमं० वि० पृ० ५४९–५५१ । व्यो० पृ० ४४ । कंदली पृ० ४१ । वादन्याय पृ० ३८ । प्रमाणवा० १.८६ इत्यादि । प्रमाणवा० अलं० पृ० ११३ । तत्त्वसं० का० ५३१–६२१ । अष्टस० का० ६२ । तत्त्वार्थश्लो० पृ० ४०५, ११८–१२० । सन्मति० टी० पृ० १०२ । न्यायकु० २२० । प्रमेयक० पृ० ५४० । स्याद्वादर० पृ० ८७३ । श्लोकवा० वन० ७५ । शास्त्रदी० पृ० ४२,१०६ ।

पृ० ४१. पं० २६. 'यथाविधम्' तुलना–"स्थित्वा,प्रवृत्तिः संस्थानविशेषार्थक्रियादिषु । इष्टसिद्धिरसिद्धिर्वा दृष्टान्ते संशयोऽथवा ॥ १२ ॥ सिद्धं यादृगधिष्ठातृभावाभावानुवृत्तिमत् । सन्निवेशादि तद्युक्तं तस्माद् यदनुमीयते ॥ १३ ॥" प्रमाणवा० १ । तत्त्वसं० का० ६१ से । व्यो० पृ० ३०२ । कंदली पृ० ५५ । तात्पर्य० पृ० ६०० । सन्मति० टी० पृ० ११५ । न्यायकु० पृ० १०२ ।

पृ० ४२. पं० १६. 'विरुद्धं' तुलना–अत एवायमिष्टस्य विघातकृदपीष्यते ।" तत्त्वसं० का० ७४ ।

पृ० ४२. पं० २७. 'तत्र' इसके बाद शान्त्याचार्यने ईश्वरकर्तृत्ववादकी असंगति दिखानेके लिये जिन कारिकाओं की रचना की है उनमें से बहुतसी श्लोकवार्तिक और प्रमाणवार्तिकालंकारसे शब्दशः उद्धृत की हैं और शेषकी रचना ईश्वरवादकी चर्चा करनेवाले अन्यग्रन्थोंकी युक्तिओंके आधार पर की है ।

ईश्वरवादके लिये निम्नलिखितग्रन्थ देखने चाहिए–न्यायसू० ४.१.२१ । न्यायवा० पृ० ४५७ । तात्पर्य० पृ० ५९५ । न्यायमं० वि० पृ० १९० । कुसुमांजली स्त० ५ । श्लोकवा० संबन्धाक्षे० श्लो० ४३ । प्रमाणवा० १.१२ । प्रमाणवा० अलं० पृ० ४४ । तत्त्वसं० का० ४६ । शास्त्रवा० का० १९४ । आप्तपरीक्षा का० ८ । अष्टस० पृ० २६८ । तत्त्वार्थश्लो० पृ० ३६० । सन्मति० टी० पृ० ९३ । न्यायकु० पृ० ९७ । प्रमेयक० पृ० २६६ । स्याद्वादर० पृ० ४०६ ।

पृ० ४२. पं० २८. 'सचेतनं' तुलना–श्लोक० संबन्धा० ८१ । प्रमाणवा० अलं० पृ० ४४ ।

पृ० ४२. पं० ३०. 'कुलाल' तुलना–प्रमाणवा० अलं० पृ० ४४ ।

पृ० ४३. पं० १. 'प्रेक्षावताम्' तुलना–वही पृ० ४४ ।

पृ० ४३. पं० २. 'प्रयोजनम्' तुलना–श्लोक० सं० ५५ । तत्त्वसं० का० १५६ । तत्त्वसं का० १६९ ।

पृ० ४३. पं० ३. 'प्रयोजनम्' तुलना–वही० ५२ । प्रमाणवा० अलं० पृ० ४४ ।

पृ० ४३. पं० ४. 'छागादीनाम्' तुलना–प्रमाणवा० अलं० पृ० ४८ ।

पृ० ४३. पं० ६. 'क्रीडार्था' तुलना–श्लोक० सं० ५६ । प्रमाणवा० अलं० पृ० ४६, ९५ । तत्त्वसं० का० १६१ ।

पृ० ४३. पं० ७. 'किञ्चित्' तुलना–प्रमाणवा० अलं० पृ० ४९ ।

पृ० ४३. पं० ९. **'एकस्य'** तुलना–प्रमाणवा० अलं० पृ० ४६,९५ ।

पृ० ४३. पं० १०. **'कर्मणां'** तुलना–तत्त्वसं० का० १५९ ।

पृ० ४३. पं० १७. **'अथेदृशः'** तुलना–प्रमाणवा० अ० पृ० ४२ ।

पृ० ४३. पं० १८. **'स्वभावो'** तुलना–तत्त्वसं० का० १५९ ।

पृ० ४४. पं० ३. **'प्रकृत्यन्तर'** इत्यादि कारिका और उसका व्याख्यान मूलतः प्रमाणवार्तिकालंकारानुगामी है–पृ० १९० । और परंपरासे सन्मति० टी० पृ० ३०० और न्यायकु० पृ० ८२२ के साथ भी शब्द साम्य है ।

पृ० ४४. पं० ५. **'ते हि'** व्योमशिव ने भी 'गुणपुरुषान्तरविवेकदर्शनं निःश्रेयससाधनम्' इस सांख्यसंमत वाक्यको उद्धृत करके उसका खण्डन किया है । व्यो० पृ० २० ( घ ) ।

पृ० ४४. पं० ५. **'पुरुषः'** **"तस्माच्च विपर्यासात् सिद्धं साक्षित्वमस्य पुरुषस्य । कैवल्यं माध्यस्थ्यं द्रष्टृत्वमकर्तृभावश्च ।"** सांख्य० का० १९ ।

पृ० ४४. पं० ६. **'भुङ्क्ते'** तुलना–**"भोगापवर्गौ बुद्धिकृतौ बुद्धावेव वर्तमानौ कथं पुरुषे व्यपदिश्येते इति? । यथा विजयः पराजयो वा योद्धृषु वर्तमानः स्वामिनि व्यपदिश्यते, स हि तस्य फलस्य भोक्तेति एवं बन्धमोक्षौ बुद्धावेव वर्तमानौ पुरुषे व्यपदिश्येते, स हि तत्फलस्य भोक्तेति । बुद्धेरेव पुरुषार्थापरिसमाप्तिर्बन्धः । तदर्थावसायो मोक्ष इति । एते ग्रहणधारणोहापोहतत्त्वज्ञानाभिनिवेशाः बुद्धौ वर्तमानाः पुरुषेऽध्यारोपितसद्भावाः, स हि तत्फलस्य भोक्तेति ।"** योगभाष्य २.१८ ।

पृ० ४४. पं० ६. **'अज्ञानतमश्छन्नः'** तुलना–**"तस्य हेतुरविद्या"** योगद० २.२४ । **"तथैतदन्यत्रोक्तम्–'व्यक्तमव्यक्तं वा सत्त्वमात्मत्वेनाभिप्रतीत्य तस्य सम्पदमनु नन्दति आत्मसम्पदं मन्वानः, तस्य चापदमनु शोचत्यात्मव्यापदं मन्वानः, स सर्वोऽप्रतिबुद्धः' इति ।"** योगभा० २.५ । न्यायकु० पृ० ८१५ ।

पृ० ४४. पं० ७. **'ज्ञानम्'** यह ज्ञान विवेकख्याति के नामसे प्रसिद्ध है । इसे प्रकृत्यन्तर-विज्ञान, तत्त्वज्ञान, केवलज्ञान या गुणपुरुषान्तरोपलब्धि भी कहते हैं–

**"एवं तत्त्वाभ्यासान्नास्मि न मे नाहमित्यपरिशेषम् ।"** सांख्य० का० ६३ । **विवेकख्यातिरविप्लवा हानोपायः ।"** योगद० २.२६ । **"किं ज्ञानं? गुणपुरुषान्तरोपलब्धिरूपमित्यर्थः ।"**– माठर० ६३ ।

पृ० ४४. पं० ९. **'विज्ञातस्वरूपा'** तुलना–**"प्रकृतेः सुकुमारतरं न किञ्चिदस्तीति मे मतिर्भवति । या दृष्टास्मीति पुनर्न दर्शनमुपैति पुरुषस्य ॥ दृष्टा मयेत्युपेक्षक एको दृष्टाऽहमित्युपरमत्येका । सति संयोगेऽपि तयोः प्रयोजनं नास्ति सर्गस्य ॥"** सांख्यका० ६१, ६६ ।

पृ० ४५. पं० १. **'पङ्ग्वन्ध'** तुलना–**"पुरुषस्य दर्शनार्थं कैवल्यार्थं तथा प्रधानस्य । पङ्ग्वन्धवदुभयोरभिसंयोगात् तत्कृतः सर्गः ।"** सांख्यका० २१ ।

पृ० ४५. पं० १३. **'पुद्गलावर्त'** पञ्चसंग्रह में द्रव्य, क्षेत्र, काल और भावके भेदसे पुद्गलपरावर्त चार प्रकारका माना गया है[1] ।

---

[1]. पञ्चसं० ७१ ।

द्रव्य पुद्गलपरावर्तका स्वरूप इस प्रकार है—संसारमें भ्रमण करता हुआ एक जीव जितने कालमें समस्त परमाणुओंको ग्रहण करके छोड देता है उतने कालको बादर पुद्गल परावर्त और औदारिकादि किसी एक शरीरके द्वारा जितने कालमें समस्त परमाणुओंको ग्रहण करके छोड देता है उतने कालको सूक्ष्म पुद्गल परावर्त कहते हैं[1] ।

इसी प्रकार क्षेत्र, काल और भाव पुद्गल परावर्तों के स्वरूप वर्णनके लिये देखो—**पञ्चसं० ७३–७५** । पञ्चप्रकर्मग्रन्थ गा० ८६–८८ ।

दिगम्बर शास्त्रोंमें उक्त चारके अतिरिक्त भवपरिवर्तनका वर्णन आता है । और द्रव्यादि पुद्गलपरिवर्तके स्वरूपमें भी थोडा मतभेद है । देखो—षट्खण्डागम पुस्तक ४. पृ० ३२५ । सर्वार्थ० २.१० । पञ्चमकर्मग्रन्थ पृ० २८१ ।

पृ० ४५. पं० १४. **'रत्नत्रय'** सम्यग्दर्शन, सम्यग् ज्ञान और सम्यक् चारित्र ये तीन रत्न यहाँ अभिप्रेत हैं ।

यह कारिका उत्पादादिसिद्धि में उद्धृत है—पृ० २१४ ।

पृ० ४५. पं० १६. **'शरीराद्भिन्नं'** यहाँ से पृथिव्यादिभूतातिरिक्त आत्मतत्त्वके तथा अनुमानप्रामाण्यके निषेधक चार्वाकके खण्डनका प्रारंभ किया गया है ।

पृ० ४५. पं० १८. **'नानुमानं प्रमा'**—जिस प्रकार माध्यमिकके सर्वशून्यवादका निषेध करनेके लिये स्ववचनविरोध[2] नामक दोष दिया जाता है उसी प्रकार चार्वाकसंमत अनुमानाप्रामाण्यका खण्डन करनेके लिये भी वही दोष दिया जाता है—**"स्ववचननिराकृतो यथा नानुमानं प्रमाणम्"** न्यायबि० पृ० ८५ ।

'अनुमानप्रमाण नहीं है' चार्वाककी इस मान्यताका स्पष्टीकरण पुरन्दर नामके[3] किसी चार्वाकानुगामीने किया है कि लोकप्रसिद्ध अनुमान चार्वाकको सम्मत है । किन्तु दूसरे लोग लौकिक मार्गका अतिक्रमण करके अनुमान का निरूपण करते हैं अत एव उस अलौकिक अनुमानका प्रामाण्य खण्डित करना ही बृहस्पतिको अभिमत है ।

सारांश यह है कि प्रत्यक्षगम्य वस्तुओंका परस्पर सम्बन्ध जान कर अनुमान किया जा सकता है । किन्तु यदि उस अनुमानका क्षेत्र परोक्ष परलोक आदि तक विस्तीर्ण किया जाय तब वह अनुमान अलौकिक हो जाता है ।

अनुमानकी मर्यादित शक्ति सिर्फ चार्वाकने ही मानी है यह बात नहीं है । भर्तृहरिने भी एक ही विषयमें परस्पर विरोधी अनुमानों की प्रवृत्ति देखकर अनुमान प्रामाण्यमेंसे अपना विश्वास खो दिया[4] ।

पृ० ४५. पं० १८. **'चार्वाक'** चार्वाक भूतवादी है । भौतिकवादका प्रारंभ दार्शनिक

---

१. पञ्चसं० ७२ । २. विग्रहव्या० का० १ । ३. "पुरन्दरस्तु आह—लोकप्रसिद्धमनुमानं चार्वाकैरपि इष्यत एव, यत्तु कैश्चिल्लौकिकं मार्गमतिक्रम्यानुमानमुच्यते तन्निषिध्यत इति"—तत्त्वसं० पं० पृ० ४३१ । ४. "अवस्थादेशकालानां भेदात् भिन्नासु शक्तिषु । भावानामनुमानेन प्रसिद्धिरति दुर्लभा ॥ यत्नेनानुमितोऽप्यर्थः कुशलैरनुमातृभिः । अभियुक्ततरैरन्यैरन्यथैवोपपद्यते ॥" वाक्यप० काण्ड १ । तत्त्वसं० का० १४६०–१४६२ ।

विचारोंके साथ साथ ही है। उपनिषद् जैसे प्राचीन ग्रन्थमें भी भौतिकवादके बीजका पता चलता है[1] "विज्ञानघन एवैतेभ्यो भूतेभ्यः समुत्थाय तान्येवानुविनश्यति। न प्रेत्य संज्ञाऽस्ति।" बृहदा० २.४.१२।

प्राचीन जैन और बौद्ध शास्त्रमें भौतिकवादका स्पष्ट उल्लेख है। सूत्रकृतांगमें (१.१.६–८) कहा है कि कुछ श्रमण-ब्राह्मण ऐसे हैं जो मानते हैं कि इस विश्वमें पृथ्वी, पानी, अग्नि, वायु और आकाश ये पांच भूत ही हैं। आत्मा, देही या जीव इन पांचो भूतोंमेंसे ही उत्पन्न होता है। और इन पांचोंके विनाशके साथ ही जीवका भी विनाश हो जाता है।

एक और मतका भी उल्लेख उसीमें (१.१.११–१२) है जिसके अनुसार यह शरीर ही आत्मा माना गया है। यह मत भी भौतिकवादविशेष ही है।

इन दोनों मतोंके विषयमें सूत्रकृतांगके द्वितीय श्रुतस्कधमें (अ० १.) विशेषतः कहा गया है कि ये लोग परलोकको नहीं मानते, पुण्यपापको नही मानते, हिंसा-अहिसाको नहीं मानते और कहते हैं कि शरीर है तब तक जितना भोग किया जा सके करना चाहिए।

बौद्ध ग्रन्थोंमें अजितकेसकम्बलके सिद्धान्त का वर्णन आता है। वह भी भौतिकवादी ही है–उसका कहना था कि न दान है, न यज्ञ है, न होम है, न पुण्य या पाप है। मनुष्य चार महाभूतोंसे बना है। मनुष्य जब मरता है तब उसमेंसे पृथ्वी धातु पृथ्वीमें लीन हो जाती है, अप्‌धातु जलमें, तेजो धातु तेजमें, और वायु धातु वायुमें लीन हो जाती है। तथा इन्द्रियाँ आकाशमें मिल जाती हैं। मनुष्य मरे हुए को खाटपर रख कर ले जाते हैं। उसकी निन्दा प्रशंसा करते हैं। और जला देते हैं तब वह भस्म हो जाता है। आस्तिकवाद झूठा है। दान होमादि कार्य मूर्खता मात्र है इत्यादि[2]।

महाभारतमें भी भौतिकवादिओंका उल्लेख है[3]। कौटिल्यके अर्थशास्त्रमें तथा पुराणोंमें भी उल्लेख मिलते हैं[4]।

इस दर्शन का मुख्य सूत्रग्रन्थ बृहस्पति कृत माना जाता है जो उपलब्ध नहीं। किसी अन्य चार्वाकाचार्य की भी चार्वाक सिद्धान्त प्रतिपादक कृति उपलब्ध नहीं होती। धर्मकीर्ति कृत प्रमाणवार्तिक, हरिभद्रकृत षड्दर्शनसमुच्चय और शास्त्रवार्तासमुच्चय तथा माधवाचार्यका सर्वदर्शनसंग्रह ही ऐसे ग्रन्थ हैं जिनमें चार्वाक दर्शनका संक्षिप्त वर्णन पूर्वपक्ष रूपसे मिलता है।

गायकवाड सिरीजमें तत्त्वोपप्लवसिंह नामक ग्रन्थ प्रकाशित हुआ है। उसमें चार्वाक दर्शनका मंडन नहीं है किन्तु इतर दार्शनिक संमत प्रमाणों का खण्डन करके कहा गया है कि जब प्रमाण ही सिद्ध नही तब प्रमेयकी सिद्धि कैसे हो सकती है? इस प्रकार एक वैतण्डिकके रूपमें तत्त्वोपप्लवसिंहकार जयराशिभट्ट दार्शनिकोंके बीच उपस्थित होते हैं।

प्रो. राधाकृष्णम् का कहना है कि प्राचीन मंत्रवाद और धार्मिक क्रियाकाण्डके विरोध करने में चार्वाक जैसे भौतिकवादिओंको काफी बल लगाना पडा है। कालक्रमसे धार्मिक

१. सर्वद० पृ० १। २. दीघ° सामञ्ञफलसुत्त। ३. शांतिपर्व-श्लो० १४१४,२३२०–४२। शल्यपर्व श्लो० ३६१९। ४. विष्णुपुराण-३.१८.१४–२६।

संस्थाएँ रूढ हो जाती हैं और मनुष्य धार्मिकक्रियाकाण्डोंको यन्त्रवत् करने लग जाता है तब वैसी संस्थाओंसे और वैसे क्रियाकाण्डोंसे मनुष्य पूरा लाभ नहीं उठा सकता है। ऐसे समयमें मनुष्यको अपने अन्धविश्वासों और वहमोंसे मुक्त करने के लिये चार्वाक जैसे वादका उत्थान आवश्यक हो जाता है। वस्तुतः भौतिकवाद व्यक्तिके स्वातन्त्र्यवादको अग्रसर करता है। और आगमप्रामाण्यका बहिष्कार करके तर्कवादका आश्रय लेता है। चार्वाकने भूतकालीन पीडाजनक भारसे उस समयकी जनताको मुक्त करने के लिये अत्युग्र प्रयत्न किया है। धार्मिक कट्टरताका उसने जो निषेध किया वह उस जमानेमें आवश्यक भी था। फलस्वरूप कट्टरताके स्थानमें आगे जाकर रचनात्मक दार्शनिक विचारों की विविध धाराएँ चलीं[1]।

प्रो० राधाकृष्णम् का यह कथन भगवान् बुद्ध और महावीरके जमानेको लक्ष्यमें रखकर हुआ है। किन्तु भौतिकवाद का सामान्यलक्षण उन्होंने जो यह बताया कि भौतिकवाद व्यक्तिके स्वातन्त्र्यवाद को प्राधान्य देता है और मनुष्यको रूढिवादसे छुड़ाने का कार्य करता है वह जयराशिके दर्शनमें भी चरितार्थ हुआ हम देखते हैं।

बृहस्पतिके दर्शनने उस जमानेमें परलोक के लिये किये जानेवाले नानाप्रकारके वेदप्रतिपादित यज्ञों और क्रियाओंके भारसे मनुष्यको मुक्त करानेका सत्साहस किया और साथ ही दार्शनिक विचारधाराओं तथा ध्यान और तपस्या जैसे धार्मिक आचारोंके निर्माणके लिये भी मार्ग साफ कर दिया। किन्तु समय की गतिमें पड कर ये दार्शनिक विचार भी रूढ और स्वतन्त्रबुद्धिशक्तिके घातक ही सिद्ध हुए। बुद्ध या महावीर, गौतम या कणाद, जैमिनी या बादरायण, कपिल या पतञ्जली इन सभी के विचारोंको लेकर भिन्न भिन्न दार्शनिक धाराएँ चलीं। किन्तु समयके चक्रमें पडकर सभी दार्शनिक धाराएँ भी रूढ मान्यताओंमें परिवर्तित हो गईं। वेदके ऋषिओंके वचनोंका जैसा महत्त्व था वैसा ही महत्त्व इन बुद्ध-महावीर आदि सभी दार्शनिकोंके वचनोंका भी हो गया। प्रायः सभी दार्शनिक अपनी बुद्धि और तर्कशक्तिसे स्वतन्त्र विचार करना छोड कर उन प्राचीन पुरुषोंके वचनोंका समर्थन करनेमें ही चरितार्थताका अनुभव करने लगे। ऐसे समयमें फिर बृहस्पति जैसे एक चार्वाक की अत्यन्त आवश्यकता थी जो इन सभी आगमाश्रित बुद्धिवादिओंको बताता कि तुम्हारी बुद्धिशक्तिका, तर्कशक्तिका मार्ग अवरुद्ध हो गया है। तुम लोगोंने अपनी तर्कशक्तिको एक खीलेमें बांधकर उसका स्वैरविहार रोक दिया है। अत एव देखो तुम तार्किक कहलानेवालोंमें कैसा परस्पर विरोध आता है और तुम्हारे तर्कवादमें कैसा खोखलापन है। जयराशिने आठवीं शताब्दिमें यही किया। उन्होंने दार्शनिकोंकी ही दलिलोंका उपयोग परस्परके खण्डनमें कर के यह सिद्ध कर दिया कि किसी भी दार्शनिक की कोई बात अविरुद्ध सिद्ध नहीं होती है।

जयराशिकी परंपरा उन्हीं तक सीमित रही हो ऐसा माल्रम देता है। क्योंकि जयराशिकी शैलीका तो दूसरे दार्शनिकोंने पूर्वपक्षोंका खण्डन करनेके लिये उपयोग किया है किन्तु 'प्रामाणप्रमेय सर्वथा असिद्ध है अत एव परम तत्त्वकी सिद्धि मानी नहीं जा सकती' इस बातका समर्थन जयराशिके बाद किसीने किया हो ऐसा अभी तक देखनेमें नहीं आया। खण्डन-

१. Indian Philosophy Vol. I. P. 283.

खाद्यमें श्रीहर्षने परमब्रह्मका बाधक प्रमाण कोई हो नहीं सकता इस बातको समर्थित करनेके लिये प्रमाणों की असिद्धि बतलाई है किन्तु उस असिद्धिके पीछे परम ब्रह्मकी सिद्धि उनको अभिप्रेत है। जब कि जयराशिको प्रमाणकी असिद्धिके पीछे तत्त्वोपप्लव अभिप्रेत है। जयराशिको बृहस्पतिसंमत भूत भी अनिष्ट है। वह तो कहता है कि बृहस्पतिने चार भूतोंके अस्तित्वकी बात सूत्रबद्ध की है वह उनका सिद्धान्त नहीं है, किन्तु उन्होंने लोकसिद्ध भूतोंका अनुवाद मात्र किया है।

पृ० ४५. पं० २०. **'प्रतिपादयिष्यते'** देखो, पृ० ६१.

पृ० ४५. पं० २६. **'चैतन्यम्'** जैनागमोंमे चार्वाकमतका निषेध किया गया है। निर्युक्ति, भाष्य, चूर्णि आदि आगमिक टीकाग्रन्थोंमे तथा सन्मतितर्क टीका जैसे दार्शनिक ग्रन्थोंमें भी चैतन्यसाधक प्रमाण उपलब्ध होते है। किन्तु प्रस्तुतमे शान्त्याचार्यने प्रमाणवार्तिकालंकार (पृ० ६७–११२) में से ही शब्दशः अवतरण करके जीवतत्त्वकी सिद्धि की है। प्रज्ञाकरके कई श्लोको को 'तदाह' या 'तदुक्तं' ऐसे निर्देशके विना ही तथा उनकी युक्तिओंको शब्दशः उतार कर शान्त्याचार्यने प्रज्ञाकरके पाण्डित्यके प्रति अपना मूक आदर ही व्यक्त किया है।

यहाँ एक बातका स्पष्टीकरण करना अत्यन्त आवश्यक है। बौद्धोंने चैतन्यकी सिद्धि की है सही। परंतु बौद्धोंके मतसे चैतन्यका अर्थ जीवद्रव्य नहीं है। अपि तु चित्तसंतति है। जैन मतसे ज्ञानधाराका – ज्ञानपर्यायोंका जो स्वरूप है वही बौद्धसंमत चित्तसंतति है। जैसे जैनोंके मतसे ज्ञानपर्याय प्रत्येकक्षणमें बदलते रहते हैं और पूर्वज्ञानका नाश होते ही उत्तरज्ञान पर्याय उत्पन्न होता है। वैसेही बौद्धोंके मतसे पूर्वचित्तका नाश और उत्तर चित्तका उत्पाद होता है। इस प्रकार चित्तकी धारा – चित्तकी संतति अनादि कालसे प्रवृत्त है और आगे भी चलती रहती है।

बौद्ध पर्यायवादी हैं, द्रव्यवादी नहीं। अत एव उनके मतसे चित्त अर्थात् एकमात्र ज्ञान ही है किन्तु ज्ञानको धारण करनेवाले किसी अन्य द्रव्य का अस्तित्व नहीं। जब कि जैन द्रव्यपर्यायात्मक वस्तुवादी होनेसे ज्ञानको जीवद्रव्यका गुण कहते हैं। और इसी गुणकी विविध अवस्थाओंको पर्याय। अत एव चैतन्यकी सिद्धिके प्रसङ्गमें जैन-बौद्ध एक होकर चार्वाकको परास्त करे यह स्वाभाविक है। किन्तु इतना करनेके बाद भी जैन और बौद्धों का आपसी शास्त्रार्थ बाकी ही रह जाता है[1]। प्रस्तुत प्रसंगमें शान्त्याचार्यने चैतन्यके पार्थक्यकी सिद्धि करके ही शास्त्रार्थ पूर्ण किया है किन्तु अन्यत्र अनेकान्तवाद की सिद्धिके प्रसंगमें (पृ० ११७) बौद्धसंमत द्रव्याभाव का निरास किया है।

बौद्धोंके मतसे चित्तक्षण एकान्त क्षणिक हैं। क्षणिक चित्तोंका उत्तरोत्तर उत्पाद निरन्तर होता रहता है। निरन्तर अपरापर सदृश चित्त क्षणोंकी उत्पत्तिके कारण सादृश्यमें एकत्वका भ्रम होता है और द्रष्टा इन अनेक चित्तक्षणोंकी संतति – धाराको एक वस्तु समज लेता है।

---

१. "सत्यम्, अनाद्यन्तं चैतन्यं संतानापेक्षया न पुनरेकान्वयिद्रव्यापेक्षया, क्षणिकचित्तानामन्वयानुपपत्तेरित्यपरः। सोप्यनात्मज्ञः। तदनन्वयत्वस्य अनुमानबाधितत्वात्। तथा हि। एकसन्तानगाश्चित्तपर्यायास्तत्त्वतोन्विताः। प्रत्यभिज्ञायमानत्वात् मृत्पर्याया यथेदृशाः॥" तत्त्वार्थश्लो० पृ० ३३।

संतति या संतान एक वस्तु नहीं किन्तु काल्पनिक है, अवस्तु है। अर्थात् अनुयायि कोई जीव द्रव्य संसारमें वस्तुभूत नहीं, काल्पनिक है। और ऐसे अनेक सर्वथा पृथक्भूत काल्पनिक संतान संसारमें विद्यमान हैं जिन्हें हम नाना नामोंसे पुकारते हैं।

जैन दार्शनिकोंका कहना है कि वस्तुभूत एकत्वका यदि निह्नव किया जाय अर्थात् अनुयायि जीव द्रव्यका निह्नव किया जाय तब संतानकी ही घटना नहीं हो सकती है[1]। संतानकी घटना प्रतीत्यसमुत्पादके बल पर अर्थात् कार्यकारणभावके बल पर की जाती है। पर कार्योत्पत्तिके लिये यह आवश्यक है कि कारण, कार्यके कालमें भी मौजूद रहे। क्षणिकवादमें ऐसा संभव नहीं। यदि समसामयिकोंमें सव्येतर गोशृंगवत् कार्यकारणभाव बाधित मानकर कारणकी स्थिति कार्यकालमें न मानी जाय तो कारणको पूर्वकालमें और कार्यको उत्तरकालमें मानना होगा। किन्तु प्रतिनियत पूर्वभावी वस्तुको ही प्रतिनियत उत्तरभाविकार्यका कारण मानने के लिये अर्थात् प्रतिनियत वस्तुओंमें ही कार्यकारणभाव माननेके लिये यह आवश्यक हो जाता है कि उन पूर्वापरभावि कारण और कार्यमें अन्यकी अपेक्षा अतिशय या प्रत्यासत्तिविशेष माना जाय अन्यथा कार्यकारणभावकी व्यवस्था हो नहीं सकती। सब सबका कार्य या कारण हो जायगा। वह अतिशय या प्रत्यासत्ति और कुछ नहीं किन्तु कथंचिदैक्य ही है अर्थात् द्रव्य ही है[2]।

पृ० ४५. पं० २६. **'जन्मादौ'** तुलना–"**प्राणिनामाद्यं चैतन्यं चैतन्योपादानकारणकं चिद्विवर्तत्वात् मध्यचैतन्यविवर्तवत्।**" अष्टस० पृ० ६३।

पृ० ४५. पं० २७. **'अभ्यासपूर्विका'** तुलना–"**पूर्वाभ्यस्तस्मृत्यनुबन्धाज्जातस्य हर्षभयशोकसंप्रतिपत्तेः। प्रेत्याहाराभ्यासकृतात् स्तन्याभिलाषः।**" न्यायसू० ३.१.१९, २२। न्यायमं० वि० पृ० ४६९। बृहती पृ० २०७। तत्त्वसं० पं० पृ० ५३२। प्रमेयक० पृ० ११९। न्यायकु० पृ० ३४७।

पृ० ४६. पं० ४. **'अथ'** यहाँ से लेकर पं० १९ पर्यन्त शब्दशः प्रमाणवार्तिकालंकारके पृ० ६७ से उद्धृत है।

पृ० ४६. पं० ४. **कार्यकारणभावः'** कार्यकारणभाव व्यवस्थित नहीं हो सकता है इस बातका समर्थन भर्तृहरिने भी किया है। देखो वाक्यप० १.३२ से। भर्तृहरिके इस मतका खण्डन धर्मकीर्तिने किया है–हेतुबिन्दु पृ० १५३।

तुलना–प्रमाणवा० ३.३३–३७। तत्त्वसं० का० १४६०–१४६२, १४७५–७७। तत्त्वार्थश्लो० पृ० १४९। अष्टश० अष्टस० पृ० ७१–७२। सन्मति० टी० पृ० ५०, ७०। प्रमेयक० पृ० ११८, ५१३।

पृ० ४६. पं० २०. **'न च'** यह पंक्ति गद्यमें है। किन्तु पद्यरूपसे छपी है। 'चेतसः' के बाद का पूर्णविराम तथा अवतरणचिह्न निकाल देना चाहिए।

यहाँ से लेकर आगेका भाग प्रमाणवार्तिकालंकार पृ० १०५ से उद्धृत है।

पृ० ४६. पं० २७. **'अपूर्वोत्पन्नस्य'** प्रमाणवा० अलं० पृ० १०६।

---

१. आप्तमी० का० २९। २. अष्टशती का० २९। न्यायकु० पृ० ९।

पृ० ४६. पं० ३०. 'अथ' 'अथ' शब्दके बाद अवतरण चिह्न रखना चाहिए। कोष्ठकान्तर्गत पाठ निकाल देना चाहिए।

पृ० ४६. पं० ३०. 'देहात्मिका' तुलना–प्रमाणवा० अलं० पृ० ६५। व्यो० पृ० ३९३।

पृ० ४७. पं० १७. 'अथ यदि' प्रमाणवा० अलं० पृ० ७०।

पृ० ४७. पं० २६. 'यतो मृतस्य' प्रमाणवा० अलं० पृ० ८९।

पृ० ४७. पं० २९. 'अथ वैगुण्य' प्रमाणवा० अलं० पृ० ९०।

पृ० ४८. पं० ९. 'तथा हि' प्रमाणवा० अलं० पृ० ९३।

पृ० ४८. पं० १३. 'किञ्च' प्रमाणवा० अलं० पृ० ९३।

पृ० ४८. पं० २७. 'चक्षुरादीनि' प्रमाणवा० अलं० पृ० ७०।

पृ० ४९. पं० ५. 'प्राणापान' प्रमाणवा० अलं० पृ० ८४।

पृ० ४९. पं० १६. 'अथ स्थिरो वायुः' वही।

पृ० ४९. पं० २२. 'नापि देहाश्रितम्'–प्रमाणवार्तिकमें आश्रयाश्रयिभावका निरास करके देहाश्रितचैतन्यका निरास किया गया है–प्रमाणवा० १.६५–७४। उसीके आधार पर प्रज्ञाकरने जो विवरण किया है वही यहाँ उद्धृत है–अलं० पृ० ९६। अष्टस० पृ० १८६। तत्त्वार्थश्लो० पृ० १५१।

पृ० ५०. पं० २६. 'नापि कायात्मकम्' प्रमाणवा० अलं० पृ० १११।

पृ० ५०. पं० २८. 'अन्तःस्प्रष्टव्य' प्रमाणवा० अलं० पृ० १०६।

पृ० ५१. पं० १. 'अथ' वही पृ० ८६।

पृ० ५१. पं० ८. 'अथ' वही पृ० ७२।

पृ० ५१. पं० ११. 'चैतन्येन' शरीरादिसे अतिरिक्त आत्मतत्त्वकी सिद्धिके लिये देखो–न्यायसू० ३.१। न्यायमं० वि० पृ० ४३७। व्यो० ३९१। श्लोकवा० आत्मवाद। प्रमाणवा० १.३७। तत्त्वसं० का० १८५७–१९६४। ब्रह्मसू० शां० ३.३.५३। धर्मसंग्रहणी गा० ३६–। विशेषा० गणधरवाद। अष्टस० पृ० ६३। तत्त्वार्थश्लो० पृ० २६। प्रमेयक० पृ० ११०। न्यायकु० पृ० ३४१। स्याद्वादर० पृ० १०८०।

पृ० ५१. पं० १७. 'अन्त्यसामग्र्य' इस कारिकाकी टीकामें मीमांसक और धर्मकीर्ति संमत सर्वज्ञखण्डन को विस्तारसे पूर्वपक्षरूपसे उपस्थित करके सर्वज्ञकी सिद्धि की गई है। पूर्वपक्ष को उपस्थित करनेमें गद्यकी अपेक्षा पद्य का ही विशेष अवलम्बन लिया है। क्योंकि मूल पूर्वपक्ष मीमांसाश्लोकवार्तिक और प्रमाणवार्तिकमें कारिकाबद्ध ही है। और शान्तरक्षितने भी सर्वज्ञसिद्धिके प्रसंगमें कुमारिलसंमत पूर्वपक्ष कारिकाओंमें ही उपस्थित किया है। शान्त्याचार्यने प्रायः सभी पूर्वपक्षकी कारिकाएँ उक्त तीनों ग्रन्थोंसे ही उद्धृत करके पूर्वपक्षकी योजना की है। कुछ कारिकाएँ ऐसी हैं जो उक्त ग्रन्थोंमें नहीं हैं। उन्हें शायद शान्त्याचार्यने स्वयं निबद्ध किया हो या अन्य किसी ग्रन्थसे उद्धृत किया हो।

सर्वज्ञवादके तुलनात्मक ऐतिहासिक विवेचन के वास्ते जिज्ञासुओंको प्रमाणमीमांसाका भाषाटिप्पण (पृ० २७) देखना चाहिए।

उत्पादादिसिद्धिके कर्ताने सर्वज्ञवादकी चर्चा, शान्त्याचार्यकी इस टीका के आधारसे ही की हो ऐसा दोनोंकी तुलना करने पर स्पष्ट प्रतीत होता है–उत्पादा० पृ० २०९।

पृ० ५१. पं० २९. **'पूर्वमेव'** देखो, पृ० २९।

पृ० ५६. पं० १०. **'दशोत्पाद्यापि'** देखो, पृ० ५२. पं० १–५।

पृ० ५६. पं० २४. **'नियोगः'** प्रज्ञाकरने प्रमाणवार्तिकालंकारके प्रारम्भमें ही नियोगवाद, विधिवाद और भावनावादका विस्तारसे खण्डन करके अपोहवादकी स्थापना की है। अष्टसहस्री[1] और तत्त्वार्थश्लोकवार्तिकमें विद्यानन्दने इन वादोंके विवेचनमें उक्त ग्रन्थसे प्रायः शब्दशः उद्धरण किया है। प्रस्तुतमें शान्त्याचार्यने भी नियोग, भावना और विधिवादका खण्डन करनेके लिये प्रज्ञाकरका ही अनुसरण किया है।

इन वादोंके विषयमें तुलनात्मक दृष्टिसे विशेष जाननेके लिये न्यायकुमुदचन्द्र (पृ० ५५१) और उसकी संपादककृत टिप्पणियाँ देखने योग्य हैं। तथा देखो, सन्मति० टी० पृ० १७३।

पृ० ५६. पं० २८. **'प्रचण्डप्रभु'** तुलना–प्रमाणवा० अ० पृ० ८।

पृ० ५७. पं० २. **'विपर्ययात्'** तुलना–वही।

पृ० ५७. पं० ११. **'तद्धर्मतायामपि'** तुलना–वही पृ० ९।

पृ० ५७. पं० २०. **'एतच्च'** तुलना–वही पृ० १४।

पृ० ५७. पं० २५. **'अथ शब्दात्'** तुलना–वही पृ० १०।

पृ० ५८. पं० १. **'भावना'** तुलना–वही० पृ० १८।

पृ० ५८. पं० ३७. **'उक्तम्'** देखो, पृ० ५२. पं० २३।

पृ० ५९. पं० १. **'तुल्यजातीय'** तुलना–"**यस्माच्च तुल्यजातीयपूर्वबीजप्रवृद्धयः। रूपादिबुद्धयस्तासां सत्यभ्यासे कुतः स्थितिः॥**" प्रमाणवा० १.१२८। तत्त्वसं० का० ३४१४।

पृ० ५९. पं० ९. **'धर्माधर्मज्ञता'** तुलना–"**स्वधर्माधर्ममात्रज्ञसाधनप्रतिषेधयोः। तत्प्रणीतागमग्राह्यहेयत्वे हि प्रसिद्ध्यतः॥ ३१४०॥ तत्र सर्वजगत्सूक्ष्मभेदज्ञत्वप्रसाधने। अस्थाने क्लिश्यते लोकः संरम्भाद् ग्रन्थवादयोः॥ ३१४१॥ निःशेषार्थपरिज्ञानसाधने विफलेऽपि च। सुधियः सौगता यत्नं कुर्वन्त्यन्येन चेतसा॥ ३३०८॥ स्वर्गापवर्गसंप्राप्तिहेतुज्ञोस्तीति गम्यते। साक्षान्न केवलं किन्तु सर्वज्ञोऽपि प्रतीयते॥ ३३०९॥** तत्त्वसं०। "**मुख्यं हि तावत् स्वर्गमोक्षसंप्रापकहेतुज्ञत्वसाधनं भगवतोऽस्माभिः क्रियते, यत्पुनरशेषार्थपरिज्ञातृत्वसाधनमस्य तत् प्रासङ्गिकम्, अन्यत्रापि भगवतो ज्ञानप्रवृत्तेर्बाधकप्रमाणाभावात् साक्षादशेषार्थपरिज्ञानात् सर्वज्ञो भवन् न केनचिद्बाध्यत इति।**" तत्त्वसं० पं० पृ० ८६३।

पृ० ५८. पं० १५. **'जे एगं जाणइ'** तुलना "**यथोक्तं–'भावस्यैकस्य यो द्रष्टा द्रष्टा सर्वस्य स स्मृतः। एकस्य शून्यता यैव सैव सर्वस्य शून्यता॥'** इति। "**आर्यगगणगञ्जसमाधिसूत्रेऽपि–'एकेन धर्मेण यु सर्वधर्मान्, अनुगच्छते मायमरीचिसदृशान्। अगाह्य-**

१. अष्टसहस्री पृ० ५। तत्त्वार्थश्लो० पृ० २६१।

